त्रीन् कालान् त्रिषु लोकेषु यस्माद्बुद्धिः प्रकाशते ।
तत् त्रैलोक्यप्रकाशाख्यं ध्यात्वा शास्त्रं प्रकाश्यते ॥९॥
ब्रह्मणाऽऽचेष्टितं साक्षात्[1] ज्ञानमानन्दमिश्रितम् ।
स्फुटीकर्तुमिवारब्धं चतुर्जैनतनूद्भवम् ॥१०॥
ब्रूमो ग्रहरहः,[2] सौम्याः सोमज्ञगुरुभार्गवाः ।
तमोऽर्कार्किकुजाः क्रूराः राहोः केतुश्च सप्तमः ॥११॥
सक्रूरो ज्ञः शश्यफलश्चतुर्दश्याद्यहस्त्रये ।[3][4]
शनिराहुबुधाः क्लीबाः शुक्रेन्दू स्त्री परे नराः ॥१२॥
बुधः शिशुर्युवा भौमः शुक्रेन्दू मध्यमौ परे ।
वृद्धा बुधे विधौ काले[5] बालिका स्त्री प्रकीर्तिता ॥१३॥

---

तीनों कालों में, तीनों लोकों में, जिस से बुद्धि का प्रकाश होता है, इस प्रकार के त्रैलोक्यप्रकाश नामक शास्त्र का मैं ध्यानपूर्वक प्रकाश करता हूँ ॥९॥

आनन्दयुक्त जिस ज्ञान का ब्रह्मा ने साक्षात् अनुभव किया, जैन के चार आश्रमों से उत्पन्न उस ज्ञान को मैंने प्रकट करना आरम्भ किया है ॥१०॥

ग्रहों के रहस्य को हम कहते हैं । चन्द्र, बुध, बृहस्पति और शुक्र शुभ ग्रह हैं । राहु, सूर्य, शनि और मंगल पापग्रह हैं । राहु से सातवां केतु भी ( पापग्रह ) है ॥११॥

बुध अथवा चन्द्रमा यदि क्रूरग्रह के साथ पड़े हों तो चतुर्दशी आदि तीन दिनों में उनका शुभ फल नहीं होता । शनि, राहु और बुध – ये नपुंसकग्रह हैं । शुक्र और चन्द्रमा स्त्रीग्रह हैं । इनके अतिरिक्त अन्य ग्रह पुरुष है ॥१२॥

बुध बालक है । मंगल युवा है । शुक्र और चन्द्रमा मध्यम अवस्था के हैं । इनके अतिरिक्त अन्य ग्रह वृद्ध हैं । प्रश्नकाल के लग्न में बुध वा चन्द्रमा हो तो स्त्री बालिका होती है ॥१३॥

---

1. This *pada* clearly expresses the antiquity and the Aryan origin of this science, although owing to the perversity of the age it spread amongst the Mlecchas ( Cf. v. 6 ). 2. ग्रहहरं for ग्रहरहः A[1], 3. शस्यफल० for शश्यफल० Bh. 4. श्चतुर्दिशाद्य for श्चतुर्दश्याद्य A,A[1]. 5. बाले for काले A[1], B.

चन्द्रात्सप्तमगेऽर्के विधवामसतीं कुजे बुधे चापि ।
ससुतां गुरौ च शुक्रे ससपत्नीं निःस्वतां च शनौ ॥१४॥[1]
शनौ वन्ध्या[2] गुरौ सूता[3] भौमे दैत्यगुरौ रवौ ।
मूर्तौ[4] वा सप्तमे स्थाने यद्यायान्ति ग्रहा अमी ॥१५॥
दन्तुरां श्यामिकां जीर्णां शनौ राहौ वयोतिगाम् ।
प्रश्ने नारीं सदा ब्रूयात् पुमांसं चापि लग्नवित् ॥१६॥
आषाढो भास्करो ज्ञेयो ज्येष्ठमासः कुजे पुनः ।
श्रावणः सबले शुक्रे चन्द्रे भाद्रपदः पुनः ॥१७॥
पौषश्च मार्गशीर्षश्च गुरौ ज्ञेऽश्विनकार्तिकौ ।
चैत्रवैशाखकौ[5] राहौ मन्देऽथ माघफाल्गुनौ ॥१८॥

प्रश्नकाल में यदि सूर्य चन्द्रमा से सप्तम हो तो कन्या विधवा होगी, मंगल और बुध हों तो व्यभिचारिणी, बृहस्पति हो तो पुत्रयुक्ता, शुक्र हो तो सौतिनवाली, शनि हो तो दरिद्रा होगी ॥१४॥

यदि ( चन्द्रमा अथवा लग्न से सप्तम ) शनि हो तो वन्ध्या, बृहस्पति, मंगल, शुक्र और सूर्य में से कोई ग्रह हो तो सन्तान प्राप्त करने वाली कन्या का जन्म होगा ॥१५॥

यदि प्रश्नकाल में प्रश्नलग्न से सप्तम शनि वा राहु हों तो ऊंचे दांत वाली, श्यामवर्णा, दुर्बल और वृद्ध स्त्री वा पुरुष होंगे ॥१६॥

प्रश्नकाल में यदि सूर्य ( बली ) हो तो आषाढ़ में, मंगल ( बली ) हो तो ज्येष्ठ में, शुक्र बली हो तो श्रावण में, चन्द्र बली हो तो भाद्रपद में ( प्रसव होगा ) ॥१७॥

प्रश्नलग्न में यदि गुरु बली हो तो मार्गशीर्ष वा पौष, यदि बुध हो तो आश्विन वा कार्त्तिक, यदि राहु हो तो चैत्र वा वैशाख और यदि शनि बली हो तो माघ वा फाल्गुन में (प्रसवकाल समझना चाहिए) ॥१८॥

1. This verse is missing in B. 2. वृद्धां for वन्ध्या A., B. 3. सूतां for सूता A, B. For this line Bh. reads :—शनौ वृद्धां गुरुसुतां भौमादित्ये गुरौ रवौ । 4. I have adopted the reading of मूर्तौ for मूर्ते (Amb.) 5. One of the peculiarities of this ms. is the use of ष for ख, as in वैशाख ।

भार्गवेन्दू जलचरौ ज्ञजीवौ ग्रामचारिणौ ।[1]
राहुक्षितिजमन्दार्कान् ब्रुवतेऽरण्यचारिणः ॥१९॥
प्रातःकाले जीवबुधौ मध्याह्ने कुजभास्करौ ।
अपराह्णे चन्द्रसितौ[2] सन्ध्याकाले तमःशनी ॥२०॥
ऊर्द्ध्वदृष्टी कुजादित्यावधोदृष्टी तमःशनी ।
तिर्यग्दृष्टी भृगुबुधौ चन्द्रजीवौ समेक्षणौ ॥२१॥
भौमार्कौ पित्तमाख्यातौ श्लेष्मिकौ चन्द्रभार्गवौ ।
समधातू गुरुबुधौ ग्रहाः शेषास्तु वातिकाः ॥२२॥
कटुकौ[3] कुजमार्तण्डौ क्षाराम्लौ चन्द्रभार्गवौ ।

---

शुक्र और चन्द्रमा जलचर हैं। बुध और बृहस्पति ग्रामचारी हैं। राहु, मंगल, शनि और सूर्य बनचर कहे गये हैं ॥१९॥

बुध और बृहस्पति प्रातःकाल में, मंगल और सूर्य दोपहर में, चन्द्र और शुक्र अपराह्णकाल में, राहु और शनि संध्याकाल में बली होते हैं ॥२०॥

मंगल और सूर्य की दृष्टि ऊपर की ओर होती है। राहु और शनि की दृष्टि नीचे की ओर होती है। शुक्र और बुध की दृष्टि तिरछी होती है। चन्द्र और गुरु की दृष्टि चारों ओर होती है ॥२१॥

सूर्य और मंगल की प्रकृति पित्तवाली होती है। चन्द्र और शुक्र कफप्रकृतिक हैं। गुरु और बुध कफ-पित्तप्रकृतिक होते हैं। और अन्य ग्रह वातप्रकृतिक होते हैं ॥२२॥

सूर्य और मंगल कड़ुवे रस वाले, चन्द्र और शुक्र क्षार तथा खट्टे रस वाले, बुध और बृहस्पति कषाय रस वाले, शनि और राहु मधुर और तिक्त रस वाले होते हैं ॥२३॥

---

1. B. and Bh. often differ from the Amb. text. For this line they read :—जीवबुधौ ग्रामचरौ जलजौ चन्द्रभार्गवौ । It may be remarked here, that the readings of the ms B. have not been recorded in all places as the ms. is only a shorter recension of the present work. It has therefore been dismissed for the collation work except at places where the verses are tolerably in consonance with the text of adoption. 2. मितौ for सितौ A. 3. A, B. The text is कुटकौ which is obviously incorrect.

बुधः कषायिको जीवो मधुतिक्तौ तमःशनी ॥२३॥[1]

जीवो[2] गुरुबुधौ केतु[3]शनिराहुकुजेन्दवः ।

शुक्रार्कौ मूलमाधिक्यं बलं[4] यस्याधिकं तु तत् ॥२४॥

द्विपदौ भार्गवगुरू भूपुत्रार्कौ[5] चतुष्पदौ ।

पक्षिणौ बुधसौरी च चन्द्रराहू सरीसृपौ ॥२५॥

विप्रौ शुक्रगुरू क्षत्रं कु[6]जार्कौ शूद्र इन्दुजः ।

इन्दुर्वैश्यः स्मृतो म्लेच्छौ सैंहिकेयशनिश्चरौ ॥२६॥[7]

राजा मुनिः स्वर्णकारो द्विजो वणिग् विशां पतिः ।

दासोऽन्त्यजः सूर्यमुख्याः[8] क्रमादष्टौ ग्रहा अमी ॥२७॥

---

गुरु और बुध में गुरु का बल अधिक है। केतु, शनि, राहु, मंगल और चन्द्रमा से शुक्र और सूर्य का बल अधिक होता है ॥२४॥

शुक्र और गुरु दो चरण वाले ग्रह माने गये हैं। सूर्य और मंगल चतुष्पद अर्थात् चार चरणों वाले ग्रह हैं। बुध और शनि पक्षिजातिक हैं। चन्द्रमा और राहु कीटजातिक हैं ॥२५॥

गुरु और शुक्र ब्राह्मण हैं। सूर्य और मंगल क्षत्रिय हैं। बुध शूद्र है। चन्द्रमा वैश्य है। शनि और राहु म्लेच्छ माने गये हैं ॥२६॥

सूर्य आदि आठों ग्रह क्रम से राजा, मुनि, सुनार, ब्राह्मण, वनिया, वैश्य, दास और चाण्डाल कहे गये हैं ॥२७॥

---

1. B. adds, after thisv erse, the following:—कटुकक्षारस्तिक्तौ मिश्रौ मधुराम्लकषायकौ । यद्वार्कार्ग्रबलाधिक्ये रसाधिक्यस्य निर्णयः । 2. Bh. adds a verse here : कटुक्षारास्तिक्तमिश्रे मधुराम्लकषायकाः । यद्वार्की ह्यबलाधिक्ये रसाधिक्ये सनिर्णयः 3. The reading केतु (A) for भानु is better, since the sun occurs in the third *pada* of this verse (शुक्रार्कौ)। 4. बले for बलं B., बाल Bh. 5. भूमिजार्कौ for भूपुत्रार्कौ A. 6. भौमार्कौ for कुजार्कौ A, A[1]. 7. For this verse B. and Bh. read :—ब्राह्मणौ भृगुजीवौ क्षत्रियौ रविमङ्गलौ । वैश्यस्तु चन्द्रमाः शूद्रो बुधो म्लेच्छौ तमःशनी। 8. If the reading of the text सूर्याख्याः is adopted a syllable would run too short and the metrical symmetry be ignored. The reading सूर्यमुख्याः as found in A, A[1], and B is there-

स्थूल इन्दुः सितः खण्डश्चतुरस्रौ कुजोष्णगू ।
वर्तिलौ सौम्यधिषणौ दीर्घौ शनिभुजंगमौ ॥२८॥
भौमो रक्तो गुरुः पीतो बुधो नीलः शशी सितः ।
कविः शुभ्रो रविर्गौरः कृष्णौ राहुशनी पुनः ॥२९॥
कुजो ह्रस्वो बुधो मध्यः शशी दीर्घो लघुः सितः ।
सूक्ष्मः शनिस्तु शुषिरो दीर्घश्चोक्तो विशेषयोः ॥३०॥
मर्त्यौ चन्द्रबुधौ स्वर्ग्यौ गुरुसितौ विवरं परे ।
स्वस्थानस्थाः प्रयच्छन्ति नष्टद्रव्यादिकं ग्रहाः ॥३१॥
शुक्रे चन्द्रे भवेद्रौप्यं बुधे स्वर्णमुदाहृतम् ।
गुरौ रत्नयुतं हेम सूर्ये मौक्तिकमुच्यते ॥३२॥[1]

---

चन्द्रमा की आकृति स्थूल है । शुक्र कृश है । मंगल और सूर्य मध्यम शरीर वाले हैं । बुध और गुरु गोलाकार हैं । शनि और राहु लम्बे आकार वाले हैं ॥२८॥

मंगल का वर्ण सुरख है । गुरु पीला है । बुध नीला है । चन्द्रमा और शुक्र सफेद हैं । सूर्य का गौर वर्ण है । शनि और राहु काले वर्ण के है ॥२९॥

मंगल का स्वरूप छोटा है, बुध का मध्यम अर्थात न बड़ा न छोटा । चन्द्रमा का स्वरूप लम्बा है, शुक्र का छोटा है । शनि का स्वरूप सूक्ष्म और बृहस्पति का लम्बा कहा गया है ॥३०॥

चन्द्रमा और बुध मर्त्यलोक के ग्रह हैं । शुक्र और बृहस्पति स्वर्ग के ग्रह हैं । अन्य ग्रह पाताल के कहे जाते हैं । अपने अपने स्थान में बैठे हुए सभी ग्रह नष्ट वस्तु को देने वाले होते हैं ॥३१॥

चन्द्रमा अथवा शुक्र अपने स्थान में यदि हों तो रुपयों की प्राप्ति होती है । बुध के रहने पर सुवर्ण, बृहस्पति के रहने पर रत्न और सूर्य के रहने पर मोती की प्राप्ति होती है ॥३२॥

---

adopted. B. and Bh. read for this verse:—चतुरस्रौ रविकुजौ वृत्तौ गुरुबुधौ स्मृतौ । राहुमन्दौ तथा दीर्घौ सितोर्ध्वे स्थूलकः शशी ।

1. For this verse A., A[1], B. and Bh. read;—शुक्रे चन्द्रे भवेद्रौप्यं हेमजीवे सरत्नकम् । रवौ मुक्ता तमस्यस्थि कुजे त्रपु शनावयः ॥

भौमे अपु शनौ लौहं राहावस्थीति कीर्तयेत् ।
धातोर्विनिश्चये जाते विशेषोऽस्मादुदाहृतः ॥३३॥
शुक्रे चन्द्रे अजचारो देवतावसतिर्गुरौ ।
रवौ चतुष्पदस्थानमिष्टिकानिचयो बुधे ॥३४॥[1]
दग्धं स्थानं कुजे प्रोक्तं शनौ राहौ च बाह्यभूः ।[2]
तूर्ये स्थाने निधिर्वीक्ष्यो नष्टस्थापित एव च ॥३५॥
इष्टिकारक्तपाषाणताम्रशृङ्गिचतुष्पदाः ।
शृङ्खलायुधभेदानां धान्यधातोः कुजोऽधिपः ॥३६॥
चर्मरोमोपलारोहमहिषीदन्तसूकराः ।
मद्यपा मूषका रोगाः कथ्यन्ते सबले शनौ ॥३७॥

मंगल यदि अपने स्थान में हो तो मूंगे की प्राप्ति, शनि के रहने पर लोहे की, राहु में हड्डी की प्राप्ति कहनी चाहिये । इस प्रकार धातु के निश्चय होने पर इसी से विशेष बातें भी कहनी चाहिएं ॥३३॥

चन्द्रमा और शुक्र यदि अपने अपने स्थान में हों तो गोशाला में, गुरु यदि अपने स्थान में हो तो मन्दिर में, सूर्य यदि अपने स्थान में हो तो गोशाला में, बुध यदि अपने स्थान में हो तो ईंटों के ढेर अर्थात् भट्ठे आदि स्थानों पर निधि कहनी चाहिये ॥३४॥

मंगल के चौथे स्थान में होने से किसी जले हुए स्थान पर निधि होगी। शनि और राहु चौथे स्थान के हों तो बाहर की भूमि में निधि होनी चाहिये ॥३५॥

ईंटे, लाल पत्थर, तांबा, सींगों वाले पशु, जंजीर, शस्त्रविशेष तथा धान्य आदि धातुओं का मंगल स्वामी है ॥३६॥

चमड़ा, बाल, पत्थर के घर, भैंस, दांत, सूअर, शराबी लोग चूहे और रोग अधिक मात्रा में होते हैं यदि शनि बली हो ॥३७॥

1. A, A[1], B. and Bh. read for this verse :— अजाश्रयं शुगाविन्दाविष्टिकाश्रयकं बुधे। देवाश्रयं गुरौ तिर्यगाश्रयं वस्तुभास्करे ॥ 2. Cf. B. and Bh. दग्धं स्थानं कुजे बाह्यहार्द राहुशनैश्चरे ।

शिप्रिकास्थालकचोलरूप्यकाणां बुधोधिपः ।
भृगुः प्रतिमाभरणगौल्यखाद्यशुभस्रजाम्[1] ॥३८॥
मणिमुक्ताशृङ्गिरत्नादीनां नाथस्तु भानुमान् ।
नौक्षारयोः शशी सर्वस्थलधान्याधिपो बुधः ॥३९॥
श्रीखंडागुरुकर्पूरकस्तूर्यामोदिवस्तुनः ।
स्वामी बृहस्पतिर्ज्ञेयो लग्नतत्त्वविदा पुनः ॥४०॥
एतेभ्यो ग्रहेभ्यो मणिमुक्तारत्नादिनिर्णयः ॥
आत्मचिन्ता भवेद्भानौ[2] कुटुम्बस्य[3] भृगौ पुनः ।
चन्द्रे च जननीचिन्ता भार्याचिन्ता बृहस्पतौ ॥४१॥
भ्रातृव्यस्य बुधे चिन्ता पितृपितृव्ययो रवौ ।
शनौ राहौ च शत्रूणामेवं चिन्ताः प्रकीर्तिताः ॥४२॥

---

शिप्रिका, स्थाल, कचोल, तथा रुपया आदि मुद्राओं का बुध स्वामी है। प्रतिमा अर्थात् देवमूर्ति, गहने, गोलाकार खाद्य पदार्थ तथा शुभ मालाओं का शुक्र स्वामी है ॥३८॥

मणि, मोती, सींघों वाले पशु तथा रत्न आदि वस्तुओं का स्वामी सूर्य है। नाव तथा खारी वस्तुओं का स्वामी चन्द्रमा है । सभी थल के धान्यों का स्वामी बुध है ॥३६॥

नारिकेल, अगर, कपूर, कस्तूरी आदि सुगन्धित वस्तुओं के स्वामी बृहस्पति हैं। लग्नतत्त्व के ज्ञाता को इस प्रकार जानना चाहिये ॥४०॥

[ इन ग्रहों के आधार पर मणि, मोती, और रत्न आदि का निर्णय समझना चाहिये । ]

सूर्य यदि सबल हो तो अपनी चिन्ता होनी चाहिये। इसी तरह शुक्र से कुटुम्ब की, चन्द्रमा से माता की, गुरु से स्त्री की चिन्ता होनी चाहिये ॥४१॥

बुध यदि सबल हो तो भाई के पुत्र की, सूर्य यदि सबल हो तो पिता तथा चचा की, शनि और राहु यदि सबल हों तो शत्रुओं की चिन्ता होनी चाहिये ॥४२॥

---

1. स्वाद्य for खाद्य Bh. 2. भौमे for भानौ A, A[1]. 3. दुर्बलस्य for कुटुम्बस्य Amb.

रविः कर्मणि लामे[1] च बुधचन्द्रौ कुजः क्षितौ ।
पञ्चमे सप्तमे शुक्रः सुते जीवः शनिर्वृषे ॥४३॥
जायास्थानस्य भावा न भृगुसुतमृते नो शनिं धर्मभावा
नो सूर्यं[2] कर्मभावा न भृगुहिमकरौ लाभभावा भवन्ति ।
विद्यास्थानस्य भावा न गुरुमवनिजं नावनिस्थानभावा
नेन्दुं मृत्युर्न सर्वे न तनयपदं भार्गवश्वेतरश्मी ॥४४॥[3]
रवी राजा शशी राज्ञी मङ्गलो मण्डलाधिपः[4]
ज्ञः कुमारो गुरुर्मन्त्री सितो नेता परौ[5] भृती ॥४५॥
प्राच्यादीशा रविसितकुजराहुयमेन्दुसौम्यवाग्यतयः[6] ।
काले स्वमनः सत्त्वं [7]वाङ्मतिसुखकामदुःखानि ॥४६॥

---

सूर्य दसवें में, बुध और चन्द्रमा ग्यारहवें में, मंगल लग्न में, शुक्र पञ्चम वा सप्तम स्थान में, बृहस्पति पांचवे में और शनि वृष में हो तो भी उपर्युक्त बात जाननी चाहिये ॥४३॥

सप्तम स्थान में शुक्र नहीं रहे तो सप्तम भाव का दौर्बल्य कहना चाहिये । इस प्रकार ९वें में शनि, १०वें में सूर्य, ११वें में शुक्र वा चन्द्रमा, विद्यास्थान में बृहस्पति, धनस्थान में मंगल, ८वें में चन्द्रमा, पुत्रस्थान में शुक्र वा सूर्य न रहें तो उन उन भावों की दुर्बलता कहनी चाहिये ॥४४॥

ग्रहों में सूर्य राजा है । चन्द्रमा रानी है । मंगल मंडलेश है । बुध राजकुमार है । बृहस्पति मन्त्री है । शुक्र नेता है । अन्य दो शनि और राहु नौकर हैं ॥४५॥

सूर्य, शुक्र, मंगल, राहु, शनि, सोम, बुध और बृहस्पति क्रम से पूर्वादि दिशाओं के स्वामी होते हैं । वे समय पाकर मनोबल, सुबुद्धि, कामपूर्ति तथा सुख और दुख के देने वाले होते हैं ॥४६॥

---

1. भावे for लाभे Amb. 2. Amb. reads सूर्यो for सूर्यं । 3. This verse is missing in Bh. 4. मण्डलेश्वरः for मण्डलाधिपः B. 5. परो for परौ Bh. 6. For सौ...तयः B. and Bh. read :—बुधगुरुखगाद्याः । 7. वाग्भीत for वाङ्मति Amb.

पतिर्भुवो ज्ञस्तोयस्य शुक्रेन्दू तेजसे रविः ।
कुजश्च मरुतो राहुः शनिश्च नभसो गुरुः ॥४७॥
[1]मांसत्वग्रोम्णां मज्जास्थ्नां स्वामिनौ शनिभास्करौ ।
शोणिताधिपतिर्भौमः शुक्रस्याधिपतिर्भृगुः ४८॥
बुधश्चैतन्यबुद्धीनां जीवो जीवाधिपो भवेत् ।
मनसश्चन्द्रमाः स्वामी भवेदेषां[2] वपुःस्थितिः ॥४९॥
सौरार्कक्षितिजाः शुष्काः सजलाविन्दुभार्गवौ ।
जीवज्ञावाश्रयवशाज्जलजाजलजौ स्मृतौ ॥५०॥
स्थानकालदृष्टिचेष्टादिग्निसर्गबलानि षट् ।
[3]आयसुहृत्स्वत्रिकोणनवांशोच्चबलानि षट् ॥५१॥

---

पृथ्वी का स्वामी बुध है, जल के स्वामी शुक्र और चन्द्रमा हैं; सूर्य और मंगल तेज के स्वामी हैं; शनि और राहु वायु के और आकाश का स्वामी बृहस्पति है ॥४७॥

मांस, त्वचा और रोमों का स्वामी शनि है । मज्जा और हड्डियों का सूर्य स्वामी है । मंगल मांस का स्वामी है । शुक्र वीर्य का स्वामी है ॥४८॥

ज्ञान और बुद्धि का बुध स्वामी है । बृहस्पति जीव का स्वामी है । चन्द्रमा मन का स्वामी है । इस प्रकार ग्रहों की स्थिति शरीर में बतलाई गई है ॥४६॥

शनि, सूर्य और मंगल—ये तीन ग्रह नीरस होते हैं । चन्द्रमा और शुक्र सजल, गुरु और बुध अपने अपने आश्रय लेकर सजल और निर्जल होते हैं ॥५०॥

ग्रहों के स्थान, काल, दृष्टि, चेष्टा, दिग्, निसर्ग ये छः बल हैं । आयबल, सुहृद्बल, स्वबल, त्रिकोणबल, नवांशबल और उच्चबल—ये छः बल भी होते हैं ॥५१॥

---

1. The text reads :—श्वास for मांस ; सत्वयोम्लां for मांसत्वग्रोम्णां Bh. 2. एषा for एषां A, B. 3. For आयसुहृत्स्व. B. reads आद्येषु हृत्स्व० ; This line in missing in Bh.

उच्चांशस्थे ग्रहे पूर्णं पादोनं स्वत्रिकोणगे ।
अर्द्धं स्वर्क्षेऽधिमित्रर्क्षे चतुर्विंशति लिप्तकम् ॥५२॥
पादोनं मित्रभे ज्ञेयं समर्क्षे[1] तु कलाष्टकम् ।
चतस्रः शत्रुभे लिप्ता द्वे लिप्ते अधिशत्रुभे ॥५३॥
स्वर्क्षादिषु ग्रहैः प्रोक्तं यत्तद्वर्गेषु तद्बलम् ।
तदीशमादिभैः खेटैर्मूलपादोनराशिकैः ॥५४॥[2]
शुक्रेन्दू समराश्यंशे शेषा न्यस्तबलाधिकाः ।
रूपार्द्धं पादवीर्याः स्युः केन्द्रादिस्थानभाश्रराः ॥५५॥

इति स्थानबलम् ।

---

ग्रहों के अपने उच्च अंश में होने पर पूर्ण बल होता है । अपने त्रिकोण में ( अर्थात् अपने से नवम और पञ्चम में ) चतुर्थांश बल कम हो जाता है । अपने राशि में आधा और अधिमित्र के गृह में चौबीस कलात्मक बल रह जाता है ॥५२॥

मित्र के घर में रहने से ग्रहों का बल चतुर्थांश कम हो जाता है । बराबर के घर में रहने से आठ कला बल होता है । शत्रु के घर में चार कला और अधिशत्रु के घर में दो कला समझना चाहिये ॥५३॥

अपनी अपनी राशि आदि में स्थित ग्रहों द्वारा उन उन वर्गों में उनका बल समझना चाहिये । ग्रहों का राशिस्थ बल ग्रहस्वामी के मूल बल से एक पाद कम होता है ॥५४॥

शुक्र और चन्द्रमा सम राशि के अंश में बलवान होते हैं । शेष ग्रहों में स्थान के अनुसार अधिक, आधा तथा पाद अर्थात् चौथाई बल होता है । केन्द्रादि स्थानों के ग्रह चर होते हैं अर्थात् उनका बल घटता बढ़ता रहता है ॥५५॥

---

1. समर्थे for समर्क्षे Amb. 2. For this verse B. reads : स्वर्क्षादिग्रहयो प्रोक्तं यत् षड्वर्गेषु तद् बलम् । तदंशाद्यादिगैः खेटैर्मूलपादोनराशिकैः ॥ Bh. differs from B. in the fourth *pada* as it reads :—मूलं पादोत्तराशिकैः for मूलपादोनराशिकैः ।

रात्रौ शशिकुजमन्दाः सर्वत्र ज्ञो दिने परे बलिनः ।
पक्षे बहुले रजनीग्रहाः परे शुक्लपक्षे स्युः ॥५६॥
बलं वलक्षपञ्चम्याश्चतुर्लिप्तं तिथौ तिथौ ।
शुभानामशुभानाञ्च कृष्णपञ्चमिकातिथेः[1][2] ॥५७॥
अहोरात्रेस्त्रिभागेषु ज्ञार्कार्कीणां बलं क्रमात् ।
चन्द्रशुक्रकुजानां च गुरोः सर्वत्र रूपकम् ॥५८॥
अब्दे मासे दिने काले होरायां च क्षणे बलम्[3] ।
पादवृद्ध्या परिज्ञेयं चैवं कालबले स्थितिः ॥५९॥
दशमतृतीये नवपञ्चमे च चतुर्थाष्टमे कलत्रञ्च ।
पश्यन्ति पादवृद्ध्या मतेन पूर्णं निजाश्रयोपान्ते[4] ॥६०॥

---

चन्द्रमा मंगल और शनि रात को बली होते हैं। बुध दिन और रात दोनों में बली होता है । अन्य ग्रह दिन में बली होते हैं। रात्रिग्रह अर्थात् चन्द्रमा, मंगल और शनि कृष्णपक्ष में बली होते हैं। अन्य ग्रह शुक्लपक्ष में बली होते हैं ॥५६॥

शुभ ग्रहों का बल शुक्लपञ्चमी से लेकर प्रत्येक तिथि को एक पाद घट जाता है और अशुभ ग्रहों का बल कृष्णपञ्चमी से लेकर ॥५७॥

पूरे अहोरात्र को छः भागों में बांट कर एक एक भाग में क्रम से बुध, सूर्य, शनि, चन्द्र, शुक्र, मंगल बली होते हैं। पूरे २४ घण्टों में सूर्योदय से लेकर एक एक चार घंटों में पूर्वोक्त बुध आदि ग्रह बली होते हैं। गुरु सर्वदा समान ही बल वाला होता है ॥५८॥

ग्रहों का कालबल—वर्ष, मास, पक्ष, दिन, होरा, क्षण में पादवृद्धि से समझना चाहिये ॥५९॥

सभी ग्रह अपने से दसवें और तीसरे को एक चरण से, नवम और पंचम को दो चरणों से, चौथे और आठवें को तीन चरणों से और सातवें को चारों चरणों से देखते हैं और फल भी उसी तरह देते हैं ॥६०॥

---

1. शुक्ल for कृष्ण Amb, A. A[1]. 2. तिथौ for तिथेः Bh. 3. बलम् is missing in B. 4. For मतेन...पान्ते B. reads–फलानि चैवं प्रयच्छन्ति । This verse is missing in Bh. After this verse A, A[1] read :—एकादशमायभवनं सर्वे पश्यन्ति खेचराः सम्यक् । मूर्तिं च सकलदृष्ट्या फलानि चैवं प्रयच्छन्ति ॥ पूर्णं पश्यति रविजस्तृतीयदशमे त्रिकोणमपि जीवः । चतुरस्रं भूमिसुतो रविसितबुधहिमकराः कलत्रं च ॥

वक्रगा अबला वक्रान्मार्गगाः शुभदा रविः ।
उत्तरायणगो युद्धे ग्रहाणामुत्तरो बली ॥६१॥
दिक्षु ज्ञो गुरुरविकुजशनिसितशशिनो निसर्गास्तु[1] ।
कुज[2]शनिबुधगुरुसितशशिरविबले क्रमाद्राहुरधिकबलः ॥६२॥
अस्तमिताः शत्रुजिता नीचस्था नीचगामिनो विरुचः[3] ।
रिपुग्रहगरूक्षह्रस्वा अणवः कार्याक्षमा अबलाः ॥६३॥
क्रूरैर्युक्ता क्रान्ता दृष्टा विद्धा जिता न कार्यकराः ।
शुभफलदा विपरीताः स्वावस्थाविकलाः सर्वे[4] ॥६४॥
दीप्तः स्वस्थो नीचो मुदितः पीडितः शान्तः खलः शक्तो विकलः[5]

ग्रह वक्री होने से निर्बल हो जाते हैं । फिर वक्री से मार्गी होने पर शुभ फल को देने वाले होते हैं । सूर्य उत्तरायण होने पर अर्थात् मकरादि ६ राशि में रहने से बली होता है। ग्रहयुद्ध में उत्तर दिशा में दिखने वाले ग्रह बली होते हैं ॥६१॥

पूर्वादि दिशाओं में क्रम से बुध, गुरु, भौम, शुक्र, चन्द्र और शनि बली होते हैं। भौम, शनि, बुध, गुरु, शुक्र, चन्द्र, सूर्य इन ग्रहों में क्रमिक एक से दूसरा बलवान होता है। राहु सब से अधिक बलवान होता है ॥६२॥

यदि कोई ग्रह सूर्यबिम्ब से अस्त हो अथवा शत्रु से जीता हुआ हो, वा नीच में हो, वा नीचगामी हो वा कान्तिहीन हो, वा शत्रु के घर में होने से म्लान अथवा छोटा हो गया हो तो वह निर्बल होता है और कार्यसाधक नहीं होता ॥६३॥

यदि कभी कोई ग्रह पापग्रहों से युक्त वा आक्रान्त हो, वा उनसे देखा गया हो, वा उनसे विद्ध हो, वा पराजित हो तो कार्यसाधक नहीं होता। शुभ फल को देने वाले भी ग्रह यदि स्वस्थ न रहें अर्थात् पाप आदि ग्रहों से पराजित होवें तो वे भी अशुभ फल को ही देते हैं ॥६४॥

दीप्तावस्था, स्वस्थावस्था, नीचावस्था, प्रसन्नावस्था, पीडितावस्था, शान्तावस्था, खलावस्था, शक्तावस्था और विकलावस्था—ये

1. निसर्गस्तु शनिः A., B. and Bh. 2 'शनि' is missing in A, B. & Bh. 3. निरुचयः for विरुचः Bh. 4. स्वावस्थोच्चिवकलाः सर्वे for स्वावस्थाविकलाः सर्वे A, A[1], B. and Bh. 5. शान्तः खलशक्तविकलाः for शान्तः खलः शक्तो विकलः A,B,& Bh.

स्वोच्चे दीप्तः स्वगृहे स्वस्थो नीचो वीक्षितो ह्यबलः[1] ॥६५॥
मित्रगृहे मुदितो गृहविजितः पीडितः स्ववर्गगः शान्तः।
अरिगः खलोऽतिकिरणः शक्तो रविहतरुचिर्विकलः ॥६६॥
शत्रू मन्दसितौ समश्च शशिजो मित्राणि शेषा रवे-
स्तीक्ष्णांशुर्हिमरश्मिजश्च सुहृदौ शेषाः समाः शीतगोः।
जीवेन्दूष्णकराः कुजस्य सुहृदो ज्ञोऽरिः सितार्की समौ
मित्रे सूर्यसितौ बुधस्य हिमगुः शत्रुः समाश्चापरे ॥६७॥
सौरेः[2] सौम्यसितावरी रविसुतो मध्ये परे त्वन्यथा
सूर्याकीसुहृदौ समौ कुजगुरू शुक्रस्य शेषावरी।
शुक्रज्ञौ सुहृदौ[3] समः सुरगुरुः[4] सौरस्य चान्येऽरयः
तत्काले च दशायबन्धुसहजस्वान्तेषु मित्रस्थिताः ॥६८॥

---

अवस्थायें होती हैं जब ग्रह अपने उच्च में रहें तो दीप्त, अपने घर में रहें तो स्वस्थ और नीच में रहें वा नीच से देखे जायं तो अबल होते हैं ॥६५॥

ग्रह अपने मित्र के घर में रहने से प्रसन्न और किसी अन्य ग्रह से पराजित होने पर पीडित और अपने वर्ग में रहने से शान्त रहते हैं। शत्रु के घर में रहने से खल, अति किरण वाले दिखाई देने पर शक्त और सूर्य की किरणों से हतप्रभ हो जाने पर विकल होते हैं ॥६६॥

गुरु के शुक्र और बुध शत्रु हैं, शनि सम और अन्य चन्द्रमा, मंगल, गुरु मित्र हैं। चन्द्रमा के सूर्य और बुध मित्र और अन्य ग्रह सम हैं। मंगल के गुरु, चन्द्र, रवि मित्र, बुध शत्रु और शुक्र-शनि सम हैं। बुध के सूर्य शुक्र मित्र, चन्द्रमा शत्रु और अन्य ग्रह सम हैं ॥६७॥

सूर्य के शुक्र और शनि शत्रु हैं, बुध सम, चन्द्रमा और मंगल मित्र हैं। शुक्र के बुध और शनि मित्र, मंगल और गुरु सम, और अन्य शत्रु हैं। शनि के बुध, शुक्र मित्र, गुरु सम और अन्य शत्रु हैं। १०।११।४।३।२।१२ इन स्थानों में रहने वाले ग्रह तात्कालिक मित्र हैं ॥६८॥

---

1. नीचानीचस्थितिदीनः for नीचो वीक्षितो ह्यबलः। A, B, & Bh. 2. सौरेः for सूरेः A, A[1]. 3. शुक्रोज्ञेरसुहृदो for शुक्रज्ञौ A[1]. 4. The *Visarga* is missing in A.

कन्या राहुगृहं प्रोक्तं राहूच्चं मिथुनं स्मृतम् ।
राहुनीचं धनुर्[1]वर्णादिकं शनिवदस्य च ॥६९॥
मेषाद्या राशयो न्यस्ताः[2] खे चक्रे द्वादशारके ।
उदयैर्ग्रहयोगाद्यैर्व्यञ्जयन्तीष्टमङ्गिनाम् ॥७०॥
क्रियतावुरिजितुमकुलीरलेयपाथेनयूपक्रयाख्याः ।
तार्क्षिक आकौकेरो हृद्रोगश्चान्तिमं रिष्यम्[3] ॥७१॥
शीर्षमुखबाहुरुरउदरकटिबस्तयः ।
गुह्योरू जानुजंघे च पादौ राशिरजादिकः[4] ॥७२॥
क्रूराक्रूरनरस्त्रीकाश्चरान्यद्[5]द्विविधाः क्रमात् ।

राहु का घर कन्या कहा गया है । मिथुन उसका उच्च है । उसका नीच धनु और अन्य वर्ण आदि भी शनि की तरह जानने चाहिये ॥६९॥

द्वादशात्मक चक्र में स्थित मेषादि राशि लग्न और ग्रहों के योगादि से मनुष्य के शुभ फल को प्रकाशित करते हैं ॥७०॥

मेषादिक राशियों की संज्ञायें क्रम से क्रिय, तावुरि, जितुम, कुलीर लेय, पाथोन, यूप, क्रय, तार्क्षिक, आकौकेर, हृद्रोग, रिष्य होती हैं ॥७१॥

मेषादिक राशियों के क्रम से शिर, मुख, बाहु, छाती, पेट, कटि, बस्ति, ( कटिपश्चाद्भाग ) गुदामार्ग, खुट्टियां, घुटने, जांघे और पांव अंग होते हैं ॥७२॥

मेष आदि राशि क्रम से क्रूर, अक्रूर, नर-स्त्री-जातिक और चर स्थिर स्वभाव वाले होते हैं। जैसे—

| | |
|---|---|
| मेष = क्रूर | वृष = अक्रूर |
| ,, नर | ,, स्त्री |
| ,, चर | ,, स्थिर |

और मेषादि तीन तीन पूर्वादि दिशाओं में बली होते हैं ॥७३॥

1. शनिवर्णा for धनुर्वर्णा Bh. 2. न्यस्तं for न्यस्ताः A, B. 3. For this verse A, A¹ read :—क्रियतावुरिजिनितानुमुकलीरलयपार्थेनयूपरूपाख्या । तौक्षिक आकोकैराद्रूद्रेरगश्चांतिमं ऋत्तम् । Cf. Bh. त्रिजितावुरिजितुमुकलीरलेयपार्थेनयूपकूर्पाख्या तौक्षिका आपोधुकरे कुद्धापश्चाविमरिष्कं । 4. रजादयः for रजादिकः Bh. 5. अरान्यवि for ०श्चरान्यद्वि० Bh.

मेषाद्यास्ते च पूर्वाद्यास्त्रिर्मेषादिचतुष्टयाः ॥७३॥
स्वनाम्ना सदृशाकाराः समाचारा[1] धनुस्त्विह ।
हयतुल्यपूर्वकायो मकरश्च मृगाननः ॥७४॥
वर्णा रक्तशुक्लपीतनीलपाटलधूसराः ।
चित्रोऽसितः सुवर्णाभः पिङ्गकर्बु रबभ्रवः ॥७५॥
चतुष्पादा[2] वृषो मेषो मृगो धनुरथोऽग्नयः ।
सिंहो धनुरजोभूमिर्मरुत्कन्या[3] वृषो मृगः ॥७६॥
खं मिथुनतुलाकुम्भा जलं मीनालिकर्कटाः ।
अग्निस्तुलामृगाश्चापि यथास्थानफला अमी ॥७७॥
दग्धस्थानमधः स्वांशः तुलायाः प्रथमोलिनः[4] ।
शब्दौ मेषो वृषः सिंहमिथुनौ च धनुस्तुलौ ॥७८॥

मेषादि क्रम से पूर्वादि दिशाओं में आवृत्ति कर के तीन तीन राशि बली होते हैं जैसे—

मेषादि प्रत्येक राशि के आकार और आचार अपने अपने नाम वाले जीवों से मिलते हैं । धनु के पूर्व भाग का आकार घोड़े के शरीर के पूर्व-भाग के समान होता हैं, मकर का आकार मकर के समान होता है ॥७४॥

राशियों के वर्ण क्रम से लाल, सफेद, पीला, नीला, थोड़ा लाल, धूसर, रंगों की मिलावट से विचित्र, काला, सुवर्ण की तरह, पिङ्ग, कर्बु र और बभ्रु होते हैं ॥७५॥

मेष, वृष, मकर, धनु, चतुष्पाद अर्थात् पशु हैं । इनका स्वभाव अग्नि के समान है । सिंह, धनु और मेष भूमि हैं । कन्या, वृष और मकर वायु हैं। मिथुन, तुल और कुम्भ आकाश हैं। मीन, वृश्चिक और कर्क जल हैं । तुल और मकर अग्नि भी हैं। स्थानानुसार इनका फल होता है ॥७६-७७॥

तुल के अपने अंश का नीचे वाला स्थान दग्ध होता है। वृश्चिक का पहला अपना अंश दग्ध स्थान होता है। मेष, वृष, सिंह और मिथुन

1. समवारा for समाचारा Bh. 2. चतुष्पदो for चतुष्पादा A, A[1] & Bh. 3. रुवाः कन्या for मरुत्कन्या A, & Bh. 4. अस्तं for अग्नि A, A[1], Bh. 4. प्रथमोनिलः for प्रथमोलिनः Bh.

अर्द्धशब्दौ [1]घटकन्यामकराः शब्दवर्जिताः ।
कर्कवृश्चिकमीनाश्च संप्रतिप्रसवा यथा ॥७९॥
कर्कवृश्चिकमीनाः स्युर्बह्वपत्या मिथुनो वृषः ।
कुम्भो मध्या[2] हरिमेषकन्यामृगतुलाल्पकाः ॥८०॥
तुलालिमकराः कुंभः पाठीनः कर्कटो वृषः ।
सजलाश्चार्द्राः स्निग्धाश्च सप्ताजाद्याः परेऽन्यथा ॥८१॥
सिंहमेषधनुर्ज्ञेयाः स्वर्णादिवर्णतापिनः ।
राजानो ब्रुवते[3] मीनमृगकर्कास्तनुस्थिताः ॥८२॥
रूक्षाः[4] सिंहधनुर्मेषाः पीतोष्णाः पित्तधातवः ।
दिने चैषां पतिः सूर्यो रात्रौ जीवः सदा शनिः ॥८३॥
वृषकन्यामृगा रूक्षा उष्णा शीताश्च वातलाः ।
एषां स्वामी दिने शुक्रो रात्रौ चन्द्रः सदा कुजः ॥८४॥

पूर्ण शब्द वाले हैं । धनुष और तुल अर्द्ध शब्द वाले हैं । कुम्भ, कन्या और मकर शब्दहीन हैं । कर्क, वृश्चिक और मीन सद्यःप्रसव अर्थात् शीघ्र फलदायक हैं ॥७८-७९॥

राशियों में कर्क, वृश्चिक, मीन अधिक सन्तान वाले होते हैं; वृष, मिथुन, कुम्भ मध्यम सन्तान वाले, सिंह, मेष, कन्या, मकर, तुल थोड़ी सन्तान वाले होते हैं ॥८०॥

तुला, वृश्चिक, मकर, कुम्भ, मीन, कर्क, वृष ये राशि सजल, आर्द्र और स्निग्ध होते हैं । मेषादिक अन्य राशियों को इन से विपरीत समझना चाहिये ॥८१॥

सिंह, मेष, धनु राशि सुवर्ण की तरह प्रकाश वाले होते हैं । मीन, मकर, कर्क यदि लग्न में स्थित हों तो इन्हें राजा कहना चाहिये ॥८२॥

सिंह, धनु, मेष रूक्ष लग्न होते हैं । उनका वर्ण पीला और वे पित्त प्रकृति वाले होते हैं । दिन में इन के स्वामी सूर्य और रात में गुरु और शनि सर्वदा स्वामी होते हैं ॥८३॥

वृष, कन्या और मकर रूक्ष लग्न होते हैं । क्रमशः गर्म, शीत और वायुप्रकृतिक होते हैं । इनके दिन में शुक्र और रात में चन्द्रमा और मंगल सर्वदा स्वामी होते हैं ॥८४॥

1. घट for घट Amb. 2. मध्यो for मध्या Bh. 3. क्रमतो for ब्रुवते Amb 4. सूक्ष्माः for रूक्षाः A.

युग्मकुम्भतुला उष्णाः स्निग्धाङ्गा[1] वातधातवः ।
रात्रौ चैषां बुधः स्वामी दिने मन्दः सदा गुरुः ॥८५॥
कर्कमीनालिनः शीताः स्निग्धाश्च श्लेष्मधातवः ।
दिने चैषां सितः स्वामी रात्रौ भौमः सदा गुरुः[2] ॥८६॥

## अथ राशिवैचित्र्यप्रकरणम्

चत्वारो राशयोऽजाद्या धनुर्मृगो निशा इमे[3] ।
अन्ये दिवसमाख्याताः शेषाः षडपि राशयः ॥८७॥
पृष्ठोदयाः कर्कमृगधनुर्मेषवृषा अमी ।
शेषाः शीर्षोदया ज्ञेया मीनस्तूभयजः स्मृतः ॥८८॥
गृहे होरा च द्रेष्काणा नवांशो द्वादशांशकः ।
त्रिंशांशश्चेति षड्वर्गः शुद्धिः शुद्धांशतोच्यते ॥८९॥
कुजभृगुबुधविधुरविबुधसितकुजगुरुमन्दमन्दरीजीवपतिः[4] ।

---

मिथुन कुम्भ और तुला लग्न गर्म कोमल तथा वायुप्रकृतिक होते हैं। इनके दिन में शनि, रात में बुध, और गुरु सर्वदा स्वामी हैं ॥८५॥

कर्क, मीन, वृश्चिक लग्न शीत, कोमल तथा कफप्रकृतिक हैं। शुक्र इनके दिन में, मंगल रात में और बृहस्पति सर्वदा स्वामी हैं ॥८६॥

## राशिवैचित्र्यप्रकरण

मेषादिक चार और धनु तथा मकर ये छः राशियां रात को बली होते हैं। इनके अतिरिक्त अन्य छः राशियां दिन को बली होते हैं ॥८७॥

कर्क, मकर, धनु, मेष, और वृष पृष्ठोदया होते हैं। इनके अतिरिक्त अन्य लग्न शीर्ष से, केवल मीन मुख-पुच्छ दोनों से उदित होता है ॥८८॥

राशि, होरा, द्रेष्काण ( अर्थात राशि का तीसरा भाग ), नवांश, द्वादशांश और त्रिंशांश ये षड्वर्ग हैं ॥८९॥

---

1. The rea ding युग्म for मिथुन (Amb.) fits in with metre. 2. सदोडुपः for सदा गुरुः A, A[1]. 3. निशामिमे for निशा इमे A. 4. शनिजीवपतिकः for मन्दरीजीवपतिः A., शनिश्च जीवपतिः Bh.

मेषादिराशिरजमृगतुलाकर्कादिस्त्रिधा वृत्त्या ॥९०॥
द्वित्रिनवद्विरसत्रिंशद्भागो लग्नेऽथ[1] होराद्याः ।
होराद्यार्की परा चान्द्री विषमे व्यत्ययः समे ॥९१॥
लग्नं तत्पञ्चनवमाद् द्रेष्काणा आदितो नवांशेशाः ।
स्वगृहादर्कांशेशास्त्रिंशांशाधिपतयस्तु यथा ॥९२॥
कुजयमजीवज्ञसिताः पञ्चेन्द्रियवसुमुनीन्द्रियांशानाम्[2] ।
विषमेषु समर्क्षेषु[3] क्रमेण त्रिंशांशकाः कल्प्याः ॥९३॥
तनुर्धनानुजमित्र ४ सुत ५ रिपु ६ गृहिणी ७ मृतिः ८

---

मेषादि राशियों के क्रम से मंगल, शुक्र, बुध, चन्द्र, रवि, बुध, शुक्र, मंगल, गुरु, शनि, शनि, गुरु ग्रहस्वामी हैं ॥९०॥

राशि का आधा तृतीयांश, नवमांश द्वादशांश, त्रिंशांश स्वगृह ये क्रम से होरा, द्रेष्काण, नवांश, द्वादशांश, त्रिंशांश, गृह, षड्वर्ग होते हैं। उस में विषम राशि में पहले पन्द्रह अंश तक सूर्य की होरा, उस के बाद तीस अंश तक चन्द्रमा की होरा होती है। सम राशि में पहली चन्द्रमा की दूसरी सूर्य की होरा होती है ॥९१॥

राशि के दश अंश तक वही राशि द्रेष्काण होता है। उसके बाद बीस अंश तक उस राशि का पाँचवाँ राशि द्रेष्काण होता है। उस के बाद तीस अंश तक उस राशि का नवम राशि द्रेष्काण होता है। और चर (मेष, कर्क तुल, मकर) राशि में स्वराशि से ही नवमांश की गणना होती है और स्थिर (वृष, सिंह, वृश्चिक कुम्भ) राशि में इसके नवम (मकर, मेष, कर्क, तुल) से नवमांश की गणना होती है और द्विस्वभाव (मिथुन, कन्या, धनु, मीन) राशि में इस के पञ्चम (तुल, मकर, मेष, कर्क) से नवमांश की गणना होती है और द्वादशांश की गणना स्वराशि से ही होती है ॥९२॥

विषम राशियों में मंगल शनि, गुरु बुध शुक्र क्रम से ५वें, ५वें, ८वें, ७वें ५वें त्रिंशांशकों के स्वामी होते हैं। सम राशियों में विपरीत क्रम से त्रिंशांशों के स्वामी होते हैं ॥९३॥

तनु, धन, अनुज, मित्र, सुत, रिपु, गृहिणी, मृत्यु, धर्म, कर्म,

---

1. त्रिंशद्भोगी च for त्रिंशद्भागो लग्नेऽथ Amb. 2. वसुमतीन्द्रियांशान्ताः for वसुमुनीन्द्रियांशानाम् Amb. वसुमतीन्द्रियांशानाम् A. 3. समर्त्तेषु for समर्क्षेषु Amb.

धर्म ९ कर्मा १० य ११ व्ययतो[1] भावा द्वादश लग्नगाः ॥९४॥

तनुलग्नमूर्तिहोराकल्पोदया धनमथ[2] कुटुम्बञ्च ।

विक्रमदुश्चिक्यमथ सुहृद्धिबुकपातालम् ॥९५॥

वेश्माम्बुबान्धवसुखं चतुरस्रं त्वष्टमे चतुर्थे च ।

पुत्रो धीः प्रतिभारिक्षतं कलत्रं तथा द्यूनम् ॥९६॥

जामित्रं चित्तोत्थं द्यूनमस्तं मृत्युरन्ध्रछिद्राणि ।

धर्मो गुरुस्तपस्त्रिकोणमिदमत्र सुतसहितम् ॥९७॥

कर्मास्पदमेषूरणमानाज्ञायभवनलाभान्त्यरिक्थम्[3] ।

कटककेन्द्रचतुष्टयमेकचतुर्थास्तदशमानाम् ॥९८॥

आय, व्यय—ये लग्नादि द्वादश भावों की क्रमिक संज्ञाएं हैं ॥९४॥

तनुभाव की संज्ञा—तनु, लग्न, मूर्ति, होरा, कल्प, उदय है। धनभाव की संज्ञा - कुटुम्ब भी है।

अनुजभाव की संज्ञा - विक्रम, दुश्चिक्य भी हैं।

मित्रभाव के लिये सुहृद्, हिबुक और पाताल भी कहे जाते हैं ॥९५

मित्रभाव के लिये वेश्म, अम्बु बान्धव, सुख ये भी संज्ञाएं हैं। चतुरस्र से चौथा और आठवां दोनों का ग्रहण होता है। सुतभाव के लिये धी, रिपुभाव के लिये प्रतिभ. अरि, क्षत तथा सप्तमभाव के लिये कलत्र तथा द्यून शब्दों का भी प्रयोग होता है ॥९६॥

इसी भाव के लिये जामित्र, चित्तोत्थ, द्यून, अस्त भी पर्याय हैं। अष्टमभाव के लिये मृत्यु, रन्ध्र, छिद्र, नवमभाव के लिये धर्म, गुरु, तप पर्याय हैं। त्रिकोण से नवम तथा पञ्चम दोनों का ग्रहण होता है ॥९७॥

दशम भाव के लिये कर्म, आस्पद, मेषूरण। ग्यारहवें भाव के लिये आय, लाभ। बारहवें भाव के लिये अन्त्य, रिक्थ। कटक, केन्द्रचतुष्टय लग्न, चतुर्थ, सप्तम, दशम स्थानों को कहते हैं ॥९८॥

1. व्ययिता for व्ययतो A. 2. मधधनं for धनमथ A.

3. A reads मानान्यज्ञायभवनलाभान्त्यरिष्युः for मानाज्ञा etc. ॥ मांसं नान्यायभुवनलाभांत्यरिष्फं Bh.

लग्नभूस्वभ्रस्वकेन्द्रमाद्यं[1] तुर्यास्तकर्मजम् ।
केन्द्रात्परं पणफरं[2] तस्मादापोक्लिमं[3] परम् ॥९९॥
पणफराद्भावि[4] कार्यं ज्ञेयमापोक्लिमाद्गतम्[5] ।
केन्द्रे सर्वे ग्रहाः पुष्टास्त्रैलोक्यैकफलप्रदाः[6] ॥१००॥
घटमीनौ च चत्वारः सिंहाद्याच्या दिनेश्वराः ।
मेषाद्या मृगचापौ च चत्वारश्च निशाह्वयाः ॥१०१॥
रव्यादय उच्चा अजवृषमृगकन्याकुलीरझषतौली ।
परमोच्चा दश१० त्रि३ मोह२८ तिथि१५ शर५ भ२७ नखैः२० ॥
उच्चस्थानास्तगा नीचाः परमोच्चास्तदंशगाः[7] ।
त्रिकोणोऽर्कादिर्सिंहोऽक्षोऽजस्त्रीचापतुला घटाः ॥१०३॥

भू लग्न की संज्ञा है। स्वभ्र, ख दशम स्थान की संज्ञा और लग्न, चतुर्थ, सप्तम, दशम केन्द्र कहलाते हैं और केन्द्र के बाद द्वितीय, पञ्चम, अष्टम, एकादश स्थान पणफर कहलाते हैं। उसके बाद तीसरा, छठा, नवम, बारहवाँ स्थान आपोक्लिम कहलाते हैं ॥९९॥

परफणा से भविष्य का और आपोक्लिम से भूतकार्य का ज्ञान होता है। केन्द्रस्थित यदि सभी ग्रह पुष्ट हों तो भूत, भविष्य और वर्तमान कालों के फल को बतलाते हैं ॥१००॥

सिंह से चार, तथा कुम्भ और मीन दिन में बली होते हैं। मेष आदि चार, मकर और धनु ये रात्री में बली होते हैं ॥१०१॥

मेष, वृष, मकर, कन्या, कर्क, मीन, तुल राशियों में सूर्यादि ग्रहों के उच्च होते हैं। यही ग्रह १०।३।२८।१५।५।२७।२० अंशों से परमोच्च होते हैं ॥१०२॥

उच्च स्थान से सप्तम में ग्रह नीच होते हैं। परमोच्च के अंश ही नीच राशि में परम नीच कहलाते हैं। सूर्यादि सात ग्रहों के क्रम से सिंह, वृष, मेष, कन्या, तुल, धनु, कुम्भ ये मूल त्रिकोण कहलाते हैं ॥१०३॥

1. श्व for स्व A. 2 पणपरं for पणफरं Bh. 3. क्लिमं for क्लिमं Bh. 4. फरपणा for पणफरा A. 5 क्लि for क्लि A[1] 6. ०त्रैकालिक० for० त्रैलोक्यै० A. 7. परमार्१ for परमोच्चा A.

चरादिचादिमध्यान्त्या[1] वर्गोत्तमनवांशकाः ।
त्रिषट्दशैकादशमोपचयाः स्युः परेऽन्यथा ॥१०४॥
कर्मणा येन येनेह प्रेरितोऽभ्येति पृच्छकः ।
जन्मपृच्छारम्भलग्नैस्तत्तस्य व्यज्यते त्रिभिः ॥१०५॥
यो भावः स्वामिना सौम्यो[2] दृष्टो युक्तः[3] समृद्धिमान्[4] ।
पापैस्तु हानिमानेवं द्वयमिन्दोर्युतौ दृशि[5] ॥१०६॥
लग्नसौम्यान्तरा योगा लग्नेश्वरशुभान्तराः ।
चन्द्रसौम्यान्तरः पुण्यस्तरणिश्च[6] शुभान्तरा ॥१०७॥
[7]नुथशिलास्तु विज्ञेया रवेस्तुल्याः[8] शुभान्तराः ।
तावन्तो [9]मचकूलाश्च ज्ञेयाः शुभनिरीक्षणे ॥१०८॥
लग्ने चन्द्रः शनिः कुंभो रवौ बुधे[10] विरश्मितः[11] ।

---

चर, स्थिर, द्विस्वभाव, राशियों के क्रम से आदि, मध्य, अन्त्य नवमांश वर्गोत्तम कहलाते हैं और ३, ६, १०, ११ वें उपचय कहलाते हैं ॥१०४॥

प्रष्टा जिस जिस कर्म से प्रेरित होकर आता है वह कर्म, जन्म, तथा पृच्छाकाल अथवा कर्म के आरम्भकाल—इन तीनों से प्रकट हो जाता है ॥१०५॥

जो भाव शुभ ग्रह वा स्वामी से युक्त हो वा देखा जाय वह समृद्धिप्रद होता है । यदि पापग्रहों से युक्त हो वा देखा जाय तो हानिकारक होता है । यदि चन्द्रमा से युक्त हो वा देखा जाय तो वृद्धि-हानि दोनों होते हैं । अर्थात् पूर्णचन्द्र से वृद्धि और क्षीणचन्द्र से हानि होती है ॥१०६॥

सौम्य लग्न के अन्तरयोग लग्नेश के शुभान्तर होते हैं । सौम्य चन्द्र का अन्तर भी शुभकारक है । तरणियोग भी शुभान्तर है । बारह मुन्थशिला भी शुभान्तर हैं । बारह मचकूल भी शुभान्तर हैं । शुभ दृष्टि में इन का भी विचार करना चाहिये ॥१०७-१०८॥

---

1. चरादावादि for चरादिचादि A. 2. सौम्ये for सौम्यो A. 3. वृद्धः for युक्तः Amb. 4. सवृद्धि for समृद्धि A. 5. तद्वदिन्दोर्युतो दृशि for द्वयमिन्दोर्युतो दृशि Bh. 6. ०स्तरणेश्च for ०स्तरणिश्च A. 7. मुन्थ for नुथ A, A[1] मथुशला Bh. 8. द्वादशव for रवेस्तुल्याः A, A[1]. 9. मकवूलाश्च for मचकूलाश्च Bh. 10. रविबुधौ for रवौ बुधे Bh. 11. रश्मितः for वरश्मितः Amb.[1].

कौटिल्येनागतः प्रष्टा[1] विज्ञायैवं ततो वदेत् ॥१०९॥
उदयादागता नाड्यस्तासामर्द्धेन संख्यया ।
सूर्यर्क्षाद्यद्[2] वेदर्क्षं तेन लग्नस्य निर्णयः ॥११०॥[3]

इति लग्नज्ञानम् ।

धनस्थाने यदा चन्द्रः सौम्यो वा यदि गच्छति ।
धनेशो वापि लग्नेशो यदोदेति तदा धनी ॥१११॥
भ्रातृगेहे यदा चन्द्रः सौम्यो वाभ्येति वा पुनः ।
भ्रात्रीशो वापि लग्नेशो यदोदेति तदा धनी[4] ॥११२॥
निधिस्थाने यदा चन्द्रः सौम्यो वा यदि वा धनः ।
निधीशो वापि लग्नेशस्तदा सौख्यं निधिस्थितिः ॥११३॥
पुत्रभावे यदा चन्द्रः सौम्यो वा प्रथमोदितः[5] ।
पुत्रेशो वापि लग्नेशः सुतप्राप्तिस्तदा ध्रुवम् ॥११४॥

लग्न में यदि चन्द्रमा, शनि हो, कुंभ राशि में सूर्य और बुध तेज होन हो तो प्रष्टा का मन कुटिल समझना चाहिये । यह जान कर उत्तर भी उसी प्रकार देना चाहिये ॥१०९॥

सूर्योदय से नाड़ियों की आधी संख्या द्वारा सूर्यनक्षत्र से जो नक्षत्र निकले उससे लग्न का निर्णय करना चाहिये ॥११०॥

चन्द्र वा बुध धनस्थान में हों अथवा वे धनेश वा लग्नेश हों तो मनुष्य अवश्य धनी होगा ॥१११॥

चन्द्र वा बुध भ्रातृस्थान में हों अथवा वे भ्रात्रीश वा लग्नेश होकर रहें तो मनुष्य अवश्य धनी होगा ॥११२॥

चन्द्र वा पुष्ट बुध चतुर्थस्थान में हों अथवा वे निधीश वा लग्नेश होकर रहें तो वह अवश्य सुखी होगा ॥११३॥

चन्द्र वा बुध पुत्रभाव में हो अथवा वे पुत्रेश तथा लग्नेश होकर रहें तो पुत्रप्राप्ति अवश्य होनी चाहिये ॥११४॥

1. पृष्टा for प्रष्टा A. 2. सूर्यभाद् for सूर्यर्क्षाद् A. 3. A, A[1] add : गतघटिकाः षड्गुणितगतसंक्रान्तेर्दिनानि सम्मील्य । त्रिंशन्त्या च हरेद् भागं शेषं तात्कालिकं लग्नम् ॥ 4. This verse is repeated in the text. तदानुजः for तदा धनी Bh. 5. वाथ माहितः for वा प्रथमोदितः । वान्य प्रमोदितः Bh.

पुत्रौकसि यदा चन्द्रः शुभखेटविलोकितः ।
उपायाः सामदण्डाद्याश्चाष्टधापि धिया सह ॥११५॥
रिप्वोकसि यदा चन्द्रः सौम्यो वा सघनो बलः[1] ।
रिपुणा[2] वापि लग्नेशो रिपुरोगौ घनौ कुधीः ॥११६॥
अस्तगेहे चन्द्रशुक्रौ शुभदैरुदितैस्सह ।
भार्येशो वापि लग्नेशः स्त्रीराज्यं च तदा ध्रुवम् ॥११७॥
[3]मृत्यूपेन्दू यदा मृत्यौ सौम्यो वापि यदोदितः ।
द्वाविंशतितमे त्र्यंशे तदा मृत्युः स्वयं ध्रुवम् ॥११८॥
पदस्थाने यदा चन्द्रः शुभो वा सरविर्भवेत्[4] ।
पादेशो वापि[5] लग्नेशो मुद्राप्राप्तिस्तदैव हि ॥११९॥
पुण्यगेहे यदा चन्द्रः सौम्यो[6] वापि यदोदितः[7] ।
धर्मेशो वापि लग्नेशो राज्यप्राप्तिस्तदा ध्रुवम् ॥१२०॥

---

चन्द्र यदि पुत्रस्थान में हो और उस पर शुभ ग्रह की दृष्टि हो तो संतानों के साथ साम-दण्ड आदि सभी उपाय सफल हो जाते हैं ॥११५॥

यदि चन्द्र वा बुध शत्रुस्थान में पुष्ट और बली हो अथवा लग्नेश होकर शत्रु के साथ रहे तो शत्रुभय और रोगभय तथा मनुष्य मूर्ख होता है ॥११६॥

चन्द्र और शुक्र सप्तम स्थान में हों, उदित शुभ ग्रहों से देखे जाते हों और वे लग्नेश तथा जायेश होकर रहें तो निश्चय ही स्त्री का प्रभुत्व होता है ॥११७॥

चन्द्र और शुक्र यदि अष्टम स्थान में हों और उदित बुध से युक्त या देखे जायँ तो बाईसवें वर्ष के तीसरे अंश में निश्चय ही मृत्यु होती है ॥११८॥

चन्द्र अथवा अन्य शुभ ग्रह तृतीय स्थान में सूर्य के साथ हों अथवा वे तृतीयेश तथा लग्नेश होकर रहें तो रुपयों की प्राप्ति होती है ॥११९॥

चन्द्र वा बुध पुण्यस्थान में हों अथवा वे धर्मेश वा लग्नेश होकर रहें तो निश्चय ही राज्यप्राप्ति होती है ॥१२०॥

---

1. सबलाधनो for सघनो बलः Bh. 2. रिपुणो for रिपुणा Bh. 3. मृत्यु for मृत्यु A. 4. सौम्यो वापि रविर्भवेत for शुभो वा सरविर्भवेत A. 5 शुभो वाथवा for पादेशो वापि A. पदेशो वापि Bh. 6. सोमो for सौम्यो A., साम्यो A[1]. 7. स्वगेहे for यदोदितः A.



पृच्छाकाले ग्रहाधीशो यत्र भावे भवेद्यदा।
रिपुभावे धिया हीनो मित्रभावे फलाधिकः ॥१२१॥
लाभस्थाने यदा चन्द्रः सौम्यो वा सोमजोदयः[1] ।
लाभेशो वापि लग्नेशो लाभाधिक्यं तदा भवेत्[2] ॥१२२॥
व्ययस्थाने यदा चन्द्रः सौम्यो वा स्वगृहादिगः ।
व्ययेशो वापि लग्नेशो व्ययो भवति भूमिपात् ॥१२३॥

## अंशकाभिप्रायेण कथयति ।

सौम्यदृष्टेक्षिते[3] वापि सौम्यदृष्टे[4] स्वतुङ्गभे ।
यदा धनांशके चन्द्रस्तदावश्यं धनं धनम् ॥१२४॥

---

प्रश्नकाल में जिस घर का स्वामी जिस भाव में हो वैसा ही फल कहना चाहिये। यदि शत्रुभाव में हो तो बुद्धिहीन होता है, यदि मित्र भाव में हो तो अधिक फलदायक होता है ॥१२१॥

यदि चन्द्र वा बुध लाभस्थान में हों और कुछ उदित हों, वे लाभेश वा लग्नेश होकर रहें तो उसको अधिक धन लाभ होता है ॥१२२॥

चन्द्रमा वा बुध व्यय स्थान में स्थित होकर यदि स्वगृहादि में हों और वे यदि व्ययेश या लग्नेश हो जांय तो राजा से उसके धन का व्यय होता है ॥१२३॥

जब चन्द्र अपने उच्च में रहते हुए बुध अथवा अन्य शुभ ग्रह से युक्त हो वा देखा जाय और जब चन्द्रमा धनस्थान के नवांशक में हो तो अवश्य ही बहुत धन होता है ॥१२४॥

---

1. सोमजादिकः for सोमजोदयः A. 2. A., A¹ add. लग्नेशो वीक्षते लग्नं धनेशो वीक्षते धनम्। धनवान् लग्नपे लग्ने धने च धनपो धनी ॥ लग्नेशधनपौ लग्ने द्वौ धने च तदा धनी । चतुर्भङ्ग्येऽपि सर्वेऽपि भावास्तस्मात्फलप्रदाः ॥ लग्नस्य लग्नाधिपतेः सूर्यस्येन्दोरितस्ततः। प्रत्येकं तोरयो सौम्याः शुभान्तरचतुष्टयम् ॥ for लाभाधिक्यं तदा भवेत् Bh. reads व्ययो भवति भूमिपात। Bh. adds पृच्छाकाले गृहाधीशो यत्र भावो भवेद्यदि । रिपुभावे धिया हीनो मित्रभावे फलाधिकः ॥ 3. युते ofr क्षिते A. 4. विद्धे for दृष्टे A.

सौम्यदृष्टेक्षिते[1] वापि सौम्यदृष्टे[2] स्वतुङ्गभे ।
निध्यंशके यदा चन्द्रो निधिभोगौ तदा खलु ॥१२५॥
सौम्ययुक्तेक्षिते[1] वापि सौम्यदृष्टे[2] स्वतुङ्गभे ।
सुतांशके यदा चन्द्रः सुतो वापि तदा पुनः ॥१२६॥
सौम्ययुक्तेक्षिते विद्धे स्वीयगेहे स्वतुङ्गभे ।
यदा रोगांशके चन्द्रस्तदोद्वेगश्चतुष्पदे ॥१२७॥
सौम्ययुक्तेक्षिते विद्धे स्वीयगेहे स्वतुङ्गभे ।
यदा भार्यांशके चन्द्रस्तदा भार्याशतं स्मृतम् ॥१२८॥
सौम्ययुक्तेक्षिते विद्धे मृत्युभावे स्वतुङ्गभे ।
यदा मृत्यंशके चन्द्रस्तदा मृत्युरसंशयम् ॥१२९॥
सौम्ययुक्तेक्षिते विद्धे स्वीयगेहे स्वतुङ्गभे ।
यदा पुण्यांशके शुक्रस्तदा द्रव्यं स्त्रिया सह ॥१३०॥

---

स्वोच्चस्थ चन्द्र, बुध वा अन्य शुभ ग्रह से युक्त हो वा देखा जाय और जब वह चतुर्थस्थान के नवांशक में हो तो निधि और भोग दोनों की प्राप्ति समझनी चाहिये ॥१२५॥

उच्च का चन्द्र यदि बुध वा अन्य किसी शुभ ग्रह से युक्त हो वा देखा जाय और जब वह सुतस्थान के नवांशक में हो तो पुत्रजन्म अवश्य कहना चाहिये ॥१२६॥

स्वगृह का वा उच्च का चन्द्र यदि बुध अथवा शुभ ग्रह से युक्त अथवा देखा जाय वा विद्ध हो और यदि वह रोगस्थान के नवांशक में हो तो उसे पशुचिन्ता कहनी चाहिये ॥१२७॥

स्वगृह का वा उच्च का चन्द्र शुभ ग्रह से युक्त अथवा देखा वा विद्ध हो जाय और जब वह स्त्रीस्थान के नवांशक में हो तो उसके बहुत विवाह कहने चाहिएं ॥१२८॥

उच्च का चन्द्र, अष्टम भाव में बुध अथवा अन्य किसी शुभ ग्रह से युक्त, दृष्ट अथवा विद्ध हो, और जब वह अष्टम भाव के नवांशक में हो तो निश्चय ही उसकी मृत्यु कहनी चाहिये ॥१२९॥

स्वगृह का वा उच्च का शुक्र बुध अथवा किसी अन्य शुभ ग्रह से युक्त, दृष्ट अथवा विद्ध हो और पुण्यस्थान के नवांशक में हो तो स्त्री-प्राप्ति के साथ धनप्राप्ति कहनी चाहिये ॥१३०॥

---

1. युते for क्षिते A. 2. विद्धे for दृष्टे A.

सौम्ययुक्तेक्षिते विद्धे स्वीयगेहादिसंस्थिते[1] ।
यदा पुण्यांशके चन्द्रो राज्यप्राप्तिर्धनैः सह ॥१३१॥
सौम्ययुक्तेक्षिते विद्धे स्वीयतुङ्गादिसंस्थिते[1] ।
यदा भार्यांशके चन्द्रो मुद्राप्राप्तिस्तदा क्षणे ॥१३२॥
सौम्ययुक्तेक्षिते विद्धे स्वीयतुङ्गादिसंस्थिते[1] ।
यदा लाभांशके चन्द्रः कोटिप्राप्तिः श्रियस्तदा ॥१३३॥
सौम्ययुक्तेक्षिते विद्धे स्वीयतुङ्गादिसंस्थिते[1] ।
व्ययस्थाने यदा चन्द्रो व्ययो भवति सर्वदा ॥१३४॥

एवमंशकफलम् ॥

अतः परं जन्मदशा फलञ्च जन्मलग्नतः ।
[2]मूर्तिर्भूयाद्व्ययाङ्को भवति च चरमो यावता जन्मपत्र्यामङ्काः सर्वेऽपि गण्याः प्रतिगृहमिलिता जन्मवर्षा भवन्ति ।

---

स्वगृह का, उच्च का वा मूल त्रिकोण का चन्द्र, बुध अथवा किसी अन्य शुभ ग्रह से युक्त, दृष्ट वा विद्ध हो और जब वह पुण्यस्थान के नवांशक में हो तो धन के साथ राज्यप्राप्ति होती है ॥१३१॥

यदि स्वगेह आदि स्थित चन्द्र, बुध अथवा किसी अन्य शुभ ग्रह से युक्त, दृष्ट अथवा विद्ध हो और जब वह जायास्थान के नवांश में हो तो उसे तत्काल रुपयों की प्राप्ति होती है ॥१३२॥

अपने उच्च गेहादि में स्थित चन्द्र, यदि बुध वा अन्य किसी शुभ ग्रह से युक्त, दृष्ट तथा विद्ध होकर लाभस्थान के नवांश में हो तो कोटि संख्या में धन की प्राप्ति होती है ॥१३३॥

अपने उच्च गेहादि में स्थित चन्द्रमा यदि बुध अथवा अन्य किसी शुभ ग्रह से युक्त, दृष्ट अथवा विद्ध होकर व्यय स्थान के नवांश में आता है तो सदा खर्च होता रहता है ॥१३४॥

लग्न से बारहवां व्ययस्थान होता है । जन्मपत्री में सभी अंक इसी प्रकार गिनने चाहिएं । प्रत्येक गृह में जन्मपत्री में शुभ ग्रह हो सकते

---

1. The text sometimes reads स्वीयगेहादिसंस्थिते and sometimes स्वीयतुङ्गादिसंस्थिते or स्वीयगेहे स्वतुङ्गभे. I have followed 'A' which is consistent throughout. 2. मूर्तेर्भूयाद् for मूर्तिर्भूयात A., मूर्तेद्भुयात $A^1$.

सौम्याः सौम्यैरवस्थास्त्वशुभगृहखगैर्दुःखदाः[1] शेषवर्षा
इत्येवं जातकाद्वाप्यशुभशुभ[2]फलं दर्शितं जन्मलग्नात् ॥१३५॥
जन्मतो यत्तमे गेहे यत्र स्युः सौम्यखेचराः ।
जन्मतस्तत्तमेऽब्दाहे लक्ष्मीर्भवति जन्मिनः[3] ॥१३६॥
जन्मतो यत्तमे भावे यत्रापि क्रूरखेचराः ।
जन्मतस्तत्तमेऽब्दाहे विपद्भवति दुःखदा ॥१३७॥
जन्मतो यत्तमे गेहे यत्रैवं मिश्रखेचराः ।
जन्मतस्तत्तमेऽब्दाहे मिश्रं भवति निश्चितम्[4] ॥१३८॥

प्रकारान्तरेण जन्मदशा जन्मकुण्डल्याम्[5] ।

मध्यग्रहैर्दशा पूर्णा बाह्यगैरर्द्धिका ततः ।
मूर्त्यस्तगैस्त्रिभागोना चैवं जन्मग्रहाद्दशा ॥१३९॥
मूर्त्तिविभुर्यदि मूर्तिं कार्याधिपतिश्च[6] वीक्षते कार्यम् ।
लग्नाधीशः कार्यं कार्येशः पश्यति विलग्नम्[7] ॥१४०॥

---

हैं जिस घर में शुभ ग्रह का सम्बन्ध हो उसमें सुख, पापग्रह के सम्बन्ध से दुःख होता है । इस प्रकार जन्म लग्न से फल कहना चाहिये ॥१३५॥

जन्म लग्न से जितने घर में जहां पर शुभग्रह हों, जन्म से उतने ही वर्ष और दिन पर उसको सुख और धन होता है ॥१३६॥

जन्म लग्न से जितने भाव में पापग्रह हों, जन्म से उतने वर्ष में उसको दुःख देने वाली विपत्ति होगी ॥१३७॥

जन्मलग्न से जितने गृह में शुभग्रह और पापग्रह दोनों हों, जन्म से उतने वर्ष में मिश्रफल अर्थात् सुख और दुःख दोनों निश्चित होते हैं ॥१३८॥

मध्यग्रहों से पूर्ण दशा होती है । बाह्यगत ग्रहों से आधी दशा; लग्न और सप्तमस्थ ग्रहों से तृतीयांशोन दशा होती है । इस प्रकार जन्म-कालिक ग्रहों से दशा होती है ॥१३९॥

लग्नेश यदि लग्न को, कार्येश कार्य को, अथवा लग्नेश कार्य को और कार्येश लग्न को देखे ॥१४०॥

---

1. सौम्यैरवस्थास्वाशुभगृहर वर्गोदुःख दाः for सौम्यैरवस्थास्त्वशुभ-गृहखगैर्दुःखदाः A[1] 2. missing in A 3. निश्चितम् for जन्मिनः A, A[1] 4. जन्मिनः for निश्चितम् A. 5. ०कुण्डल्याः for कुण्डल्याम् A. 6. कार्यौघविभुश्च for कार्याधिपतिश्च A. 7. विलग्ने for विलग्नम् A.

लग्नेशः कार्येशं विलोकते लग्नपं च कार्येशः ।
शीतगुदृष्टौ सत्यां परिपूर्णा [1]कार्यनिष्पत्तिः ॥१४१॥
कथयन्ति पादयोगं पश्यति सौम्येन लग्नपे लग्नम् ।
लग्नाधिपे च पश्यति शुभग्रहेनार्द्धयोगं च[2] ॥१४२॥
लग्नपतिदर्शने सति शुभग्रहौ द्वौ त्रयोऽथवा लग्नम् ।
पश्यन्ति यदि तदानीं प्राहुर्योगं तु[3] भागोनम् ॥१४३॥
[4]क्रूरावेक्षणवर्जाश्चत्वारः सौम्यखेचरा लग्नम् ।
लग्नेशदर्शने सति पश्यन्तः पूर्णयोगकराः ॥१४४॥
आद्यो लग्नपतिः कार्ये लग्ने कार्याधिपो यदि ।
द्वितीयो लग्नपो[5] लग्ने कार्ये कार्याधिपो भवेत् ॥१४५॥
लग्नपः कार्यपश्चापि लग्ने यदि तृतीयकः ।
चतुर्थः कार्यगौ स्यातां यदि लग्नपकार्यपौ ॥१४६॥

---

लग्नेश कार्येश को, कार्येश लग्नेश को देखें और चन्द्रमा की दृष्टि रहे तो कार्यसिद्धि अच्छी तरह होती है ॥१४१॥

लग्न को कोई शुभ ग्रह देखता हो और लग्नेश लग्न को न देखे तो पादयोग होता है। यदि लग्नेश लग्न को देखें और शुभग्रह की दृष्टि नहीं हो तो अर्द्धयोग कहते हैं ॥१४२॥

लग्न को लग्नेश और दो वा तीन शुभग्रह भी देखे तो उस को कुछ अंश से न्यून योग कहना चाहिये ॥१४३॥

लग्न को लग्नेश और चार शुभग्रह पापग्रहों की दृष्टि से रहित यदि देखें तो पूर्ण योग होता है ॥१४४॥

लग्नेश कार्यक्षेत्र में और कार्येश लग्न में यदि हों तो एक प्रकार का योग होता है।

लग्नेश लग्न में और कार्येश कार्य में हो तो दूसरा योग होता है ॥१४५

लग्नेश और कार्येश लग्न में हो तो तीसरा योग होता है ॥

यदि लग्नेश और कार्येश दोनों कार्यक्षेत्र में हों तो चौथा योग होता है ॥१४६॥

---

1. काय for कार्य A. 2. A and A[1] add इति दशा 3. त्रिभागोनम् for तु भागोनम् Bh. 4. क्रूरा विचक्षणा for क्रूरावेक्षणा A, A[1] क्रूरावेक्षणवर्या Bh. 5. लग्नपो for लग्नपौ A.

चतुर्ष्वप्युभयत्रापि चन्द्रदृग्दर्शनं मिथः ।
कार्यसिद्धिस्तदा ज्ञेया मित्रे चेदधिकं फलम् ॥१४७॥
चन्द्रदृष्टिं विनान्यस्य शुभस्य यदि दृग् भवेत् ।
शुभं प्रयोजनं किञ्चिदन्यदुत्पद्यते तदा ॥१४८॥
राजयोगा अमी ख्याताश्चत्वारोऽपि महाफलाः ।
अत्रैव दृष्टियोगेन सामान्येन फलं स्मृतम् ॥१४९॥
अर्द्धयोगा विनिर्दिष्टाः परस्परदृशं विना ।
चन्द्रदृष्टिं विना ज्ञेयं शुभं पादफलं बुधैः ॥१५०॥
परस्परं दृश्यमृते चन्द्रयोगो भवेद्यदि ।
तदार्द्धफलमाख्यातं प्रपञ्चोऽयं मतो मतेः ॥१५१॥
लग्नेशो वीक्षते लग्नं कार्येशः कार्यमीक्षते ।
कार्यसिद्धिर्भवेदिन्दुः कार्यमेति परं यदा ॥१५२॥
क्रूराक्रान्तः क्रूरयुतः क्रूरदृष्टश्च यो ग्रहः ।
विरश्मितां प्रपन्नश्च स विनष्टो बुधैः स्मृतः ॥१५३॥

---

इन चारों योगों में चन्द्रमा की दृष्टि परस्पर हो तो कार्यसिद्धि होती है। यदि यही मित्र के घर में पड़े हों तो अधिक फल होता है ॥१४७॥

यदि उक्त योगों में चन्द्रमा की दृष्टि न हो और अन्य किसी शुभ-ग्रह की दृष्टि हो तो किसी अन्य ही प्रकार का शुभफल उत्पन्न हो जाता है ॥१४८॥

ये चार राजयोग कहे गये हैं जिनके उत्कृष्ट फल होते हैं । इन में सामान्य दृष्टियोग से सामान्य फल होता है ॥१४९॥

पारस्परिक दृष्टि न होने से अर्धयोग होता है। चन्द्रदृष्टि के बिना चतुर्थांश शुभ जानना चाहिये ॥१५०॥

पारस्परिक दृष्टि के न होने पर यदि चन्द्रमा के साथ योग हो तो अर्धफल कहना चाहिये ॥१५१॥

लग्नेश लग्न को देखे और कार्येश कार्यक्षेत्र को देखे और चन्द्रमा कार्यक्षेत्र में जब हो तो कार्यसिद्धि अवश्य होती है ॥१५२॥

जो ग्रह पापग्रहों से आक्रान्त, युक्त वा दृष्ट हो वा सूर्यराशि में प्रवेश कर गया हो तो वह विनष्ट-सा हो जाता है अर्थात् उसकी सत्ता नहीं रहती ॥१५३॥

राजगेहे भृगौ तुंगे द्रव्यलाभादि[1] गच्छतः ।
षष्ठे पुष्टे[2] गुरौ व्याधिरित्येवं मार्गचेष्टितम् ॥ ४९४ ॥
अष्टमे स्वगृहे सूर्ये शनिदृष्टेऽथवा युते ।
मंगले शीतगौ मार्गे शस्त्रैर्घातं तदादिशेत् ॥ ४९५ ॥
गुरौ लग्नेऽथवा शुक्रे शत्रुतस्करसंकटे ।
न प्रहारो न वा हानिर्वक्तव्या मार्गचारिणाम् ॥ ४९६ ॥
सप्तमे शीतगौ शुक्रे मार्गेऽपि गच्छतां नृणाम् ।
स्त्रीसंभोगो भवेत् स्नेहान्मिथुनादिषु मूर्तितः[3] ॥ ४९७ ॥
नो विश्रामश्चरे लग्ने द्वौ विश्रामौ स्थिरात्मके ।
विश्रामत्रितयं प्रोक्तं द्विस्वभावे विचक्षणैः ॥ ४९८ ॥
वृषसिंहालिकुम्भेषु लग्नयातेषु गच्छतः ।
गमागमौ न वक्तव्यौ चरैरेवं द्वयं वदेत् ॥ ४९९ ॥

इति सप्तमस्थाने गमागमप्रकरणम् ।

---

यदि शुक्र उच्च का हो तो जाते समय राजा के घर से बहुत द्रव्यादि का लाभ हो, और यदि षष्ठ भाव में पुष्ट बृहस्पति हो तो रास्ते में व्याधि हो ॥४९४॥

यदि अष्टम भाव में सिंह का सूर्य हो और वह शनि से युत वा दृष्ट हो वा मंगल चन्द्रमा अष्टम में स्वगृही हों शनि से युत व दृष्ट हों तो रास्ते में उसका शस्त्र से घात हो ॥४९५॥

यदि बृहस्पति वा शुक्र लग्न में हों तो शत्रु और चौर से संकट होने पर भी उसको न तो प्रहार हो और हानि भी नहीं हो ॥४९६॥

सप्तम में चन्द्रमा और शुक्र हों तो रास्ता जाते हुये भी प्रेम पूर्वक मैथुनादि में स्त्री का सम्भोग हो ॥४९७॥

यदि प्रश्नकाल में चर लग्न हो तो रास्ते में विश्राम नहीं होता और स्थिर हो तो रास्ते में दो जगह, अगर द्विःस्वभाव हो तो तीन जगह विश्राम होता है ॥४९८॥

यदि स्थिर लग्न में यात्रा करें तो जाना आना नहीं होता और यदि चर लग्न में करें तो गमागम दोनों होते हैं ॥४९९॥

इति सप्तमस्थाने गमागमप्रकरणम्

---

1. ०लाभोऽपि for ०लाभादि A, A[1]. 2. पुत्रे for पुष्टे A. 3 मूर्तयः for मूर्तितः A, A[1].

युद्धप्रकरणं वक्ष्ये गमनाय महीभुजाम् ।
गुरूपदेशतो ज्ञात्वा देवं नत्वा जिनेश्वरम् ॥ ५०० ॥

शत्रुलग्नेश्वरौ क्रूरौ क्रूरौ वा लग्नसप्तपौ[1] ।
अन्योन्येक्षितयुक्तौ तु युद्धाय क्रूरवर्गगौ ॥५०१॥

युद्धकृद् द्यूनपः केन्द्रे[2] ग्रहो वक्री च केन्द्रगः ।
क्रूरयुक्तेक्षिते लग्ने क्रूरवर्गाधिकेऽपि[3] वा ॥५०२॥

मूर्तौ क्रूरे बुधे त्रिस्थे रवौ तुर्ये रणोदये ।
पौरनृपविनाशः स्यादमीषां नवमांशके ॥५०३॥

कुजः स्वोच्चं गतः केन्द्रे रविर्वापि निजोच्चगः ।
विरोधी सप्तमः केन्द्रे युद्धयोगो महानयम्[4] ॥५०४॥

---

अपने इष्ट जिनेश्वर देव को नमस्कार करके और गुरु का उपदेश जानकर राजाओं को जाने के लिये युद्ध प्रकरण कहता हूँ ॥५००॥

षष्ठेश और लग्नेश पाप हों अथवा लग्नेश, सप्तमेश पाप हों और पाप ग्रहों के वर्ग में हों और दोनों आपस में देखते हों तो युद्ध होता है ॥५०१॥

यदि सप्तमेश केन्द्र में हो या वक्री ग्रह केन्द्र में हो और पापग्रह लग्न में स्थित हो वा देखता हो और पापग्रहों की वर्गों की अधिकता हो तो युद्ध होता है ॥५०२॥

लग्न में पाप ग्रह हो, बुध तृतीय में हो और रवि चतुर्थ स्थान में हो और इन्हीं राशियों के नवांश युद्धकाल में लग्न हो तो उस नगर के राजा का नाश होता है ॥५०३॥

यदि मङ्गल उच्च का हो कर केन्द्र में हो और रवि उच्च का होकर शत्रु स्थान या सप्तम या और केन्द्रों में हो तो बहुत भारी युद्ध का योग होता है ॥५०४॥

---

1 सप्तमौ for ०सप्तपौ Bh. 2. केन्द्र for केन्द्रे A. 3. ०धिकोऽपि वा for ०धिकेऽपि वा A. 4. महानसौ for महानयम् A.

सक्रूरो वक्रितो वापि केन्द्रे युद्धाय मूर्तिपः ।
धनपोऽपि तथा चिन्त्यस्त्वेवं षष्ठगृहाधिपः ॥५०५॥
अर्कादग्रे चरे क्रूरे चन्द्रे वारिष्टगामिनि ।
युद्धं स्यात्सबलारब्धं महाक्रोधेन भूभुजाम् ॥५०६॥
रणाय प्रान्त्यगाः क्रूरा राहुकेतू[1] विशेषतः ।
अस्ते मूर्तौ ध्रुवं क्रूरे युद्धं वाच्यं बलद्वये[2] ॥५०७॥
स्थिरे मूर्तौ स्थिरांशे वा युद्धे नास्ति रणोदयः ।
[3] सग्रहाग्रहयोगेन युद्धायुद्धं विचारयेत् ॥५०८॥
शुभैर्मूर्तौ[4] शुभैरस्ते[5] शुभैः केन्द्रे[6] शुभेक्षिते ।
युद्धं न जायते क्षेमो भवेत्तत्र महीभृताम्[7] ॥५०९॥

लग्नेश पापग्रह से युक्त हो और वक्री होकर केन्द्र में हो तो युद्ध होता है। इस प्रकार सप्तमेश यदि पाप से सम्बन्ध करता हो और वक्री होकर केन्द्र में हो तो भी युद्ध होता है। इसी प्रकार षष्ठेश की स्थिति हो तो भी युद्ध होता है ॥५०५॥

सूर्य से आगे चर राशि में पाप ग्रह हो और चन्द्रमा अनिष्ट स्थान में स्थित हो तो राजाओं का बड़े क्रोध के साथ, बहुत जोर से युद्ध होता है ॥५०६॥

यदि द्वादश स्थान में पाप ग्रह हो तो युद्ध होता है और राहु, केतु हो तो विशेष युद्ध होता है और सप्तम में लग्न में पाप ग्रह हों तो निश्चय दोनों तरफ की सेनाओं में युद्ध होता है ॥५०७॥

यदि युद्ध काल में स्थिर राशि लग्न हो वा स्थिर राशि का नवमांश लग्न हो तो युद्ध नहीं होता। इस प्रकार ग्रहों के संयोग तथा वियोग से युद्ध होगा या नहीं उसका विचार करें ॥५०८॥

यदि शुभ ग्रह लग्न में हो और शुभ ग्रह सप्तम स्थान में हो और शुभग्रह केन्द्र में हो और इन स्थानों पर शुभ ग्रह की दृष्टि हो तो इस योग में युद्ध नहीं होता किन्तु राजाओं का कल्याण होता है ॥५०९॥

1. ०केत्वविशेषतः for ०केतू विशेषतः A. 2, क्रूरे चन्द्रे वारिष्ट गामिनी for क्रूरे युद्धं वाच्यं बलद्वये ms. 3. सग्रहो for सग्रहा ms, 4. मूर्तैः for मूर्तौ A[1] 5. ०रस्तैः for स्ते A. 6. केम्द्रे for केन्द्रे ms. 7. तत्र क्षेमं भवति भूभृताम् for क्षेमो भवेत्तत्र महीभृताम्

द्रेष्काणा दण्डपाशास्त्रधारिणः समराय च ।
क्रूराक्रान्ता विशेषेण क्रूरवर्गगतास्तथा ॥५१०॥
अन्योन्यवर्गगाः क्रूरास्त्वन्योऽन्यक्रूरदर्शकाः ।
रौद्रं कुर्वन्ति संग्रामं शुभैः केन्द्रगतैर्नहि[1] ॥५११॥
मूर्तिगे क्रूरवर्गस्थे क्षीणे चन्द्रे च संगरः ।
क्रूरयुक्ते विशेषेण महायुद्धमुपप्लवः ॥५१२॥
न्यूनाधिकत्वमालोक्य क्रूरत्वसबलत्वयोः ।
ग्रहाणामादितस्तज्ज्ञैस्ततो युद्धस्य निर्णयः ॥५१३॥
तृतीयगृहमारभ्य भावषट्कं व्यवस्थितम् ।
नागराख्यं ततः षट्कं परं स्याद्यायिसंज्ञितम्[2] ॥५१४॥
नवमे गुरुशुक्रज्ञा जयदा नगरप्रभोः ।
भौमार्की भंगदौ सौम्याः खेकर्षिस्था जयप्रदाः ॥५१५॥

---

यदि लग्न का द्रेष्काण पापग्रहों से आक्रान्त हो या पापग्रह के वर्ग में हो तो दण्ड, पाशादि अस्त्रधारियों का युद्ध होता है ॥५१०॥

यदि पापग्रह परस्पर एक दूसरे के वर्ग में हों और पाप ग्रहों की परस्पर दृष्टि हो, शुभ ग्रह केन्द्र में नहीं हों तो बहुत कठिन युद्ध होता है ॥५११॥

यदि लग्न में पाप ग्रह के वर्ग में क्षीण चन्द्रमा हो तो युद्ध होता है और वह पापग्रह से युक्त हो तो महायुद्ध होता है ॥५१२॥

ग्रहों के न्यूनत्व और अधिकत्व तथा क्रूरत्व और सबलत्त्व को पहले से देख कर तब उसको जानने वाले युद्ध का निर्णय करें ॥५१३॥

और तृतीय भाव से लेकर छः भाव तक नागराख्य अर्थात् नगर वालों का भाव कहलाता है उस के बल से नगर वालों का और दशम भाव से तृतीय पर्यन्त यायिसंज्ञक भाव कहलाता है उसके बलाबल से जय करने वालों का जय पराजय का विचार करें ॥५१४॥

यदि नवम भाव में बृहस्पति, शुक्र, और बुध हों तो उस नगर के राजा का जय होता है, और यदि नवम भाव में मंगल, शनि हों तो युद्ध में भंग होता है, और यदि शुभ ग्रह दशम, लग्न, और सप्तम में हो तो जय होता है ॥५१५॥

---

1. केन्द्रगतेन हि for केन्द्रगतैर्नहि A, A[1]. 2. परस्याख्यायिसंज्ञितम् for परं स्याद्यायिसंज्ञितम् ms.

रिष्फैकैकादशस्थाश्चेदेकः क्रूरग्रहो यदि ।
यायी तं नगरं हन्ति दुर्ग्राह्यमथ शोभनैः ॥५१६॥
लग्नतो यदि लाभस्थौ गुरुशुक्रौ रविबुधः ।
एक एव पुरेशस्य जयदो बरगो (?) ऽन्यथा ॥५१७॥
मूर्तेस्त्रिपञ्चषष्ठस्थाः[1] क्रूरा यायिजयावहाः ।
कर्मायव्ययलग्नस्था [2]यायिनोऽपि जयावहाः ॥५१८॥
कुंभकर्कटमीनालिलग्नतुर्येऽरिभंगदाः ।
मूर्तिद्युनगतैः सौम्यैर्जयः स्थातुरुदाहृतः ॥५१९॥
लग्नेशद्युनगे वश्यो गन्ता स्याद् व्यत्ययेऽपरः ।
यायी लग्नपतिश्चिन्त्यः स्थायी द्युनपतिस्तथा ॥५२०॥

---

यदि द्वादश एकादश, और लग्न में एक पापग्रह हो तो जय करने वाले उस नगर को नष्ट कर देते हैं और यदि इन स्थानों में शुभ ग्रह हों तो वह इस नगर को ग्रहण भी नहीं कर सकते ॥५१६॥

यदि गुरु और शुक्र, लग्न से लाभ स्थान में हों और रवि, बुध प्रथम स्थान में हों तो उस नगर वालों का जय होता है, और वे यदि दुष्ट स्थान में स्थित हों तो अन्यथा अर्थात् जय नहीं होता है ॥५१७॥

यदि पापग्रह लग्न से तृतीय, पञ्चम, षष्ठ स्थान में, स्थित हो तो जय करने वालों का जय होता है और यदि दशम, एकादश, व्यय और और लग्न में, पाप ग्रह हो तो यायी को जय होता है ॥५१८॥

यदि लग्न और चतुर्थ स्थान में कुंभ, कर्क, मीन, वृश्चिक राशि हो तो शत्रु का नाश होता है, और यदि लग्न, सप्तम में शुभ ग्रह हो तो स्थायी राजा का जय होता है ॥५१९॥

यदि लग्नेश सप्तम में हो तो यायी राजा स्थायी राजा के वशीभूत होते हैं, और यदि व्यत्यय अर्थात् सप्तमेश, लग्न में हो तो अन्यथा अर्थात् उस नगर के राजा यायी राजा के वशीभूत हो जाते हैं। यायी राजा के लिये लग्नेश का विचार करें और स्थायी के लिये सप्तमेश का विचार करें ॥५२०॥

---

1. मूर्तिस्त्रपञ्च० for मूर्तेस्त्रिपञ्च A. 2. स्थायि for यायि A., Bh.

सप्तराज्यपदायस्थाः सौम्यस्थायिजयप्रदाः[1] ।
शीर्षोदये शुभैर्युक्ते शुभदृष्टे रणे जयः ॥५२१॥
जयाय लग्नपो मूर्तौ प्रष्टुः परस्य वाऽस्तपः ।
द्यूने [2]लग्नानुसारेण वक्री वक्रफलाश्रयः ॥५२२॥
लग्नलग्नपयोर्मध्ये राज्येशो[3] विजयप्रदः[4] ।
केन्द्राधिपस्तु युक्तो वा लग्नेशः केन्द्रगोऽपि वा ॥५२३॥
मन्दे भौमे च मूर्तिस्थे पुत्रे जीवे पदे रवौ ।
आये सौम्येऽथवा व्योम्नि प्रष्टुर्विजयमादिशेत् ॥५२४॥
द्रव्यस्य विषयी दाता क्रूरे सप्तमभावगे ।
आकाशसंस्थिते सौम्ये यायी दत्त्वा धनं व्रजेत् ॥५२५॥
तुर्यगे ज्ञेऽष्टमे चन्द्रे शुक्रे च सप्तमे जयः ।
लग्नारिरन्ध्रगैः किं वा शुक्रजीवदिवाकरैः ॥५२६॥

यदि सप्तम, नवम, दशम, एकादश, स्थान में शुभ ग्रह हो तो स्थायी राजा का जय होता है । युद्ध काल में यदि शीर्षोदय लग्न हो और वह शुभ ग्रह से युक्त तथा देखा जाता हो तो जय होता है ॥५२१॥

और लग्नेश, लग्न में हो तो प्रश्न कर्त्ता का जय होता है और सप्तमेश यदि सप्तम में हो तो दूसरे का जय होता है, ऐसे लग्न के अनुसार इस का विचार करें और वक्री ग्रह हो तो विपरीत फल होता है ॥५२२॥

यदि राज्येश लग्न, और लग्नेश, दोनों के मध्य में हो तो प्रश्न कर्त्ता का विजय होता है, और लग्नेश, यदि केन्द्राधिप से युक्त हो वा केन्द्र में हो तो भी प्रश्न कर्त्ता का विजय होता है ॥५२३॥

और शनि, मंगल, लग्न में हो, बृहस्पति पञ्चम स्थान में हो, और रवि, पदस्थान में हो और शुभ ग्रह एकादश, या दशम में हो तो प्रश्न कर्त्ता का विजय होता है ॥५२४॥

यदि पापग्रह, सप्तम भाव में हो तो द्रव्य को देने वाला होता है । और यदि शुभ ग्रह, दशम भाव में स्थित हो तो यायी धन देकर चला जाय ॥५२५॥

यदि बुध, चतुर्थ स्थान में और चन्द्रमा अष्टम स्थान में हो और शुक्र सप्तम में हों, वा शुक्र, बृहस्पति, रवि, क्रम से लग्न, षष्ठ, अष्टम, भाव में हो तो जय होता है ॥५२६॥

1. For this line A, Bh read : सप्तराज्योदये सौम्याः स्थायिनो ।वजयप्रदाः 2. बला० for लग्ना A, A.[1]; Bh 3 लग्नशो Bh. 4. जयैषिया: Bh.

जयावाप्तिर्गुरौ[1] लाभे व्यत्ययः[2] सितवक्रयोः ।
अर्कार्किक्षितिजैस्त्रिस्थैः शुभैर्लग्नगतैर्जयः ॥५२७॥
कर्मण्यारे रवावाये[3] तृतीये रविपुत्रके ।
विधौ षष्ठे जयं प्रष्टुः शेषैर्मूर्तिगतैर्ग्रहैः ॥५२८॥
मूर्तौ जीवे जयः क्रूरे लाभे [4]वियति वा स्थिते ।
कुजार्क्योः[5] षष्ठयोर्लग्नेशोन्मूर्तौ[6] चन्द्रे व्यये जयः ॥५२९॥
लग्ने भंगः[7] कुजे मान्द्ये[8] तथा मन्दविलोकिते ।
घने वा निधने[9] चन्द्रे मूर्तौ सूर्ये पराजयः ॥५३०॥
कुजार्की भानुदृष्टौ चेद्राज्ञां भंगः मतस्तनौ ।
सुकृते पुत्रभावे च यमार्कारैस्तथा[10] भवेत् ॥५३१॥

---

यदि बृहस्पति लाभ स्थान में हो तो जय की प्राप्ति होती है, और यदि शुक्र, मंगल, दोनों लाभ स्थान में हों तो पराजय होता है, और यदि रवि, शनि, मंगल, तृतीय में हों शुभग्रह लग्न में हों तो जय होता है ॥५२७॥

मंगल, यदि दशम भाव में हो, रवि एकादश में हो और शनि तृतीय में हो चन्द्रमा षष्ठ स्थान में हो, और शेष ग्रह लग्न में हो तो प्रश्न कर्त्ता का जय होता है ॥५२८॥

यदि बृहस्पति लग्न में हो तो जय होता है और पापग्रह एकादश में वा दशम में स्थित हो और मंगल, शनि षष्ठ स्थान में हो लग्नेश, लग्न में और चन्द्रमा व्यय स्थान में हो तो जय होता है ॥५२९॥

यदि लग्न में मंगल वा शनि हो तथा उन पर शनि की दृष्टि हो सप्तम वा अष्टम भाव में चन्द्रमा हो तथा सूर्य लग्न में हो तो स्थायी का पराजय होता है ॥५३०॥

यदि मंगल, शनि, लग्न में हो और उन पर सूर्य की दृष्टि हो तो राजाओं का भंग होता है, और नवम, पञ्चम, भाव में शनि, सूर्य, मंगल, हो तो उसी प्रकार राजाओं का भंग होता है ॥५३१॥

---

1 ०वाप्ते for ०वाप्ति० Bh. 2. वियत्य for व्यत्ययः A. वियत्या सितचक्रयो: Bh. 3 रवावाव्ये Bh. 4 व्ययति for वियति Bh. 5. कुजार्कौ for कुजार्क्योः Bh. 6· लग्नान्मूर्तौ for लग्नोन्मूर्तौ Bh· 7 मंदः for भंगः Bh. 8. सेन्दोः for मान्द्ये A, A[1]. कुजौ मंदौ for कुजे मान्द्य Bh. 9. वाप for वा नि० ms. 10. यमाकारे for यमार्कारै ms·

सभौमे निधने मन्दे भंगो मूर्तिगते रवौ ।
इन्दौ व्ययायमूर्तिस्थे सत्सूर्ये वा वदेद् वधम् ॥५३२॥
लग्नेशेऽभ्युदिते यायी युद्धे जयति तत्क्षणम् ।
उदिते सप्तमेशे च स्थायी जयति संगरे ॥५३३॥
द्वयोः संहितयोः[1] सन्धिर्जयो वा द्वितये भवेत् ।
लग्नेशेऽस्तमिते मृत्युर्यायिनः समरे[2] स्मृतः ॥५३४॥
अस्तपेऽस्तमिते स्थातुर्युद्धे मृत्युस्तु शत्रुतः[3] ।
लग्ने पुष्टे जयो यातुः स्थातुरस्तपतौ जयः ॥५३५॥
यत्रोदिता ग्रहाः पक्षे जयस्तत्र ध्रुवो भवेत् ।
एवं बलाबलं ज्ञात्वा जयाजयविनिश्चयः ॥५३६॥
लाभगैरथवोत्कृष्टैर्लाभदैश्च बलोत्कटैः ।
शुभसंयोगबाहुल्ये वदेद्युद्धं महोदयम् ॥५३७॥

---

यदि मंगल, शनि, दोनों अष्टम स्थान में हों और रवि लग्न में हो तो राजाओं का भंग होता है और चन्द्रमा सूर्य के साथ यदि द्वादश, एकादश या लग्न में हो तो वध होता है ॥५३२॥

और लग्नेश, यदि उदित हो तो यायी का उसी समय युद्ध में जय होता है और सप्तमेश, यदि उदित हो तो युद्ध में स्थायी का जय होता है ॥५३३॥

यदि लग्नेश, सप्तमेश, दोनों साथ ही हों तो सन्धि होती है वा दोनों का जय होता है, और लग्नेश यदि अस्त हो तो युद्ध में यायी का मरण होता है ॥५३४॥

और सप्तमेश अस्त हो तो शत्रु से स्थायी को मृत्यु होती है, यदि लग्नेश पुष्ट हो तो यायी का जय होता है और सप्तमेश पुष्ट हो तो स्थायी का जय होता है ॥५३५॥

जिस पक्ष में ग्रह उदित हो उस पक्ष का अवश्य ही जय होता है, इस प्रकार बलाबल को देख कर जयाजय का निश्चय करें ॥५३६॥

उत्कृष्ट अर्थात् बलवान शुभग्रह यदि लाभ स्थान में हो और लाभेश बहुत बलवान हो और शुभग्रह का विशेष रूप से संयोग हो तो युद्ध में महान् उदय कहना चाहिये ॥५३७॥

---

1. रुदितयोः for संहितयोः A. A[1] Bh. 2. संगरे for समरे A. 3 शस्त्रतः for शत्रुतः Bh.

अथवा प्रकारान्तरमाह।

सिंहादि मकरान्तं च भानुक्षेत्रमुदाहृतम्।
कुम्भादि कर्कपर्यन्तं चन्द्रक्षेत्रमुदीरितम् ॥५३८॥
सूर्ये चन्द्रे च सूर्याङ्गसंश्रिते जयकांक्षिणाम्।
यायिनां विजयो युद्धे स्थायिनां भङ्गमादिशेत् ॥५३९॥
सूर्ये चन्द्रे च चन्द्रर्क्षे संस्थिते युद्धवीरयोः।
यातुर्मृत्युस्तदा प्रोक्तः स्थायी जयति संगरे ॥५४०॥
सूर्ये सूर्यांगसंयुक्ते चन्द्रे चन्द्राङ्गमाश्रिते।
एवंयोगे भवेत्सन्धिर्युद्धं तस्य विपर्यये ॥५४१॥
कर्तर्यां यदि चन्द्रार्कौ संहारः सैन्ययोर्द्वयोः।
निकटे निकटं युद्धं दूरे दूरश्च पृच्छके ॥५४२॥

---

अब प्रकारान्तर से कहते हैं

सिंह से, मकरपर्यन्त सूर्य का क्षेत्र है, और कुम्भ से कर्क पर्यन्त चन्द्रमा का क्षेत्र है, जैसे वृद्धों का वचन है—

कण्ठीरवं विक्रमिणं विलोक्य स्वीयं पदं तत्र चकार सूर्यः। मैत्र्या तदासन्नतया कुलीरे निजं बबन्धालयमेणलक्ष्माः ॥१॥ अन्ये ग्रहा गृहयियासिषया क्रमेण शीतांशुतीग्ममहसोः सदनं समीयुः। प्राप्तक्रमेण ददतुर्भवनानि तौ तु तारा ग्रहा द्विभवनास्तत एव जाताः ॥२॥५३८॥

यदि सूर्य, और चन्द्रमा दोनों सूर्य के क्षेत्र में हों तो युद्ध में यायी का जय होता है और स्थायी का भंग होता है ॥५३९॥

और सूर्य, चन्द्रमा, दोनों चन्द्रमा के क्षेत्र में हों तो दोनों तरफ़ के वीरों में यायी का मरण होता है और स्थायी का युद्ध में जय होता है ॥५४०॥

यदि सूर्य सूर्य क्षेत्र में हो और चन्द्रमा चन्द्र क्षेत्र में हों तो दोनों राजाओं की परस्पर सन्धि हो जाती है ॥५४१॥

और चन्द्रमा, सूर्य, कर्त्तरी में हों तो दोनों सैन्य का नाश होता है यदि दोनों सन्निधि में हों तो प्रश्नकर्त्ता से समीप में ही युद्ध कहना चाहिये और दूर हों तो दूर में युद्ध कहना चाहिये ॥५४२॥

लग्ने मार्तण्डमन्दौ चेद् दृष्टौ हि क्षितिसूनुना ।
ससौम्ये शीतगौ दृष्टे प्रष्टुः सेनापतेर्वधः ॥ ५४३ ॥
तुलायां पद्मिनीबन्धुस्त्रिशांशे दशमे स्थितः ।
हन्ति राज्यं यथा लोभः समस्तगुणसञ्चितम्[1] ॥ ५४४ ॥
राहुकालाननं चक्रं विज्ञाय स्थापितग्रहम्[2] ।
जीवभावमृताभिख्ये बलं ज्ञात्वा रणं विशेत् ॥ ५४५ ॥
सिंहाद्येषु घटाद्येषु ज्ञात्वा ग्रहबलाधिकम् ।
स्थायियायिजयो वाच्यो युद्धप्रश्ने बलोत्कटात् ॥ ५४६ ॥
लग्ननाथे शुभैर्युक्ते शुक्रे लाभे शुभैर्युते ।
संग्रामे शस्त्रघातैस्तु मृत्युयोगे च जीवति ॥ ५४७ ॥
अनाथे क्रूरगे लग्ने लाभे क्रूरयुते हते[3] ।
भटानां शस्त्रघातैस्तु मार्यमाणोऽथ जीवति ॥ ५४८ ॥

यदि लग्न में सूर्य, और शनि, हों इन दोनों पर मंगल की दृष्टि हो, और शुभ ग्रहों के साथ चन्द्रमा पर, उसकी दृष्टि हो तो प्रश्नकर्त्ता के सेनापति का नाश होता है ॥५४३॥

यदि सूर्य तुला राशि में, दशम त्रिशांश में हो तो राज्य का नाश होता है, जैसे मनुष्य कितने भी गुणी हों उसमें एक लोभ जन्य दोष आ जाय तो सब गुणों को नष्ट कर देता है ॥५४४॥

और राहु कालानल चक्र को बनाकर उसमें ग्रहों को स्थापित करके उसमें जीवन, मरण इत्यादि भावों का बलाबल जान कर युद्ध में राजा को प्रवेश करना चाहिये ॥५४५॥

युद्ध के प्रश्न में सिंह से छः राशि तथा कुम्भ से छः राशियों में ग्रहों का बलाधिक्य देख कर स्थायी, यायी राजा को सेना की प्रबलता से जयाजय कहना चाहिये ॥५४६॥

यदि लग्नेश शुभ ग्रहों से युक्त हों और लाभ स्थान में शुभ ग्रह से युक्त शुक्र हो तो युद्ध में शस्त्रादि प्रहारों से मृत्यु योग आने पर बच जाते हैं ॥५४७॥

यदि लग्नेश के अतिरिक्त और पापग्रह लग्न में हो और लाभ स्थान पापग्रहों से युक्त तथा आहत हो तो भटों को शस्त्रादिक घात से मृत्युयोग आने पर भी बच जाते हैं ॥५४८॥

1 ०सञ्चयः for ०सञ्चितम् Bh. 2. स्थापिते गृहे for स्थापितगृहम् A, A¹ 3 क्रूरयुतैर्हते Bh.

यदा मूर्तौ भवेद्राहुः[1] पुरा प्रष्टुस्तदा वदेत्[2] ।
शत्रुः शक्रोऽपि जेतव्यो बलपुष्टोऽपि पार्थिवः ॥ ५४९ ॥
कुम्भाद्येषु हि ये क्रूरास्ते शस्त्रैर्निहता घनैः ।
सिंहाद्येष्वपि ये क्रूरास्तेऽपि शस्त्रेण घातिताः ॥ ५५० ॥
क्रूरैरनुजभावे तु भ्रातावश्यं प्रणश्यति ।
चतुर्थे मातुलातङ्कः सुते नश्यति पुत्रकः ॥ ५५१ ॥
षष्ठेऽश्वः सप्तमे भार्या छिद्रे घातो निजेऽङ्गके ।
नवमे च गुरोर्घातो दशमे भूपतेर्वधः ॥ ५५२ ॥
यदि द्यूने भवेद्राहुस्तदा मृत्युर्द्विजात्मनः[3] ।
इति ग्रहबलं ज्ञात्वा युद्धं कार्यं नरेश्वरैः ॥ ५५३ ॥
यदा मूर्तौ भवेत्क्रूरो[4] युद्धप्रश्ने तदादिशेत् ।
अवश्यं मार्यते शत्रुः सबलोऽप्यबलात्मना ॥ ५५४ ॥

जब लग्न में राहु हो तो पहले प्रश्नकर्त्ता का इन्द्र के तुल्य बलवान् राजा भी शत्रु हो तो उसको भी जीत लेते हैं ॥५४६॥

कुम्भादि छः राशियों में जितने पापग्रह होते हैं उतने ही यायी की सेना आदि शस्त्रादि से आघात होते हैं, और ऐसे सिंहादि छः राशियों में जितने पापग्रह होवें उतने ही स्थायी की सेना शस्त्रादि से आघात होते हैं ॥५५०॥

यदि तृतीय भाव में क्रूर ग्रह होवें तो भाई का अवश्य ही मरण होता है, और चतुर्थ में क्रूर ग्रह होवें तो मामा को आतङ्क होता है; यदि पञ्चम स्थान में पापग्रह हों तो पुत्र का नाश होता है ॥५५१॥

यदि षष्ठ स्थान में पापग्रह हों तो घोड़ों का और सप्तम में पाप ग्रह हों तो स्त्री का नाश होता है, और अष्टम स्थान में यदि पापग्रह हों तो अपने शरीर में ही घात होता है, और नवम में हों तो गुरु का तथा दशम में पापग्रह हों तो राजा का ही नाश होता है ॥५५२॥

यदि सप्तम में राहु हो तो द्विजों का नाश होता है। इस प्रकार ग्रहों का विचार कर राजा लोग युद्ध करें ॥५५३॥

युद्ध के प्रश्न में यदि लग्न में पापग्रह हो तो बहुत बलवान् भी शत्रु अबल जैसे मारे जाते हैं ॥५५४॥

1 राहुर्भवेन्मूर्तौ for मूर्तौ भवेद्राहुः 2. दिशेत् f0r वदेत A.
3. ०र्निजा० for ०द्विजा Bh. 4. क्रूरो for क्रूरो Bh.

सप्तमे खेचराः सौम्या लक्ष्मीक्षेमविधायिनः ।
लग्नचक्रं नरं कृत्वा सर्वं घातादि चिन्तयेत् ॥ ५५५ ॥
मूर्तौ क्रूरग्रहः श्रेयान् श्रेयसी क्रूरदृग् नहि ।
शुभो न शोभनो मूर्तौ शुभदृष्टिस्तु शोभना ॥ ५५६ ॥
शनेर्घाते त्वचं मांसं रोमाणि च वपुष्मताम् ।
भौमघाते च रक्तौघं रविघातेऽस्थिभंजनम् ॥ ५५७ ॥
राहुघातेऽपि सप्तापि नश्यन्ति धातवः समम् ।
सौम्यग्रहैर्न घातोऽस्ति जीव्यते प्रत्युत स्वयम् ॥ ५५८ ॥
पूर्णिमाचक्रतो ज्ञात्वा वर्गचक्राच्च सद्बलम् ।
वर्णानां भेदतश्चापि ततो युद्धं समाचरेत् ॥ ५५९ ॥
द्यूने नाथनगे[1] चन्द्रे लग्नं याते दिवाकरे ।
विपर्ययो भवेत्तस्य त्रास[2]भंगवधानि च ॥ ५६० ॥

यदि युद्ध प्रश्न में सप्तम में सबल शुभग्रह हों तो धन के लिये कल्याण होता है, लग्न चक्र को नर में स्थापित करके सब घातादि का विचार करें ॥५५५॥

लग्न में यदि पाप ग्रह हों तो श्रेष्ठ है किन्तु पाप ग्रह की दृष्टि श्रेष्ठ नहीं होती है और लग्न में शुभ ग्रह श्रेष्ठ नहीं हैं किन्तु शुभ ग्रह की दृष्टि अच्छी होती है ॥५५६॥

यदि शनि का घात हो अर्थात् दृष्टि हो तो शरीरधारी की त्वचा, मांस, रोम का घात होता है। मंगल की दृष्टि हो तो रक्त समूह का घात होता है और रवि का हो तो हड्डी की नाश होता है ॥५५७॥

और राहु का घात होने से साथ ही सातों धातुओं का नाश होता है और शुभ ग्रहों से घात नहीं होता है प्रत्युत तत्तद्वस्तु स्वयं जीवित हो जाते हैं ॥५५८॥

पूर्णिमा चक्र से तथा वर्ग चक्र से ग्रहों का बलाबल जान कर, और वर्णों के भेद से भी सब जानकर युद्ध का आरम्भ करें ॥५५९॥

यदि सप्तम या अष्टम भाव में चन्द्रमा हो और लग्न में सूर्य हो तो विपरीत फल होता है तथा उसको त्रास, भंग, वध होता है ॥५६०॥

1 निधनगे for नाथनगे A, A[1], Bh, 2. नाश for त्रास A,

ये जानन्ति ग्रहान् सर्वान् होरामन्त्रबलानि च ।
तेषां जयो महायुद्धे वक्तव्यः पण्डितैः स्फुटम् ॥ ५६१ ॥
द्वितीया दशमी षष्ठी द्वादशी च कुला शृणु[1] ।
अकुला विषमाः प्रोक्ताः शेषाश्च तिथयः कुलाः ॥ ५६२ ॥
सूर्यश्चन्द्रो[2] गुरुः सौरिश्चत्वारस्त्वकुला ग्रहाः ।
भौमशुक्रौ कुलौ लोके बुधवारः कुलाकुलः ॥ ५६३ ॥
वारुणार्द्राभिजिन्मूलं कुलाकुलमुदाहृतम् ।
कुलानि मासनामानि शेषाण्यकुलभानि तु ॥ ५६४ ॥
अकुले धिष्ण्यवारे च तिथौ च यायिनो जयः ।
कुलाख्ये स्थायिनो वाच्याः सन्धिरेव कुलाकुले ॥ ५६५ ॥

---

जो सब ग्रहों को जानते हैं, और होरा तथा मन्त्र-बल को भी सम्यक् प्रकार से जानते हैं उन्हीं का महायुद्ध में जय होता है, ऐसे पण्डितों को स्पष्ट कहना चाहिये ॥५६१॥

द्वितीया, दशमी, षष्ठी, द्वादशी इत्यादि सम तिथि कुला कहलाती हैं और विषम तिथि प्रतिपद्, तृतीया, पञ्चमी, सप्तमी इत्यादि अकुला कहलाती हैं ॥५६२॥

सूर्य, चन्द्रमा, बृहस्पति, शनि ये चारों ग्रह अकुल कहलाते हैं, और मंगल, शुक्र ये दोनों कुल कहलाते हैं । और बुधवार कुलाकुल है ॥ ५६२ ॥

शतभिषा, आर्द्रा, अभिजित, मूल ये नक्षत्र कुलाकुल कहलाते हैं, और मासों के नाम के नक्षत्र अर्थात् चित्रा, विशाषा, ज्येष्ठा, पूर्वाषाढ़ा, उत्तराषाढा, श्रवण, पूर्वभाद्र, उत्तरभाद्र, अश्विनी, कृत्तिका, मृगशिरा, पुष्य, मघा, पूर्वफाल्गुनी, उत्तरफाल्गुनी ये नक्षत्र कुल संज्ञक तथा शेष नक्षत्र अर्था भरणी, रोहिणी, पुनर्वसु, अश्लेषा, हस्त, स्वाती, अनुराधा, धनिष्ठा, रेवती, नक्षत्र अकुल कहलाते हैं ॥५६४॥

अकुल नक्षत्र तिथि, दिन में यात्रा करें तो यायी का जय होता है और कुल संज्ञक, तिथि, नक्षत्र, दिन यात्रा करें तो स्थायी का जय होता है, और कुलाकुल, वार, तिथि, नक्षत्र में यात्रा करें तो दोनों राजाओं की आपस में सन्धि होती है ॥५६५॥

---

1. कुला for शृणु A A, Bh.. 2. सूर्यो विधुर for सूर्यश्चन्द्रो A.

वसुबाणरसा वेदाः सप्त चन्द्राग्निपक्षकाः ।
एवमङ्का नगैर्भक्ताः शेषमात्राधिको[1] जयः ॥ ५६६ ॥
गजाश्वीयस्य संवृद्धौ पार्थिवः स्याद्बलोत्कटः ।
अतो गजाश्वशस्त्राणां बलं वक्ष्यामि शास्त्रतः ॥ ५६७ ॥
गजाकारं लिखेच्चक्रं शुण्डाद्यवयवान्वितम् ।
अष्टाविंशतिभान्यत्र[2] दातव्यानि च सृष्टितः ॥ ५६८ ॥
मुखे शुण्डाग्रनेत्रे च श्रवः शीर्षांघ्रिपुच्छके ।
द्वयं द्वयं क्रमाद्देयं[3] पृष्ठोदरे चतुश्चतुः ॥ ५६९ ॥
मातङ्गनाम[4]धिष्ण्यादि गण्यते वदनाद् बुधैः ।
यत्र धिष्ण्ये स्थितः सौरिर्वाच्यं तत्र शुभाशुभम् ॥ ५७० ॥
वक्त्रे शुण्डाग्रनेत्रे च सौरिभं यस्य मस्तके ।
युद्धकाले गजो यत्र जयस्तत्र न संशयः ॥ ५७१ ॥

आठ, पांच, छः, चार, सात, एक, तीन, दो इन अंकों में से प्रश्नकर्त्ता जिसका उच्चारण करे वहाँ तक अङ्क को संकलित करके सात का भाग दें शेष यदि उच्चारित अंक से ज्यादा हों तो जय होता है ॥५६६॥

हाथी, घोड़ा, इत्यादि की वृद्धि से राजा को बहुत बल होता है, इसलिये हाथी, घोड़ा, शस्त्र, इत्यादि का बल शास्त्र से कहता हूँ ॥५६७॥

हाथी के आकार शुण्डादि अवयवों के साथ एक चक्र लिखें उसमें अट्ठाईस नक्षत्रों को अश्विन्यादि के क्रम से स्थापित करें ॥५६८॥

उसका मुख, शुण्ड के अग्रभाग, और दो आंख, दो कान, मस्तक, दोनों चरण, पुच्छ, इन दस अंगों में दो दो नक्षत्र स्थापित करें, पृष्ठ और पेट इन दोनों स्थानों में चार चार नक्षत्र स्थापित करें इस प्रकार अट्ठाईस नक्षत्रों को स्थापित करके फल कहें ॥५६९॥

मातङ्ग के नाम नक्षत्र से उसके मुख आदि क्रम से पंडित गणना करें जिस नक्षत्र में उस समय शनि हो उस पर से शुभाशुभ फल कहें ॥५७०॥

जिस राजा को युद्ध काल में शनि का नक्षत्र गज चक्र में मुख शुण्डाग्र, दोनों नेत्र और मस्तक, इन पांच स्थानों में हो तो उस युद्ध में उनकी जहां पर हाथी हो वहां अवश्य ही विजय होती है ॥५७१॥

1. के for को A. 2 भावान्य for भान्य ms. 3. ०द्देे० for ०द्दे० Bh. 4. धाम for नाम Bh.

पृष्ठपादे[1] च पुच्छे च कर्णे जाते शनैश्चरे ।
मृत्युभङ्गो रणे तस्य हस्तिमल्लसमो यदि ॥ ५७२ ॥
निषिद्धाङ्गे च कर्णादौ रणकाले शनिः स्थितः ।
तत्काले पट्टबन्धेऽपि वर्जनीयो गजोत्तमः ॥ ५७३ ॥
जगत्या मण्डनं मेरुः शर्वर्या भूषणं शशी ।
नराणां मण्डनं विद्या सैन्यानां मण्डनं द्विपः ॥ ५७४ ॥
अश्वाकारं लिखेच्चक्रमश्विधिष्ण्यादितारकाः ।
वदनात्सृष्टिगाः स्थाप्या अष्टाविंशतिसंख्यकाः ॥ ५७५ ॥
वक्त्राक्षिकर्णशीर्षेषु पुच्छांघ्रौ युग्मसंख्यकाः ।
पञ्च पञ्चोदरे पृष्ठे सौरिर्यत्र फलं ततः ॥ ५७६ ॥
वक्त्राक्ष्युदरशीर्षस्थो यदा सौरिर्हयोत्तमे ।
शक्रतुल्यस्तदा शत्रुर्भज्यते युधि शब्दतः ॥ ५७७ ॥

और पृष्ठ, दोनों चरण, पुच्छ, दोनों कान इन स्थानों में शनि का नक्षत्र हो तो युद्ध में मल्ल समान भी हाथी हो तो भी मृत्यु और भंग होता है ॥५७२॥

यदि उस काल में निषिद्ध अंग या कर्णादि शनि में स्थित हो तो उस काल में बड़े बड़े हाथियों को भी छोड़ देना चाहिये ॥५७३॥

जैसे पृथ्वी का भूषण मेरु पर्वत है और रात्रि का भूषण चन्द्रमा है, और मनुष्य का भूषण विद्या है । उसी प्रकार सेनाओं का भूषण हाथी होता है ॥५७४॥

घोड़े के आकार एक चक्र लिखें जिसमें घोड़े के नाम नक्षत्र मुख आदि क्रम से स्थापित करें ॥५७५॥

मुख, दोनों नेत्र, दोनों कान, मस्तक, पुच्छ, दोनों चरण, इन नौ स्थानों में आश्विन्यादिक दो दो नक्षत्र स्थापित करें, और पांच पांच नक्षत्र पृष्ठ, और उदर में स्थापित करें उस में जहां पर शनि हो वैसा फल कहें ॥५७६॥

हय चक्र में जब शनि मुख, दोनों नेत्र, उदर, शीर्ष इन पांच स्थानों में हो तो युद्ध में इन्द्र तुल्य भी शत्रु शब्द से ही हट जाते हैं ॥५७७॥

1. पृष्ठे for पृष्ठ A.

कर्णांघ्रिपृष्ठपुच्छस्थो गन्धर्वाङ्केऽर्कनन्दने[1] ।
विभ्रमं भंगहानी च करोत्यश्वो महाहवे ॥ ५७८ ॥
चतुःकाष्ठास्थिता तस्य रिपवस्सन्ति शङ्किताः ।
अश्वाः सन्ति घना राज्ये यस्य क्षोण्यां सुलक्षणाः ॥ ५७९ ॥
नवभेदैर्लिखेच्चक्रं खड्गाकारं सधिष्ण्यकम् ।
वीरभादि समारभ्य त्रीणि त्रीणि च भान्यपि ॥ ५८० ॥
यव वक्त्रं ततो मुष्टिः पाली बन्धश्च धारकम् ।
खङ्गं तीक्ष्णं क्रमाच्चेदं[2] नवभेदास्त्वमी स्मृताः ॥ ५८१ ॥
खङ्गचक्रे यवादौ तु बन्धतः क्रूरखेचराः ।
रणे यत्र च दृश्यन्ते मृत्युस्तत्र भिया सह[3] ॥ ५८२ ॥
मिश्रैर्मिश्रफलं प्रोक्तं नवभेदग्रहैस्त्वसौ ।
अनेनैव प्रकारेण क्षुरीर्जयति भूपतिः[4] ॥ ५८३ ॥

जब शनि दोनों कान, दोनों चरण, पृष्ठ, पुच्छ इन स्थानों में हो तो महायुद्ध में विभ्रम, भंग, हानि इत्यादि होता है ॥५७८॥

जिन राजाओं के इस पृथ्वी पर बहुत से सुन्दर घोड़े हैं उनके शत्रु सर्वदा सशंकित होकर शिविका इत्यादिक पर रहते हैं ॥५७६॥

नौ भेदों से युक्त नक्षत्रों के साथ खड्गाकार चक्र लिखें जिसमें वीरों के नक्षत्र के क्रम से तीन तीन नक्षत्र स्थापित करें ॥५८०॥

यव, वक्त्र, पाश, मुष्टि, पाली, बन्ध, धार, खङ्ग, तीक्ष्ण इनके क्रम से नौ भेद होते हैं ॥२८१॥

खड्ग चक्र में यवादि में बन्ध से लेकर जहां पर पापग्रह हो वहां भय के साथ मरण भी कहना चाहिये ॥५८२॥

मिश्र ग्रह से मिश्र फल अर्थात शुभ अशुभ दोनों होता है इन नौ भेद के क्षुरी चक्र में ग्रहों के सम्बन्ध से राजा जय प्राप्त करते हैं ॥५८३॥

1. The ms reads गन्धर्व्यंगर्कनन्दने which too gives no sense. 2 फलेऽथ च क्रमादेवं for तीक्ष्णं खङ्गं क्रमाच्चेदं A. 3. After this verse A & A[1] add : यवादौ यत्र सौम्यास्तु सदा लाभो महान् भवेत् । खङ्ग धारोदयेऽप्येव क्रूरैर्जयति भूपतिः । 4. चक्रं स्वयं बुधैः for जयति भूपतिः A.

इति खड्गछुरीचक्रे

अथ धनुर्बाणचक्रम् ।

लिखेदादौ धनुश्चक्रे गुणबाणसमन्विते ।
चन्द्रनक्षत्रतस्त्रीणि त्रीणि भानि क्रमेण च ॥ ५८४ ॥
बाणचापगुणानां च मूलमध्येऽर्द्धगानि च ।
धिष्ण्येषु यत्र वीरर्क्षं वक्ष्ये तत्र फलाफलम्[1] ॥ ५८५ ॥
शरमूल्ये भवेन्मृत्युर्मध्ये रोगः फले जयः ।
क्रमाद्गुणधनुर्मध्ये वाच्यौ भंगधनक्षयौ ५८६ ॥
गुणचापोर्द्धदेशेषु सल्लाभारिजयौ[2] ध्रुवौ ।
गुणचापयोरधोऽधःस्थे चाधोमृत्युर्बलक्षयः[3] ॥५८७॥
पापग्रहयुते वीरधिष्ण्ये पुंसः पलायनम् ।
जयलाभौ शुभे योगे चापचक्रे विचारितौ ॥५८८॥

---

पहले धनुष चक्र में गुण बाण से युक्त चन्द्र नक्षत्र अर्थात् दिन नक्षत्र से तीन तीन नक्षत्र स्थापित करें ॥५८४॥

बाण, चाप, गुणों के मूल मध्य अन्त में दिन नक्षत्र से तीन तीन नक्षत्र लिखें उन में वीर का नक्षत्र जहां पर हो उससे शुभाशुभ फल समझें ॥५८५॥

बाण के मूल में वीर का नक्षत्र हो तो मृत्यु होती है, मध्य में हो तो रोग होता है ऊर्द्ध हो तो जय होता है, गुण के मध्य में हो तो भंग होता है और धनुष के मध्य में हो तो धन क्षय होता है ॥५८६॥

यदि गुण के ऊर्द्ध देश में वीर नक्षत्र हो तो लाभ और चाप के ऊर्द्ध देश में हो तो निश्चय ही शत्रु का जय होता है, गुण और चाप के नीचे भाग में हो तो क्रम से मृत्यु और सेना का क्षय होता है ॥५८७॥

वीर नक्षत्र यदि पाप ग्रह से युक्त हो तो वह भाग जाता है शुभ ग्रह का योग हो तो जय लाभ दोनों होते हैं ॥५८८॥

---

1. शुभाशुभम् for फलाफलम् A. 2. सलाभविजयौ for सल्लाभारिजयौ A. 3. For this line the ms reads बन्धौघविग्रहो मृत्युगणाधौ स्थापितौ स्मृतौ ।

शुभक्रूरसमायोगे शुभाधिक्ये फलं वदेत् ।
विचार्य जयसंसिद्धयै निश्चयः क्रियते स्फुटम् ॥५८९॥

इति धनुश्चक्रम् ।

कुन्ताकारं लिखेच्चक्रं तीक्ष्णदण्डं सनाविकम्[1] ।
युधि धिष्ण्यादिमालोक्य क्रमाच्चत्र नव त्रिधा[2] ॥५९०॥
नवके यत्र राजर्क्षं वच्मि तत्र शुभाशुभम् ।
मृत्युस्तीक्ष्णे जयं दण्डे नाविके च समं रणम् ॥५९१॥

इति कुन्तचक्रम् ।

## अथ भूबलानि युद्धे कथ्यन्ते ।

चक्रे भास्करपत्राख्ये मेषाद्याः सव्यमार्गगाः[3] ।
वर्त्तमानोदयस्थानाद् भुक्तिः सार्द्धघटीद्वयम् ॥५९२॥
पृष्ठदक्षिणसंस्थेयं जयदा कथिता बुधैः ।
महामारीति विख्याता कथिता भट्सागरे ॥५९३॥

---

और जहाँ पर शुभग्रह अशुभग्रह दोनों का योग हो उसमें शुभाधिक्य हो तो जयसिद्धि होती है ऐसे फल का विचार करें ॥५८९॥

इति धनुश्चक्रम्

कुन्ताकार नाविक से युक्त तीक्ष्ण दण्ड चक्र लिखें उसमें युद्ध काल में जो नक्षत्र हो उस नक्षत्र से नौ नौ नक्षत्र तीन जगह लिखें उस में राजा का नक्षत्र जहां पर हो उस पर से शुभाशुभ का ज्ञान करें । यदि तीक्ष्ण में राजा का नक्षत्र हो तो मृत्यु और दण्ड में हो तो जय और नाविक में हो तो युद्ध में समान होता है ॥५९०॥५९१॥

इति कुन्तचक्रम्

अथ भूबलानि युद्धे कथ्यन्ते ।

द्वादश पत्रों के चक्र में मेषादि सव्य क्रम से वर्त्तमान उदय स्थान से अढ़ाई अढ़ाई घटी की भुक्ति होती है ॥५९२॥

इसमें पृष्ठ और दक्षिण की संस्था जय देने वाली होती है इसको भट सागर में महामारी कहते हैं ॥५९३॥

---

1. सनायकम् for सनाविकम् Bh. 2 This line is missing in the ms. 3. सवमागता for सव्यमार्गगाः ms.

महामारीभूमिः ।

ईश्वरसमीरकोणपत्र[1] ह्रीन्द्रोत्तरापरयमेषु ।
वायोरक्षस्यनिलये[2] चैत्राद्या उदिताः[3] क्रमात् ॥५९४॥
घटीचतुष्कसंभुक्ते रुद्रभूमिरियं परा ।
पृष्ठस्था दक्षिणस्था[4] च जयदा युधि भूभुजा[5] ॥१९५॥

रुद्रभूमिः[6] ।

विलोमे पूर्वतो मासाश्चैत्राद्या दिग् चतुष्टये ।
प्रहारवाममार्गेण मासगेहाच्च गण्यते ॥५९६॥
क्षेत्रपाली महाभूमिर्भूबलानां बलोत्तमा ।
चातुरङ्गे कवौ केन्द्रे[7] जयदा पृष्टिदक्षिणा ॥५९७॥
यद्बलाबलयुक्तानि भूबलान्यपराण्यपि ।
एतद्बलवियुक्तानि वृथा स्युश्चतुरशीत्यपि[8] ॥५९८॥

इति क्षेत्रपाली ।

इति महामारी भूमिः

ईशान, वायु, नैऋति, अग्नि, इन कोणों में तथा पूर्व, उत्तर पश्चिम, दक्षिण इन दिशाओं में वायव्य कोण के क्रम से चैत्रादिक मास, चार चार घड़ी करके उदित रहते हैं इसको रुद्रभूमि कहते हैं। युद्ध में इस के पृष्ठ दक्षिण कर के यात्रा करें तो राजा को जय होता है ॥५९४-९५॥

इति रुद्रभूमिः

पूर्वादि चार दिशाओं में विलोम अर्थात् पूर्व, उत्तर, पश्चिम, दक्षिण के क्रम से चैत्रादि मास गणना करें, इसको क्षेत्रपाली महाभूमि कहते हैं, यह भूबलों में उत्तम बल है यदि शुक्र केन्द्र में हो और क्षेत्र पाली में पृष्ठ दक्षिण क्रम से यात्रा करें, तो जय होता है ॥५९६-५९७॥

यदि भूबलों के बल से युक्त भी हो परन्तु क्षेत्रपालीबल में यदि बलहीन हो तो चतुरशीति सेना से युक्त रहने पर भी वृथा परिश्रम होता है ॥५९८॥

इति क्षेत्रपाली

1. ०ह्रोत्तरा for वह्रीन्द्रोत्तरा Bh. 2 ०रक्षयस्यनले for रक्षस्यनिलये Bh. 3. उदयः A. A[1] 4. दक्षिणाङ्गस्था for दक्षिणस्था A. 5. भूभुजाम् for भूभुजा A., Bh. 6. इत्युडभूमिः for रुद्रभूमिः A. 7. कोष्ठे for केन्द्रे A. 8. ०श्चतुरत्यहपि for ०श्चतुरशीत्यसि ms. स्युश्चतुरसी त्यपि Bh.

यातिं यत्र वपुश्छाया सूर्ये वहति दक्षिणे ।
उत्थातव्यं स खड्गेन तत्र मुख्यमरिं प्रति ।। ।।५९९।।
जयत्येत्र महोत्साहादिन्द्रतुल्यं क्षितीश्वरम् ।
संमुखो[1] गृह्यते चन्द्रः पृष्ठतस्तु[2] दिवाकरः ।।६००।।
योगिनीवामतः कार्या[3] दक्षिणेऽपि[4] विधुन्तदः ।
ईदृशैर्भूबलैर्वीरः पृथ्वीं जयति संगरे ।।६०१।।
[5]मर्त्यचक्रे नरं न्यस्य सर्वावयवसंयुतम् ।
येन चिन्तितमात्रेण क्रियते घातनिश्चयः ।।६०२।।
मुखैकं मस्तके त्रीणि पाणौ पादे चतुश्चतुः ।
हृदि पञ्च त्रिकं कण्ठेऽप्यभिजित्तत्र विन्यसेत् ।।६०३।।
कृत्वा घोऽय (?) मादौ तु मुखे मस्तकवामके ।
हस्तपादोदरे कण्ठे दक्षहस्तांघ्रिगणवे (?)[6] ।।६०४।।

दिन में सूर्य को दक्षिण करने पर जिधर शरीर की छाया जाय उधर ही मुख्य शत्रु के प्रति खड्ग लेकर उठना चाहिये ।।५९९।।

जो राजा चन्द्रमा को सम्मुख दक्षिण करके और सूर्य को पृष्ठ करके योगिनी को वाम कर युद्ध करने को जाते हैं वह इन्द्र तुल्य बड़े बलवान् राजा को भी जय करते हैं इस तरह भूबल से वीर युद्ध में पृथ्वी को जीत लेते हैं ।।६००-६०१।।

मूर्त्ति चक्र में मनुष्य को सब अवयवों के साथ लिख कर विचार करें जिस का विचार मात्र करने से घात का निश्चय होता है ।।६०२।।

मुख में एक मस्तक में तीन और दोनों हाथों में चार चार नक्षत्र. दोनों चरणों में चार चार, हृदय में पांच, कण्ठ में तीन नक्षत्र अभिजित् भी इस चक्र में न्यास करें ।।६०३।।

इस प्रकार मर्त्य चक्र का न्यास करके मुख, मस्तक, वाम हाथ, पाद, तथा उदर, कण्ठ, दक्षिण हस्त, पाद इत्यादि का विचार करें ।।६०४।।

1. संमुखे for संमुखो A. 2. पृष्टस्तस्य for पृष्ठतस्तु A. 3. कुर्याद् for कार्या 4. दक्षिणो for दक्षिणे Bh. 5. मूर्ति for मर्त्य Bh. 6. This verse is missing in Bh.

यत्रांगे सूर्य [1]भौमार्किराहवो भगणे स्थिताः ।
घातस्तत्र ध्रुवं वाच्यश्चन्द्रयोगे विशेषतः ॥६०५॥

[2]
ग्रहभुक्त्यानुमानेन नवांशकक्रमेण च ।
प्रहारो जायते तत्र वक्त्रे तु द्विगुणो भवेत् ॥६०६॥
निजभेऽप्यर्द्धघातश्च पादोनो मित्रगे ग्रहे ।
उदासीनो भवेत्सन्धिर्द्विगुणः शत्रुभावतः ॥६०७॥
एकोऽप्यनेकघातांश्च करोति त्यक्तभूबलः ।
भूबलस्थे भटे क्रूराः स्थिता घातं न कुर्वते ॥६०८॥
यत्र स्थिते ग्रहे घातो यत्र स्थिते ग्रहे नहि ।
तत्फलं कथयिष्यामि ग्रहभूमिवशात्पुनः ॥६०९॥
[3]क्रूराघातं न कुर्वन्ति पृष्टदक्षिणगा युधि ।
संमुखा वामगास्ते तु[4] योधाङ्गे घातकारकाः ॥६१०॥

जिस अंग में सूर्य, मंगल, शनि, राहु, भगण में स्थित हो उसमें निश्चय घात होता है और चन्द्रमा के योग से विशेष रूप से होता है ॥६०५॥

ग्रह की भुक्ति के अनुमान से और नवांश के क्रम से प्रहार होता है और मुख में हो तो द्विगुण होता है ॥६०६॥

यदि अपने घर में हो तो भी आधा घात होता है, मित्र के घर में हो तो पादोन घात होता है, और सम के घर में हो तो दोनों में सन्धि होती है और शत्रु के भाव में हो तो द्विगुण घात करता है ॥६०७॥

यदि एक भी ग्रह भूबल से रहित हो तो अनेक प्रकार का घात होता है और भूबल में यदि क्रूर ग्रह हो तो घात नहीं होता है ॥६०८॥

जहां पर ग्रह रहने से घात होता है जहां पर रहने से नही होता है उस फल को ग्रह भूमि के वश से मैं कहता हूँ ॥६०९॥

पृष्ठ और दक्षिण में पापग्रह हो तो युद्ध में घात नहीं होता है और योद्धा के अंग में सम्मुख और वाम में पाप ग्रह हो तो घात करता है ॥६१०॥

1. सौमा for भौमा ms 2. भावा for भुक्त्या A. 3. क्रूरे for क्रूरा Bh. 4. हस्ते for स्तेतु A.

दक्षिणाङ्गगताः क्रूराः सौम्या वामाङ्गमाश्रिताः[1] ।
शिरश्छेदे समुत्पन्ने रुण्डं धावति सम्मुखम् ॥६११॥
यस्य वामाङ्गगाः क्रूराः सौम्या यस्य च दक्षिणे[2]।
भङ्गस्तस्य रणे सम्यग् यदि शूरो महाभटः[3] ॥६१२॥

घातपरिज्ञानाय नरचक्रम् । इति सप्तमे युद्धप्रकरणं पञ्चमं सम्पूर्णम् ॥

युद्धानन्तरं सन्धिविग्रहप्रकरणमारभ्यते ।

लग्नेशसुहृदः[4] केन्द्रे सन्धिं[5] कुर्वन्ति शोभनाः ।
शत्रवो विग्रहं क्रूरा धनेशसुहृदो[6] यदि[7] ॥६१३॥
शुभवर्गगताः सन्धिं सौम्ययोगेक्षितास्तथा ।
मूर्तिसप्तेश्वरारित्वे षष्ठारित्वे च विग्रहः ॥६१४॥
आपोक्लिमे[8] (?) नृलग्नस्थः प्रीत्यैव लग्नगः[9] शुभः ।
द्विदेहस्थैर्ग्रहैः सौम्यैः सन्धिः पापैस्तु विग्रहः ॥६१५॥

---

यदि दक्षिण अंग में पाप ग्रह हो और शुभ ग्रह वाम अंग में हो तो उसका शिर कट जाने पर भी रुण्ड आगे को दौड़ता है ॥६११॥

जिस के वाम अंग में पाप ग्रह हो, और दक्षिण अङ्ग में शुभ ग्रह हो तो महा बलवान् योद्धा होने पर भी युद्ध में उसका भंग होता है ॥६१२॥

घातपरिज्ञानाय नरचक्रम् इति सप्तमे युद्धप्रकरणं पंचमं सम्पूर्णम् ॥ अथ युद्धानन्तरं सन्धिविग्रहप्रकरणं प्रारभ्यते ।

लग्नेश यदि केन्द्र में हो और शुभ ग्रहों के साथ मित्रता हो तो शत्रु सन्धि करे यदि सप्तमेश केन्द्र में हो और उसकी पापग्रहों के साथ मैत्री हो तो शत्रु विग्रह करता है ॥६१३॥

यदि लग्नेश, सप्तमेश दोनों शुभ ग्रह के वर्ग में हों और शुभग्रह से युक्त हों या देखे जाते हों तो दोनों में सन्धि होती है और लग्नेश, सप्तमेश को आपस में शत्रुता या षष्ठेश के साथ शत्रुता हो तो विग्रह होता है ॥६१४॥

आपोक्लिम में नर राशि हो, और शुभग्रह लग्न में हो तो प्रीति होती है, शुभग्रह यदि द्विःस्वभाव राशि में हो तो सन्धि होती है और पापग्रह यदि द्विः स्वभाव राशि में हो तो विग्रह होता है ॥६१५॥

---

1. संस्थिताः for ०माश्रिताः A. 2. दक्षिणा for दक्षिणे A. 3. महाभदः for महाभटः A. 4. लग्नेशः for लग्नेश ms. 5. ।सद्धि for सान्धं ms. 6 ०शोऽसुहृदो for शसुहृदो ms. 7. यथा for यदि A. 8. आपोत्क्लेम Bh. 9. लग्नगः for लग्नगः A.

लग्ने बलाधिके सन्धावर्थी भवति लग्नपः ।
अबले सप्तमे सन्धौ दाता भवति सप्तपः ॥६१६॥
विलग्ने[1] दुर्बले सन्धौ दाता भवति लग्नपः ।
सप्तमे सबले तत्र वित्तार्थी सप्तमो भवेत् ॥६१७॥
द्वयोः समतया साम्यं न दाता नच याचकः ।
बलोत्कटे वपुर्नाथे हन्यते सप्तमेश्वरः ॥६१८॥
पुत्रगेहे तदीशे वा सन्धानं मबले ध्रुवम् ।
द्वयेऽपि[2] सबले सन्धिर्विग्रहो विबले भवेत् ॥६१९॥

इति सन्धिविग्रहप्रकरणम् ।

वृक्षा ज्ञेया ग्रहैः सर्वैः पुं वृक्षाः पुंग्रहैर्मताः ।
स्त्रीवृक्षाः स्त्रीग्रहैः प्रोक्ताः स्त्रीग्रहद्वितये लताः ॥६२०॥
रविशाकपलाशाद्या भौमाः कण्टकिनो मताः ।
क्षीरवृक्षा गुरावुक्ता बलाद्ये बलिनः स्मृताः ॥६२१॥

---

लग्न बलवान् हो तो लग्नेश सन्धि में अर्थी होता है, और सप्तम भाव बलवान हो तो सप्तमेश सन्धि में दाता होता है ॥६१६॥

लग्न यदि निर्बल हो तो सन्धि में लग्नेश दाता होता है, और सप्तम भाव बलवान हो तो सन्धि में सप्तमेश, धनार्थी होता है ॥६१७॥

और लग्नेश सप्तमेश, में दोनों का बल समान हो तो समता होती है। यदि लग्नेश बल में अधिक हो तो सप्तमेश को मारते है ॥६१८॥

यदि पञ्चम भाव या उसके स्वामी बलवान् हों तो दोनों की सेनाओं में बड़े जोर की तैयारी होती है। यदि दोनों के पञ्चमेश बलवान् हो तो सन्धि होती है और निर्बल हो तो विग्रह होता है ॥६१९॥

इति विग्रहप्रकरणम् ॥

सब ग्रहों से वृक्ष का ज्ञान करें। पुरुष ग्रह से पुं वृक्ष और स्त्री ग्रह से स्त्रीवृक्ष, और दो स्त्रीग्रहों से लता का ज्ञान करें ॥६२०॥

रवि से शाक, पलाश इत्यादि वृक्ष, मंगल से कांटे वाले वृक्ष और बृहस्पति से दूध वाले वृक्ष का ज्ञान होता है। इन ग्रहों के बलवान होने से तत्तद्ग्रहों के वृक्ष भी बलवान् होते हैं ॥६२१॥

---

1. लग्नगो for विलग्ने A. 2. व्ययेऽपि for द्वयेऽपि A., Bh.

बुधे च शमी[1] कर्कन्धू शुक्रे च कदली मता ।
चन्द्रे राजादनी वाच्या शनौ गुन्दीमुखाः पुनः ॥६२२॥

बलयुक्तैर्बलाढ्यास्तैर्वा[2]बलैर्निष्फलाः पुनः ।
भग्नाः शुष्काश्च ते सर्वे क्रूरयुक्तेक्षिता ग्रहैः ॥६२३॥
अष्टमे च स्थिते स्थाने त्वष्टमेशे बलोत्कटे ।
ऋतुकाले स्त्रियां नास्ति पुष्पं मूलत एव हि ॥६२४॥
पूर्णबलः शनिस्त्वेकः कालिमानं वदत्ययम् ।
ऋतौ सति च पुष्पस्य पृच्छालग्नेऽष्टमे स्थितः ॥६२५॥
राहुरेको जलाभं तु माञ्जिष्ठाजलसन्निभम् ।
बुधैर्विचित्रवर्णं तु कदाचित् कीदृशं पुनः ॥६२६॥
श्वेतच्छायं स्थितः शुक्रो भौमे रक्तं तु पुष्पकम् ।
कपिलं मर्कटं सूर्ये प्रवाहो धवलो विधौ ॥६२७॥

---

बुध से शमी और बदरी फल के पेड़, शुक्र से केला, चन्द्रमा से राजादनी और शनि से गुन्दी इत्यादिक वृक्षों के ज्ञान करें ॥६२२॥

यदि ये ग्रह बलवान् हों तो तत्तद् वृक्षों को बलवान कहना चाहिये और जो ग्रह निर्बल हों उनके वृक्ष निर्बल, और फलरहित होते हैं। और यदि ग्रह क्रूर ग्रह से युक्त हों या देखे जाय तो उनके वृक्षों को शुष्क, टूटा हुआ समझे ॥६२३॥

स्त्री के ऋतुकाल में बलवान् अष्टमेश यदि अष्टम भाव में स्थित हो तो वह पुष्पवती नहीं होती ॥६२४॥

ऋतु होने पर प्रश्न काल में लग्न से अष्टम भाव में एक बलवान शनि हो तो कुछ काला उसका पुष्प होता है ॥६२५॥

और एक राहु वा एक गुरु हो तो जल के समान और बुध हो तो अनेक वर्ण का होता है ॥६२६॥

शुक्र हो तो श्वेत वर्ण के समान और मंगल हो तो रक्त वर्ण सा और सूर्य हो तो कपिल, और मर्कट जैसा वर्ण, और चन्द्रमा हो तो श्वेत वर्ण होता है ॥६२७॥

---

1 शनौ for शमी Bh. 2 बलयुद्धोक्तैर्बलाद्यास्तै for बलयुक्तैर्बलाढ्यास्तै A., बलयुक्तो बलाढ्यास्ते Bh.

ग्रहशून्येऽष्टमस्थाने स्वभावसहितं पुनः ।
मार्गं यान्त्याश्चले [1]खेटे पुष्पमायाति निश्चितम् ॥६२८॥
[2]भौमरवी सदोष्णौ तु शीतमन्ये ग्रहाः पुनः ।
कटिवातं वदेद्राहुः[3] पीडाकरमहर्निशम् ॥६२९॥
योनिस्थाने स्थिता एतेऽप्येवं कुर्वन्ति योषिताम् ।
ग्रहभावानुसारेण ज्ञेयं पुष्पं महात्मभिः ॥६३०॥

इदमष्टमस्थाने प्रथमपुष्पप्रकरणम् । अथ दोषप्रकरणं साम्नायं सानुभूतं चोच्यते ।

व्यये लग्नेऽष्टमे भानौ पीडकः क्षेत्रनायकः[4] ।
व्यये लग्ने रिपौ छिद्रे चन्द्रे ऽप्याकाशदेवता ॥६३१॥

---

यदि अष्टम स्थान में कोई ग्रह नहीं हो तो वह अपने वर्ण के समान ही होता है और अष्टम भाव में यदि चल ग्रह हो तो स्त्री को रास्ते में चलते चलते ही रजस्राव हो जाता है ॥६२८॥

मंगल, और रवि, सर्वदा उष्ण स्वभाव के ग्रह होते हैं और ग्रह शीत स्वभाव के होते हैं, राहु यदि अष्टम स्थान में हो तो कमर में वात के उपद्रव से रात दिन पीड़ा करता है ॥६२९॥

ये ग्रह योनिस्थान में स्थित होवें तो स्त्रियों को इसी प्रकार करते हैं, ग्रहों के भावों के अनुसार पंडित पुष्पों को समझें ॥६३०॥

इदमष्टमस्थाने पुष्पप्रकरणम् ॥

अब दोषप्रकरण को कहते हैं ।

सूर्य यदि व्यय, लग्न, अष्टम, भावों में हो तो क्षेत्र पाल ही पीड़ा करने वाले होते हैं । और व्यय, लग्न, षष्ठ, अष्टम, इन भावों में चन्द्रमा हो तो आकाश देवता पीड़ा करते हैं ॥६३१॥

---

1. खेटे for खोट A., खेटाः Bh. 2. भौमवीरं for भौमरवी A.
3. वदेचन्द्रे for वदेद्राहुः A. 4. ०पाल कः for ०नायकः A.

व्यये कर्मणि मृत्यौ च भौमे [1]शस्त्रहताश्च ये[2] ।
एवं योगे ग्रहैर्जाते शाकिनीगोत्रपीडिकाः ॥६३२॥

बुधो गुरुः सितः सौरी[3] राहुश्च व्ययसप्तगः[4] ।
अरण्योत्तमदेवौ च ततोऽपि जलमातरः ॥६३३॥

चण्डालाश्च क्रमाज्ज्ञेया दोषप्रश्ने हि पीडकाः ।
अष्टमे खेचरैः क्रूरैर्दोषश्च व्यभिचारकः[5] ॥६३४॥

केन्द्रत्रिकोणगे दोषस्त्वष्टमे द्वादशेऽपि वा ।
चन्द्रे देव्यो रवौ देवा भौमे स्वकुलगोत्रजाः ॥६३५॥

बुधे विचित्रजो दोषः किं वा कामणसम्भवः ।
गुरावामकृतो दोषः शुक्रे शुक्रकृतस्तथा ॥६३६॥

मंगल जिसके जन्म समय में व्यय, कर्म, और अष्टम, भाव में हो तो इस योग में वे जो शस्त्र से मरे हैं उनसे और शाकिनी के समूह से पीड़ित होते हैं ॥६३२॥

बुध, गुरु, शुक्र, शनि, राहु, ये व्यय, और सप्तम भाव में हों तो क्रम से अर्थात बुध हो तो अरण्य देवता, गुरु हो तो उत्तम देवता, शुक्र हो तो जलमातृगण ॥६३३॥

शनि और राहु हो तो चाण्डालों से पीड़ित होते हैं ऐसे दोष का प्रश्न करने पर प्रश्न लग्न से इस स्थिति के अनुसार फल समझें और यदि अष्टम भाव में पापग्रह हो तो दोष का व्यभिचार होता है ॥६३४॥

केन्द्र, त्रिकोण में पापग्रह हो तो दोष होता है, वा अष्टम, द्वादश से भी दोष होता है । चन्द्रमा से देवी का उपद्रव, रवि में देवता का, मंगल में अपने वंशजों से कृत पीड़ा होती है ॥६३५॥

बुध से नाना प्रकार के दोष वा कर्म से उत्पन्न दोष होता है, गुरु से वामकृत दोष, शुक्र से वीर्यकृत दोष होता हैं ॥६३६॥

1. शत्रु० for शस्त्र A. 2. ०हता भयं for ०हताश्च ये Bh. 3. शौरी for सौरी A. 4. The ms reads सौरिराहू च व्ययसप्तमे for सौरी...सप्तगः 5. दोषाः स्युरभिचारकाः for दोषश्च व्यभिचारकः A., Bh.

तदा कार्मणजो दोष एकः क्रूरो यदाष्टमे ।
ग्रहद्वयं त्रयं वाच्यं तदाकाशपतिर्भवेत् ॥६३७॥
यदा चतुर्षु केन्द्रेषु क्रूरग्रहा भवन्ति चेत् ।
तदा दोषः सदा वाच्यो यावज्जीवं हि जन्मनाम् ॥६३८॥
उच्चगेहे भवेदुच्चो नीचे नीचस्तु पीडकः ।
निजक्षेत्रे बली वाच्यः शत्रुगेहेऽबलः पुनः ॥६३९॥
पादो दोषो भवेत्केन्द्रे त्रिकोणेंशद्वयं मतम् ।
छिद्रेंशत्रितयं दोषो विंशत्यंशा व्यये पुनः[1] ॥६४०॥
अस्तंगतोऽथवा नीचो ग्रहो दोषकरो यदि ।
तदा दोषफलं नास्ति दोषपृच्छा सुनिश्चितम् ॥६४१॥

अथ प्रकारान्तरमाह—

अष्टमे द्वादशे सूर्ये[2] दोषः स्यात्क्षेत्रपालजः ।
[3]यक्षोद्भवस्तथा सौरे गोत्रजायाश्च निर्दिशेत् ॥६४२॥

---

एक भी पापग्रह यदि अष्टम में हो तो कर्मसम्बन्धी दोष कहना चाहिये, यदि दो या तीन ग्रह हों तो आकाशजन्य उपद्रव होता है॥६३७॥

जिसको जन्मकाल में चारों केन्द्रों में पापग्रह हों तो उसको यावज्जीवन दोष कहना चाहिये ॥६३८॥

उच्च में हों तो अच्छा ही होता है, और नीच में हों तो पीड़ा करने वाले होते हैं, अपने घर में ग्रह बलवान होते हैं, और शत्रु के घर में निर्बल होते हैं ॥६३९॥

केन्द्र में चतुर्थांश दोष होता है और त्रिकोण में दो भाग दोष होता है, अष्टम में तीन अंश दोष होता है और व्यय भाव बीस अंश दोष होता है ॥६४०॥

दोष प्रश्न में अस्त में गत ग्रह या नीच स्थित ग्रह दोषकारक हो तो दोष का फल निश्चय नहीं होता ॥६४१॥

अब प्रकारान्तर से कहते हैं

अष्टम और द्वादश में सूर्य हो तो क्षेत्रपालकृत दोष होता है, इन स्थानों में शनि हो तो यक्षकृत तथा गोत्रजों से कृत दोष होता है ॥६४२॥

---

1. मतः for पुनः A. 2. भानौ for सूर्ये 3. रक्षो for यक्षो ms,

भौमे च शाकिनीदोषो दृष्टिदोषस्तथा[1] परैः[2] ।
बुधे च भूतजो दोषो जीवे पितृसमुद्भवः ॥६४३॥
दोषस्तु चन्द्रशुक्राभ्यामाकाशजलमात्रतः[3] ।
उदयात्प्रहरौ द्वौ तु चन्द्रे [4]यान्त्यास्तु गच्छति ॥६४४॥
व्यावृत्तदेव्या दोषोऽयं चन्द्रे पराह्णगे भवेत् ।
नीचे चन्द्रे भवेन्नीचो दुस्साध्यो बलिपूजितैः ॥६४५॥
सौम्ये चन्द्रे शुभा देवी क्रूरा कृष्णार्द्धपक्षके ।
छिद्रे भौमस्थिते [5]सूर्ये स्वोच्चभावेऽपि तिष्ठति ॥६४६॥
रक्तबन्धे ध्रुवं जाते नाभ्याधस्तापमादिशेत् ।
उष्णवातादिपीडा स्यात् स्वोच्चभावेऽपि तिष्ठति ॥६४७॥

---

मंगल अष्टम में हो तो शाकिनीकृत दोष होता है तथा बहुत आचार्यों के मत से दृष्टि दोष होता है, और बुध हो तो भूत कृत दोष, बृहस्पति हो तो पितृ-कृत दोष होता है ॥६४३॥

यदि चन्द्रमा, शुक्र अष्टम में हों तो आकाश और जलकृत दोष होता है, उदय से दो पहर के अन्दर चन्द्रमा यदि अष्टम में हो तो वायु कृत दोष होता है ॥६४४॥

और दो प्रहर के बाद चन्द्रमा अष्टम में हो तो व्यावृत्त देवी के कोप से दोष होता है, यदि चन्द्रमा नीच में हो तो नीच होता है बलि पूजा से भी दुःसाध्य होता है ॥६४५॥

शुक्लपक्ष के चन्द्रमा शुभ कारक होते हैं और कृष्णपक्ष के चन्द्रमा क्रूर होते हैं। यदि मंगल अष्टम में हो सूर्य उच्च का होने पर भी रक्तबन्ध में नाभी के नीचे ताप होता है और गर्मी तथा वात इत्यादिक पीड़ा होती है, उच्च में रहने पर भी ये पीड़ा होती है ॥६४६-६४७॥

---

1. The portion beginning with ०स्तथा परैः and ending with परस्त्रेत्रे is missing in A A[1]. 2. परः for परैः Bh. 3 ०काशे जलमात्रतः Bh. 4 वान्त्या for यान्त्या Bh. 5. तूर्ये for सूर्ये Bh.

रक्तबन्धे ध्रुवं जाते क्षेत्रपालानुभावतः ।
दिनान्ताः सर्वलग्नेषु षट् त्रिकेऽष्टादशे स्थिताः ॥६४८॥
उदये मध्यसन्ध्यायां क्षेत्रपालाः पृथक् पृथक् ।

अतिचारे[1] देवी गृह्णाति बालकं जवात् ॥ ६४९ ॥
स्थिरग्रहे स्थिरा ज्ञेया जलराशौ जलाश्रयाः ।

स्थिरे राशौ स्थलदेव्यश्चर[2]राशौ नरो ध्रुवम् ॥ ६५० ॥
स्त्रीराशौ युवतीदोषः क्रूरक्रूरग्रहे पुनः ।
गोत्रदेव्या भवेद्दोषः शुक्रे वृषतुलाश्रिते ॥ ६५१ ॥

स्वपक्षे गोत्रजो दोषः परक्षेत्रे[3] परो मतः ।
शत्रुक्षेत्रे भवेच्छत्रुर्मित्रे स्वजनसम्भवः ।

क्षेत्रपालों के अनुभाव से दिनान्त में सब भावों में रहते हैं और उदय, मध्य सन्ध्या में क्षेत्रपाल पृथक्-पृथक् छठ, तीसरे, आठवें, दसवें भावों में क्रम से रहते हैं, इन स्थानों में यदि अतिचारी ग्रह हों तो देवी बालक को हठात् ग्रहण कर लेती है ॥६४८-६४९॥

स्थिर राशि में हो तो स्थिर जाने और जल राशि में जलाश्रय में और स्थिर राशि में स्थल देवी का दोष, चर राशि में नर का दोष जाने ॥६५०॥

स्त्री राशि में स्त्रीकृत दोष, और पाप गृहों में पाप कृत दोष जाने यदि शुक्र वृष, तुला, में हो तो अपने गोत्र के देवी का उपद्रव जानना चाहिये ॥६५१॥

इस प्रकार अपने घर में हो तो स्वगोत्रकृत, और परक्षेत्र में हो तो परकृतदोष, शत्रु क्षेत्र में होने से शत्रुकृत, तथा मित्रक्षेत्र में हो तो स्वकीयबन्धुवर्गकृत, और उदासीन घर में हो तो उदासीन आदमी कृत दोष होता है ऐसा ही इसका निर्णय करें ॥६५२॥

1. Two syllables are wanting in ms. Bh. supplies गृहे । 2. नर for चर Bh. 3. The mss A, A[1] begin from here.

उदासीनेप्युदासीनस्त्वेवं दोषस्य निर्णयः ॥ ६५२ ॥

इत्यष्टमस्थाने दोषप्रकरणम् ।

अथ जीवितमृत्युप्रकरणम् ।

लग्नेशोऽभ्युदितो लग्ने मृत्युपोऽस्तंगतः पुमान् ।
मृत्युप्रश्ने नरैर्वाच्यं रोगग्रस्तोऽपि जीवति ॥ ६५३ ॥

लग्नेशोऽभ्युदितः प्रश्ने लाभेशोऽपि शुभेक्षितः[1] ।
अस्तंगतेऽष्टमाधीशे शस्त्राविद्धोऽपि जीवति ॥ ६५४ ॥

लग्नेशोऽभ्युदितः प्रश्नेऽभ्युदितो मृत्युपो बली[2] ।
षष्ठे वा छिद्रभावे वा चन्द्रे च म्रियते नरः ॥ ६५५ ॥
षष्ठे चन्द्रे व्यये क्रूरे सद्योऽपि म्रियते नरः ।
चन्द्रेऽष्टमे धने क्रूरः सद्यो मृत्युः सतां मतः ॥ ६५६ ॥
लग्ने रवौ द्युने चन्द्रे सद्यो रोगः किलोदितः ।

---

अब जीवित मृत्यु प्रकरण कहते हैं।

यदि मृत्यु प्रश्न में लग्नेश अभ्युदित होकर लग्न में और अष्टमेश, अस्त हो तो रोग ग्रस्त भी मनुष्य जीता है ॥६५३॥

प्रश्न काल में लग्नेश, अभ्युदित हो, लाभेश शुभ ग्रहों से देखे जाते हों, और अष्टमेश अस्त हो तो मनुष्य शस्त्र से आघात होने पर भी जीता है ॥६५४॥

प्रश्न काल में लग्नेश अभ्युदित हो और बलवान् अष्टमेश अभ्युदित होकर षष्ठ वा अष्टम में और चन्द्रमा भी इन दोनों भावों में हो तो मनुष्य मर जाता है ॥६५५॥

षष्ठ भाव में चन्द्रमा और व्यय में पाप ग्रह हो तो तभी मर जाता है, और चन्द्रमा अष्टम में हो, धन भाव में पाप ग्रह हो तो भी सद्यः मर जाता है ॥६५६॥

---

1. शुभोदितः for शुभेक्षितः A[1]. 2. For this line A[1]. reads लग्नेशोऽभ्युदितः प्रश्नेऽभ्युदितो मृत्युपो बली।

लग्ने चन्द्रे द्युने भानुः सद्यो मृत्युरसंशयम्[1] ॥ ६५७ ॥
मेषलग्नोदये प्राप्ते[2] वृश्चिकांशे त्वलीश्वरे ।
मेषेश[3]चन्द्रसंयुक्ते तदा मृत्युः क्षणाद्भवेत् ॥ ६५८ ॥
लग्नपो मृत्युपश्चापि मृत्यौ स्यातामुभौ यदि ।
स्थितौ द्रेष्काण एकस्मिन् तदा मृत्युर्भवेदिह ॥ ६५९ ॥
लग्नपो मृत्युपश्चापि चन्द्रयुक्तौ बलोत्कटौ ।
द्वाविंशतितमे त्र्यंशे तदा मृत्युर्भवेत्पुनः ॥ ६६० ॥
यथा स्वामिनि गेहं स्वं याति चौरैर्न मुच्यते[4] ।
तथा लग्नं स्वके नाथे पश्यति म्रियते पुनः ॥ ६६१ ॥
यथा गेहपतिः स्वामी यात्येव पुरतो ध्रुवम् ।
तथा लग्नस्थिते नाथे जीवत्येव न संशयः ॥ ६६२ ॥

लग्न में रवि हो और सप्तम में चन्द्रमा हो तो बहुत शीघ्र रोग का उदय होता है, और लग्न में चन्द्रमा, सप्तम में रवि हो तो निश्चय सद्यः मर जाता है ॥६५७॥

प्रश्न काल में मेष लग्न हो और वृश्चिक का स्वामी ( मंगल ) वृश्चिक के नवमांश में हो और मंगल, चन्द्रमा से युक्त हो तो उसी क्षण उसकी मृत्यु होती है ॥६५८ ॥

लग्नेश और अष्टमेश दोनों मृत्यु भाव में एक ही द्रेष्काण में हों तो शीघ्र मृत्यु हो जाती है ॥६५९॥

लग्नेश, और अष्टमेश दोनों बलवान् होकर चन्द्रमा से युक्त हों, और वे दोनों जिस किसी राशि में बाईसवें त्रिशांश में गत हों तो मृत्यु होती है ॥६६० ॥

जैसे अपने स्वामी के घर में गया हुआ चोर नहीं छूटता वैसे जिसको प्रश्न काल में लग्नेश लग्न को देखे वह मर जाता है ॥६६१॥

जैसे घर के मालिक अपने ग्राम को अवश्य जाते हैं वैसे लग्नेश यदि लग्न में हो तो अवश्य ही जीते हैं इस में संशय नहीं ॥६६२॥

1. ०र्भवेदयम् for ०रसंशयम् A. 2. प्रश्ने for प्राप्ते Bh. 3. मेषांश for मेषेश Bh. 4. मुच्यते for मुच्यते Bh.

बंधनं मरणं नौश्च फलेन सदृशं त्रयम् ।
म्रियते येन योगेन तेन योगेन मुच्यते ॥ ६६३ ॥
लग्नतुर्यसुधीहर्षलाभेशाः सततोदिताः ।
दैवादपि न मृत्युः स्याद्रोगाद्वा शस्त्रसंकटात् ॥ ६६४ ॥
जीवितमृत्युपृच्छायां लग्ने शुक्रो बली यदि
जीवत्येवं तदावश्यं शस्त्रैर्विद्धोऽपि मानवः ॥ ६६५ ॥
यदि पृच्छति मन्दोऽयं जीविष्यत्यथवा नहि ।
लग्नेशश्चेत्तदोदेति जीवत्येव तदा ध्रुवम् ॥ ६६६ ॥
नन्दा षट् कृत्तिका भौमे भद्राश्लेषा बुधे सिते ।
धनिष्ठादिषट्कं रिक्ता मघामनुजया गुरौ ॥ ६६७ ॥
भरण्यां च शनौ वारे पूर्णा स्याद्दैवयोगतः ।
उत्पद्यते यदा रोगो म्रियते प्रेतयोगतः[1] ॥ ६६८ ॥

इति छिद्रे जीवितमृत्यु प्रकरणम् ॥

---

मृत्यु, बन्धन, नौका का आगमनादि ये तीनों फल में समान हैं, रोग प्रश्न में जिस योग से मरता है, बन्धन प्रश्न में उस योग से छूटता है । नौका प्रश्न में नौका कुशल पूर्वक आती है ॥६६३

लग्नेश, चतुर्थेश, पञ्चमेश, हर्षेश, लाभेश ये सदोदित हों तो उस को दैव से, या रोग से, या शस्त्रादि संकटों से भी मृत्यु नहीं होती ॥६६४॥

जीवन, मरण के प्रश्न में लग्न में यदि बलवान् शुक्र हो तो शस्त्र से विद्ध भी मनुष्य अवश्य जीता है ॥ ६६५ ॥

यदि पूछे कि यह रोगी जीवेगा या नहीं उस में लग्नेश यदि उदित हो तो अवश्य जीवेगा ऐसा कहना चाहिये ॥६६६॥

यदि मंगल दिन नन्दा ( १ । ६ । ११ ) तिथि और कृत्तिका से छः नक्षत्र हों, बुध और शुक्र दिन भद्रा ( २ । ७ । १२ ) तिथि अश्लेषा नक्षत्र, बृहस्पति वार धनिष्ठादि छः नक्षत्र रिक्ता और मघा, (४ । ९ । १४) तिथि हो ॥ ६६७ ॥

और शनिवार दैवयोग से भरणी नक्षत्र, और पूर्णा ( ५।१०।१५ ) तिथि हो जाय, तिथि नक्षत्र विशिष्ट इन दिनों में यदि रोग उत्पन्न हो तो प्रेत के योग से मनुष्य मर जाते हैं ॥६६८॥

---

1. प्रेतगोऽपि सः for प्रेतयोगतः Bh.

अथ छिद्रे प्रवहणप्रकरणम्[1]

कुशलागमनं पूर्वं लाभोऽपि[2] व्यवहारतः ।
बुडनं वपनं चाथो नावि प्रश्नचतुष्टयी[3] ॥ ६६९ ॥
लग्नं पश्यति लग्नेशः छिद्रं छिद्रेश्वरो यदि ।
न बुडति तदा पोतो लाभो भवति चिन्तितः[4] ॥ ६७०॥
लग्नपश्छिद्रपश्चापि सप्तमे यदि तिष्ठतः ।
तदा प्रवहणप्रश्ने ध्रुवं वापनिका[5] भवेत् ॥ ६७१ ॥
अस्तं गतोऽपि लग्नेशो लग्ने तुर्ये तथाष्टमे ।
क्रूरास्तिष्ठन्ति पृच्छायां म्रियते[6] पोतपस्तदा[7] ॥ ६७२ ॥
विलग्नं नैव लग्नेशश्छिद्रं छिद्रपतिर्नच ॥
पश्यतो[8] यदि पृच्छासु तदासौ बुडति[9] ध्रुवम् ॥ ६७३ ॥

नौका पर गमन करने वालों का चार प्रश्न होता है, पहला कुशलागमन, दूसरा व्यवहार में लाभ, तीसरा पोत का बुड़ना, चौथा वपन अर्थात् वायु आदि से इधर उधर घूमते रहना ॥६६९॥

लग्नेश, यदि लग्न को देखें और अष्टमेश, अष्टम भाव को देखें तो पोत नहीं बूडती है और व्यवहार से लाभ होता है ॥६७०॥

लग्नेश, अष्टमेश, यदि सप्तम में हो तो प्रवहण के प्रश्न में अवश्य ही नौका भ्रमण कर रही है ऐसा कहना चाहिये ॥६७१॥

लग्नेश अस्त हो और पाप ग्रह लग्न, चतुर्थ, अष्टम, में हो तो पोत के मालिक अवश्य ही मर जाते हैं ॥६७२॥

प्रश्न काल में लग्नेश यदि लग्न को नहीं देखे और अष्टमेश, अष्टम स्थान को नहीं देखे तो पोत अवश्य ही बूड़ती है ॥६७३॥

1. पृच्छा for प्रवहण A, A¹. 2. लाभे च for लाभोपि Bh. 3. चतुष्टयम् for चतुष्टयी A. 4. वित्तः for चिन्तितः Bh. 5. वापनिकां वदेत for वापनिका भवेत् A. 6. मृत्युः for म्रियते A. 7. पोतपते for पोतप० A. 8 पश्यति for पश्यतो Bh. 9. नौब्रहनं for सौ बुडति A.

यदा छिद्रेशलग्नेशौ नीचे वा शत्रुवेश्मनि ।
नीचगौ नवमस्थौ चेत् लाभो न व्यवहारतः ॥ ६७४ ॥
लग्नं पश्यति लग्नेशः छिद्रे भवति वाग्पतिः ।
व्यवहाराद् घनो लाभस्तरी प्रश्ने सतां मतः ॥ ६७५ ॥
बलयुक्तो हि लग्नेशः छिद्रयुक्ते च भार्गवे ।
अक्राध्यासिते तत्राऽसंख्यो लाभो जलोद्भवः ॥ ६७६ ॥
अष्टमे चन्द्रसंयुक्ते पृच्छालग्ने बलोत्कटे ।
परदेशीयवस्तुभ्यो लाभो भवति निश्चितः ॥ ६७७ ॥
उच्चेऽष्टमे शुभैर्युक्ते मूललग्ने बलाश्रिते ।
परदेशीयवस्तूनां लाभः शतगुणो भवेत् ॥ ६७८ ॥

इति प्रवहणप्रकरणं चतुर्थं सम्पूर्णम् ।

[1] बेडाप्रश्ने तनुर्वक्रं पद्दानं तुर्यकं स्मृतम् ।
सप्तशत्रुसुते लग्नं सुकाणमस्तभागगम् ॥ ६७९ ॥

---

जब अष्टमेश और लग्नेश नीच में हों वा शत्रु के घर में हों वा दोनों नीच स्थित होकर नवम स्थान में हों तो व्यवहार से लाभ नहीं होता है ॥६७४॥

लग्नेश यदि लग्न को देखें और गुरु अष्टम स्थान में हो तो नौका के प्रश्न में व्यवहार से बहुत धन लाभ होता है ॥६७५॥

यदि लग्नेश बलवान् हो और शुक्र अष्टम स्थान में हो शुभग्रहों से सम्बन्ध हो तो जल से बहुत लाभ हो ॥६७६॥

प्रश्न लग्न में बलवान् चन्द्रमा अष्टम स्थान में हो तो परदेशीय वस्तु के व्यवहार से निश्चय लाभ होता है ॥६७७॥

शुभग्रह उच्च का होकर अष्टम भाव में हो, और लग्न बलवान् हो तो परदेशीय वस्तुओं का सौगुणा लाभ होता है ॥६७८॥

इति प्रवहणप्रकरणं चतुर्थ सम्पूर्णम्

बेड़ा प्रश्न में लग्न को वक्र, चौथा को पद्दान, सातवां, छठां, पांचवां, लग्न को सुकाणा ॥६७९॥

---

1. The portion beginning with बेडा and ending with इति प्रवहणपद्धतिस्ताजिकाभिप्राये is missing in A,

दशमं कूपकं ख्यातं तदेव पञ्जरं मतम् ।
मध्ये मौलिक्यजङ्घायां बध्यन्ते जिनकाष्ठकम् ॥ ६८० ॥
तत्रैव बध्यते कूपः सङ्गः पोतस्ततो भवेत् ।
परवाणाग्रसंलग्नो हारिणीदोर उच्यते ॥ ६८१ ॥
कुवारं छिद्रसंज्ञं च नवमं पुष्पसंज्ञकम् ।
आयुरायुरिति ज्ञेयं द्वादशमन्त्यनामकम् ॥ ६८२ ॥
पुण्याये सबले लाभाष्टमे दुष्टधनागमः ।
यत्र क्रूराः क्षयस्तत्र सौम्या यत्र शुभं ततः ॥ ६८३ ॥
इति प्रवहणपद्धतिस्ताजिकाभिप्राये ।
आदित्याद्यैर्बलिभिर्भवन्ति पुंसां यथाक्रमं दीक्षाः ।
तापसाय[1]कपालिसौगतभगवद्यतिचरकजैनानाम् ॥६८४ ॥
यावन्तो बलिनः खेटाः प्रव्रज्या तावतामपि ।
एकभवे[2]ऽपि चैकस्य तावद्वेलाव्रतं भवेत् ॥ ६८५ ॥

---

दशवां को कूपक, तथा पञ्जर कल्पना करें, मध्य में मौलिक्य जंघा में जिनकाष्ठ को बांधते हैं ॥६८०॥

उस में पोत को बांधते हैं तब कूप से संग होता है पर बाणाग्र में लगा हुआ हारिणीदोर कहलाता है ॥६८१॥

आठवां कुवार तथा नवमां पुष्प संज्ञक, आयु स्थान को आयु, और द्वादश को अन्त्य कल्पना करके फल का विचार करें ॥६८२॥

यदि बलवान ग्रह नवम एकादश भाव में हो तो धन का लाभ होता है और अष्टम, एकादश में हो तो दुष्ट से धन का लाभ होता है जहां पर पाप ग्रह हो वहां क्षय होता है और शुभग्रह जहां पर हो वहां शुभ होता हैं ॥६८३॥

सूर्यादि ग्रह बलवान् हो तो क्रम से मनुष्य दीक्षा, तापस, कपाली, मोक्ष, भगवान् यति, चरक, जैन, इन पक्षों को अवलम्बन करने वाले होते हैं ॥६८४॥

जितने बलवान् ग्रह प्रव्रज्यायोग कारक होते हैं उन के बल से फल का विचार करें। यदि एक ग्रह भी प्रव्रज्यायोग कारक हो तो उसी एक पक्ष का व्रत धारण करने वाला होता है ॥६८५॥

---

1. तापस for तापसाय Bh. 2. एकभावे for एकभवे Bh.

प्रव्रज्येशे विनष्टे तु व्रतं त्यजति मानवः ।
दीक्षेशे राहुयुक्ते तु व्रतगन्धोऽपि नो भवेत् ॥ ६८६ ॥

सबले सौम्यदृष्टे तु गुरुभक्तिर्दृढा मता ।
नीचेऽत्र क्रूरदृष्टे तु व्रतेन सह नश्यति ॥ ६८७ ॥

जन्मराशिपतिर्मन्दे दृष्टः शेषैर्न वीक्षितः ।
अबलो यस्य संजातो रोगाद्दीक्षां दधाति सः ॥ ६८८ ॥

सौरिर्हीनाङ्गजन्मेशः[1] केन्द्रे पश्यति सद्बलम् ।
यस्य स पुण्यसंत्यक्ता[2] भोज्यार्थी कुरुते व्रतम् ॥ ६८९ ॥

चन्द्रं शुभांशकस्थं बलिनं स्वोच्चस्थितं तथा शेषान्[3] ।
पश्यति बलिनि शनौ स्याज्जगदीशो दीक्षितः शान्तः ॥ ६९० ॥

एकगेहगतैः सर्वैर्जन्मेशो यत्र वीक्षितः ।

---

यदि प्रव्रज्या योगकारक नष्ट बल का हो तो मनुष्य अपने व्रत को त्याग कर देते हैं और वही दीक्षेश यदि राहु से युक्त हो तो मनुष्य को व्रत का स्पर्श भी नहीं रहता है ॥६८६॥

यदि प्रव्रज्या योग कारक सबल हों और शुभ ग्रहों से देखे जाते हों तो दृढ़ गुरु की भक्ति करने वाले होते हैं और वह यदि नीच में हो पाप ग्रहों से देखे जाते हों तो व्रत के साथ ही नष्ट हो जाते हैं ॥६८७॥

जिस का जन्म राशीश शनि से देखा जाय और शेष ग्रह उसको न देखें तो वह अबल हो जाता है इस लिये वह मनुष्य रोग के कारण दीक्षा को ग्रहण करते हैं ॥६८८॥

जिसको जन्म लग्नेश से रहित केन्द्र को बलवान् शनि देखे वह पुण्य से त्यक्त होकर केवल भोजन के लिये व्रत को धारण करता है ॥६८९॥

जिस को जन्म काल में उच्च का बलवान् चन्द्रमा शुभ ग्रहों के अंश में स्थित हो उसको और शेष ग्रहों को भी बलवान् शनि यदि देखे तो वह भगवान् का मन्त्र ग्रहण करता है और शान्त भी होता है ॥६९०॥

---

1. जन्माङ्गहीनेशः for हीनाङ्गजन्मेशः A. A[1]. 2. ०त्यक्तो for ०त्यक्ता A, A[1], Bh. 3. शेषान् Bh.

तस्यावश्यं भवेद्दीक्षा त्वेवमुक्तं पुरातनैः ॥ ६९१ ॥

प्रकटितमुनियोगे राजयोगो यदि स्या-
दशुभफलविपाकं कर्म प्रोन्मूल्य पश्चात् ।
जनयति पृथिवीशं दीक्षितं साधुशीलं
प्रणतनृपशिरोभि र्घृष्टपादारविन्दम् ॥ ६९२ ॥

भाग्यग्रहोऽथ मूर्तौ स्यान्मूर्तिपो भाग्यवेश्मनि ।
दीक्षायोगो भवेदेको भाग्ये भाग्यग्रहो[1] यदि ॥ ६९३ ॥

लग्ने मूर्तिपतिर्जातो दीक्षायोगः परो भवेत् ।
विलग्नं लग्नपः पश्येद् गुरुं च गुरुपो यदि ॥ ६९४ ॥

दीक्षायोगो भवेदन्यो लग्ननाथो रुस्तथा[2] ।
गुरुनाथो विलग्नं चेद्दीक्षायोगश्चतुर्थकः ॥ ६९५ ॥

---

जिस का जन्म लग्नेश, एक राशि में स्थित सब ग्रहों से देखा जाय तो उस को अवश्य ही दीक्षा होगी ऐसा प्राचीनाचार्यों का मत है ॥६६१॥

इस प्रसिद्ध मुनि के योग में यदि राज योग भी हो जाय तो अशुभ फल के विपाक को हटा कर पीछे वे दीक्षित और साधुशील होकर राजा अर्थात् किसी बड़े स्थान के महन्त होते हैं और उनके चरणारविन्द नम्र राजाओं के शिर मुकुट से सेवित होते हैं ॥६६२॥

जिस का जन्म में भाग्येश लग्न में हो, और लग्नेश भाग्य में हो तो एक दीक्षा योग हुआ ॥६६३॥

भाग्येश भाग्य में हो, और लग्नेश लग्न में हो तो द्वितीय दीक्षा योग हुआ, यदि लग्नेश लग्न को देखे और भाग्येश, भाग्य को देखे तो ॥६६४॥

तृतीय दीक्षा योग हुआ और यदि लग्नेश नवम भाव को देखे। नवमेश लग्न को देखे तो चतुर्थ दीक्षा योग हुआ ॥६६५॥

---

1. ग्रहौ for ग्रहो A. 2. गुरुं शुभम् for गुरुस्तथा A, A[1]

चतुःप्रभृतिभिः खेटै रेकगृहसमाश्रितैः ।

प्रव्रज्या जायते जन्तो रबलैर्भक्तिरेव हि ॥ ६९६ ॥

धत्ते धर्मे धर्मभावमादित्ये कुरुते नहि ।

बुधशुक्रद्वये तत्र शाक्तोऽयं बुध्यते विधिः ॥ ६९७ ॥

भौमे धर्मस्थिते पीडां प्रजानां कुरुते घनाम् ।

राहौ तत्र स्थिते कान्तामस्पर्शां रूपशालिनीम् ॥ ६९८ ॥

धर्मश्रद्धां नवा धत्ते पापकर्म करोति च ।

शनियुक्ते स्थिते राहावर्धधर्मं करोति च ॥ ६९९ ॥

शनौ तत्र स्थिते जैनं मार्गमाश्रयतेऽखिलम् ।

रवौ राहौ च भौमे च ब्रह्महत्यां करिष्यति ॥ ७०० ॥

तुंगे शुभेक्षिते धर्मे स्वामियुक्ते बलाधिके ।

राजा भवति पुण्याढ्यो वर्णाश्रमविधौ गुरुः ॥ ७०१ ॥

चार प्रभृति के अर्थात् चार पांच इत्यादिक ग्रह यदि एक राशि में हों प्रव्रज्यायोग होता है, निर्बल ग्रह हों तो भक्तिमात्र होता है ॥६९६॥

धर्म स्थान में धर्म भाव का धारण करता है और सूर्य हो तो वह नहीं करता है और बुध शुक्र हो चन्द्रमा भी हो तो शाक्त होता है ॥६९७॥

धर्म स्थान में यदि मंगल हो तो वह प्रजाओं को बहुत पीड़ा करता है, यदि उस स्थान में राहु हो तो वह बहुत सुन्दरी स्त्री का अंग स्पर्श भी नहीं करता ॥६९८॥

और वह धर्म पर श्रद्धा भी नहीं करता है और पाप कर्म करता है, और शनि से युक्त राहु उस स्थान में हो तो आधा धर्म करता है ॥६९९॥

यदि उस स्थान में शनि हो तो जैन का ही मार्ग अवलम्बन करता है, और उस स्थान में यदि रवि, राहु मंगल, हो तो वह ब्रह्म हत्या करेगा ॥७००॥

यदि धर्मेश उच्च का बलवान् होकर धर्म स्थान में हो और शुभ ग्रहों से देखा जाता हो तो वे बड़े पुण्यवान् राजा होते हैं और वर्णाश्रम में श्रेष्ठ कहलाते हैं ॥७०१॥

1. भावे for धर्मे A. 2. शाक्रे for शाक्ते A, A[1].

सितयुक्ते[1] शनौ तुंगे गुरुयुक्ते विलोकिते ।
जायते धार्मिको राजा राजपूज्यो गुरुश्च वा ॥ ७०२ ॥

क्रियते केवलादर्शो[2] दीक्षासिद्धिप्रकाशकः ।
श्रीमद्देवेन्द्रशिष्येण श्रीहेमप्रभसूरिणा ॥ ७०३ ॥

इति भाग्यभवने प्रव्रज्याप्रकरणम् ॥

अथ दशमे पदप्रकरणम् ।

हर्षावस्थे[3] नभोनाथे तुङ्गादिस्थे शुभेक्षिते ।
चित्ते[4] केन्द्रत्रिकोणस्थे राज्यादिपदलब्धयः ॥ ७०४ ॥

मूर्तिपत्युच्चनाथेन स्वोच्चादिस्थेन वीक्षितः ।
ददात्येव पदावाप्तिं लग्ने लग्नेश्वरो यदि ॥ ७०५ ॥

---

यदि उच्च का शनि शुक्र से वा बृहस्पति से युक्त हो वा देखा जाय तो वह धार्मिक राजा होता है, वा राजपूज्य गुरु होता है ॥७०२॥

श्रीमान् देवेन्द्र के शिष्य हेमप्रभसूरि ने इस त्रैलोक्य प्रकाश नाम के ग्रन्थ में दीक्षासिद्धि के प्रकाश करने वाले केवल आदर्श को किया ॥७०३॥

इति भाग्यभवने प्रव्रज्याप्रकरणम्

अथ दशमे पदप्रकरणम्

दशमेश उच्चादि में स्थित होकर हर्षस्थान में हो और शुभ ग्रहों से देखा जाता हो और धनेश, केन्द्र, त्रिकोण में हो तो राज्यादि पद का लाभ होता है ॥७०४॥

अष्टमेश, यदि अपने उच्च के स्वामी से और स्वोच्च स्थित ग्रह से देखा जाता हो इस योग में यदि लग्नेश, लग्न में हो तो पद की प्राप्ति होती है ॥७०५॥

---

1. युक्ता for युक्ते A. 2. ०र्शस्त्रैलोक्यस्य for ०र्शोदीक्षासिद्धि A. 3. हर्षावस्थानभोनाथे for हर्षावस्थे नभोनाथे ms. 4. वित्ते for चित्ते Bh.

स्थिरलग्ने पदावाप्तिः सौम्यस्वामियुतेक्षिते ।
तदोदिते च राज्येशे राज्यं भवति भूभुजाम् ॥ ७०६ ॥
इत्थमेव पदावाप्तिः सा त्वल्पा किन्तु वृश्चिके ।
स्थिरं पदं स्थिरैः प्रोक्तं द्व्यङ्गैश्चापि शुभस्थितैः ॥ ७०७ ॥
क्रूरयोगे च वेधे च[1] भवत्येव पदच्युतिः ।
चतुःपञ्चभिरुच्चादिकेन्द्रकोणगतैर्ग्रहैः ।
वाञ्छितैव पदावाप्तिर्देशवंशानुसारतः ॥ ७०८ ॥
सेनाधिपत्ययोगैश्च दुर्धराशुनफादिभिः ।
पदावाप्तिर्भवत्येव नच स्वल्पा विपर्यये ॥ ७०९ ॥
स्वोच्चं तनुः शुभः स्वोच्चात्पश्यत्युच्चपदार्पकः ।
द्व्याद्युच्चादिकेन्द्रादिस्थितदृष्टोदितस्तथा ॥ ७१० ॥

जन्म काल में स्थिर लग्न हो और वह अपने स्वामी तथा शुभ ग्रहों से युक्त तथा दृष्ट हो उस समय यदि राज्येश उदित हो तो राजाओं को राज्य होना है ॥७०६॥

इस प्रकार पद की प्राप्ति होती है यदि वृश्चिक लग्न हो तो अल्प रूप से पद की प्राप्ति होती है स्थिर राशि लग्न हो तो स्थिर पद होता है, द्विस्वभाव राशि हो और शुभ ग्रहों से दृष्ट हो तो भी स्थिर पद होता है ॥७०७॥

यदि क्रूर ग्रहों का योग हो वा वेध हो तो पद की च्युति होती है ।

चार पांच ग्रह उच्चादि अर्थात् उच्च, स्वगृह, मित्रादि उत्तम स्थानों में तथा केन्द्र, त्रिकोण, में हों तो अपनी इच्छानुकूल, कुल देश के अनुसार पद की प्राप्ति होती है ॥ ७०८ ॥

दुर्धुरा, सुनफादि सेनाधिपत्य योग से पद की प्राप्ति होती है विपरीत होने पर नहीं होती ॥ ७०६ ॥

शुभ ग्रह लग्न में उच्च का हो और स्वोच्च स्थित शुभग्रहों से दृष्ट हो तो उच्च पद को देने वाला होता है एवं द्व्यादि ग्रह उच्चादि अर्थात् उच्च, वर्गोत्तम, स्वगृही, मित्रगृही, इत्यादि होकर केन्द्र त्रिकोण में स्थित हो और इसी तरह का बलवान् ग्रह से दृष्ट हो और उदित हो तो उच्च पद को देता है ॥ ७१० ॥

1. क्रूरबोधे च योगेशे for क्रूरयोगे च वेधे च A. A[1].

तुंगस्थो मूर्तिगः खेटः शेषैराद्यत्रिकोणगैः।
आकस्मिका पदावाप्तिरेवं स्तोका स्वगेहगैः ॥ ७११ ॥
प्रभुमेनं करोमीति प्रश्ने क्रूरग्रहो[1] यदि ।
छिद्रे द्यूने धने च स्याद्विनाशो वाञ्छितः प्रभो ॥ ७१२ ॥
वर्गोत्तमैः शुभैर्युक्ते शीर्षोदयस्वभावके ।
उच्चांशे स्वगृहांशे वा पदप्राप्तिर्न दुर्लभा ॥ ७१३ ॥
अन्योन्यधामगौ लोकौ लग्नाधिपपदेश्वरौ ।
खे च चन्द्रनभोनाथे मूर्तीशाः स्युः पदार्पकाः ॥ ७१४ ॥
पदेशश्चेत्पदं[2] पश्येत् पदं तदा स्थिरात्मकम् ।
[3]मध्यपेशशुभे राज्यं पदभ्रंशो हि पापगे[4] ॥ ७१५ ॥
मुथसिले नभोनाथे तत्र च सूर्यमिश्रिते ।
मकचूले महायोगे राज्यं भवति तत्क्षणात्[5] ॥ ७१६ ॥

---

लग्न स्थित ग्रह उच्च का हो और शेष ग्रह पञ्चम में हो तो आकस्मिक पद की प्राप्ति होती है, यदि वे ग्रह अपने घर के हों तो छोटे पद की प्राप्ति होती है ॥ ७११ ॥

इसको मालिक बनायेंगे ऐसा प्रश्न करने पर यदि पाप ग्रह, अष्टम, सप्तम, द्वितीय, में हों तो उसकी इच्छासिद्धि नहीं होती ॥७१२॥

शुभग्रह अपने वर्गोत्तम में हों, शीर्षोदय राशि लग्न हो और वे ग्रह उच्चांश में या स्वगृही के अंश में हों तो पद की प्राप्ति दुर्लभ नहीं है ॥ ७१३ ॥

लग्नेश पद स्थान मे हो पदेश लग्न में हो और चन्द्रमा, दशमेश लग्नेश ये दशम भाव में हों तो पद को देने वाले होते हैं ॥ ७१४ ॥

पदेश यदि पद स्थान को देखे तो स्थिर पद कहना चाहिये। पदेश यदि शुभयुक्त हो तो राज्य होता है, पाप राशी में हो तो पद भ्रंश होता है ॥ ७१५ ॥

यदि दशमेश मुथशिल करता हो उस में सूर्य भी हो इस प्रकार मकचूल महायोग में उसी क्षण राज्य होता है ॥ ७१६ ॥

---

1. ०ग्रहौ for ग्रहो A. 2. पदे for पदं ms. 3 मध्यमांश for मध्यपेश Bh. 4. भ्रंशः समापगैः for भ्रंशो हि पापगे Bh. 5. भूभुजाम् for तत्क्षणात् A.

उच्चयुक्तेषु केन्द्रेषु किंवा दृष्टयुतेषु च[1] ।
मकचूले महायोगे राज्यं भवति भूभुजाम् ॥ ७१७ ॥
उदयाद्दशमं स्थानं मुख्यस्वामिप्रकाशकम् ।
ततश्च दशमं गेहं प्रतिहस्तः प्रकाशकृत् ॥ ७१८ ॥

इति मध्यताजिके पदप्रकरणं सम्पूर्णम् ।

दुष्कालकालज्ञानार्थं कौतुकार्थं च जन्मिनाम् ।
दृष्टिप्रकरणं[2] वक्ष्ये नत्वा देवं जिनेश्वरम् ॥ ७१९ ॥
केन्द्रे च जलराशिस्थे सौम्यपक्षे सिते ध्रुवम् ।
मूते च जलराशिस्थे चन्द्रे वा स्याद्बहूदकम् ॥ ७२० ॥
लग्नाद् द्विके त्रिके वापि[3] जलराशिर्यदा भवेत् ।
जलखेटस्तु तत्रैव जलपातस्तदा ध्रुवम् ॥ ७२१ ॥

---

सब ग्रह उच्च के होकर केन्द्र में हों अथवा उच्च स्थित ग्रहों की दृष्टि से युक्त हों तो मकचूल महायोग में राजाओं को राज्य होता है ॥७१७॥

लग्न से दशम स्थान मुख्य स्वामी का प्रकाश करने वाला होता है। और उस से दशम स्थान प्रतिहस्त को प्रकाश करने वाला होता है ॥ ७१८ ॥

इति मध्यताजिके पदप्रकरणम्

अपने इष्ट जिनेश्वर देव को नमस्कार कर दुष्काल काल अर्थात् जिस समय वर्षा नहीं होने से अकाल कहलाता है उस समय के ज्ञान के लिये और शरीर धारियों के आनन्द के लिए वृष्टि प्रकरण को कहते हैं ॥ ७१९ ॥

जलचर राशि केन्द्र में हो, उस में शुभ ग्रह स्थित हो, शुक्ल पक्ष में बहुत जल होता है वा जल राशि लग्न हो उस में चन्द्रमा हो तो भी बहुत जल होता है ॥ ७२० ॥

लग्न से दूसरा, तीसरा, स्थान में जलचर राशि हो उस में चन्द्रमा आदि जल स्वभाव के ग्रह हों तो अवश्य ही वृष्टि होती है ॥ ७२१ ॥

---

1. दृष्टे शुभेषु वा for दृष्टयुतेषु च ms. 2. वृष्टि for दृष्टि Bh.
3. तृतीये वा for त्रिके वापि A.

जललग्नं ग्रहैर्युक्तं सजलैर्जलदायकम्
सजलैर्लग्नखेटैश्चाप्यंशस्थैर्वा घनं जलम् ॥ ७२२ ॥
शुक्लपक्षे शशी दृष्टोऽथवा युक्तो यदाशुभैः ।
लग्नस्थो जलराशिस्थः केन्द्रस्थो वा जलार्पकः ॥ ७२३ ॥
चेत्कर्कमृगमीनाःस्यु केन्द्रस्थाः क्रूरवर्जिताः ।
पूर्णेन्दुशुक्रदेवेज्यबुधैर्युक्ता बलान्विताः ॥ ७२४॥
वृष्टिरेवविधे योगे वीतरागेण भाषिता ।
लग्नात्तुर्ये[1] यदि स्थाने शुक्रेन्दुगुरुचन्द्रजाः ॥ ७२५ ॥
एवंयोगे महावृष्टया शुभकालः सतां मतः ।
कण्टकेऽप्यन्यलग्नेषु[2] शुभलग्नेषु सर्वतः ॥ ७२६ ॥
पादोनवृष्टिरादेश्या क्रूरयुक्तेष्ववर्षणम् ।
अन्ये च राशयः केन्द्रे शुष्कसाम्बुग्रहैर्युताः ॥ ७२७ ॥

जलचर राशि लग्न हो उस में जल स्वभाव के ग्रह हों तो जल होता है वा जल स्वभाव के ग्रह जलचर राशि के लग्न में हों वा उस के अंश में हों तो बहुत जल होता है ॥ ७२२ ॥

प्रश्न काल में जलचर राशि लग्न में वा केन्द्र में हो, उस में शुभग्रहों से दृष्ट वा युक्त शुक्लपक्ष के चन्द्रमा स्थित हों तो जल होता है ॥७२३॥

यदि कर्क, मकर, मीन, राशि केन्द्रों में हो और उन में पाप ग्रह नहीं हो तो और पूर्ण चन्द्रमा, शुक्र, बृहस्पति, बुध इन शुभ ग्रहों से युक्त हो तथा बल से युक्त हो ॥ ७२४ ॥

इस प्रकार के योग में वर्षा होती है यह मुनियों की उक्ति है यदि लग्न से चतुर्थ स्थान में शुक्र चन्द्रमा, गुरु, बुध हो तो ॥ ७२५ ॥

इस प्रकार के योग में बहुत वृष्टि होने के कारण शुभ काल होगा ऐसा सज्जनों का मत है । केन्द्र के और राशि अर्थात सप्तम दशम, में शुभ ग्रहों का योग तथा दृष्टि हो तथा बल युक्त हो तो ॥ ७२६ ॥

पादोन वृष्टि कहनी चाहिये और क्रूर ग्रह का योग तथा कोई प्रकार का सम्बन्ध हो तो वृष्टि नहीं होती, और केन्द्रों में यदि जलचर से अन्य राशि हो उस में सजल तथा शुष्क ग्रह बैठा हो तो ॥ ७२७ ॥

1. लग्न तुर्ये for लग्नात्तुर्ये ms. 2. युक्तेषु for लग्नेषु A[1], Bh.

तदार्द्धवृष्टिरादेश्या सौम्यासौम्यप्रमाणतः ।
सजलराशयो[1] लग्ने शुभाशुभग्रहैर्युताः ॥ ७२८ ॥
त्रिभागवृष्टिरादेश्या वृष्टिज्ञानविशारदैः ।
शुष्कलग्नगतैःक्रूरैर्वृष्टिरोधः प्रकीर्तितः ॥ ७२९ ॥
लग्नतस्तुर्यगे सौरे दुर्भिक्षं च सविग्रहम् ।
वृष्टिप्रश्ने कुजे मूर्तौ विद्युल्लपति चञ्चला ॥ ७३० ॥
घनगर्जनसंयुक्ता भवेद्वृष्टिर्गरीयसी ।
लग्ने शुक्रः कुजश्चन्द्रः शनिश्च मिलिता यदि ॥ ७३१ ॥
अतिवृष्टिस्तदादेश्या नानाचित्रकरी जने[2] ।
सवातकरका वृष्टिर्विद्युच्चलति सर्वतः ॥ ७३२ ॥
शनिनेन्दो[3]र्विनाशित्वात् करकैर्वर्षणं घनम् ।
वृष्टियोगे चरे लग्ने वृष्टिर्द्वादश यामकैः ॥ ७३३ ॥

---

शुभ अशुभ के प्रमाण से आधी वृष्टि कहनी चाहिये । जलचर राशि लग्न में हो और शुभाशुभ ग्रह से युक्त हो तो ॥ ७२८ ॥

त्रिभाग वृष्टि वर्षा के जानने वाले पंडितों को कहना चाहिये, और शुष्क राशि लग्न हो उस में पाप ग्रह हो तो वर्षा नहीं होती है ॥ ७२९ ॥

लग्न से चतुर्थ स्थान में शनि हो तो विग्रह के साथ दुर्भिक्ष होता है, और वर्षा के प्रश्न में मंगल लग्न में हो तो विद्युत् बहुत चपलता के साथ चलती है ॥ ७३० ॥

और मेघों के बहुत गर्जन शब्दों के साथ वृष्टि होती है, यदि लग्न में शुक्र, मंगल, चन्द्रमा, शनि ये सब मिल कर स्थित हों तो ॥७३१॥

उक्त योग में बहुत वृष्टि होती है और करकापात होता है वायु बहुत चलती है । चारों तरफ से विद्युत् चलती है जिस से लोक विचित्र होते हैं ॥ ७३२ ॥

यदि चन्द्रमा से अष्टम स्थान में शनि हो तो करकापात के साथ वृष्टि होती है । यदि वृष्टि योग में चर लग्न में हो तो बाहर प्रहर तक वृष्टि होती है ॥ ७३३ ॥

---

1. सजला for सजल Bh. 2. जनैः for जने Bh. 1. शन्दो for नेन्दो A. A[1], ०शेन्दु० Bh.

चरे लग्ने धने सौम्ये मासतो वृष्टिरुत्तमा ।
जललग्ने शुभैर्युक्ते सद्यो वृष्टिर्जलग्रहैः ॥ ७३४ ॥
वृष्टिप्रश्ने स्थिरे मूर्तौ द्विद्वादशभिर्दिनैर्भवेत् ।
द्विस्वभावो यदा प्रश्नः षट्त्रिंशद्भिर्दिनैर्जलम् ॥ ७३५ ॥
पृच्छालग्ने चतुर्थस्थौ शनिराहू युतौ पुनः ।
दुर्भिक्षं च महाघोरं तत्र वर्षे ध्रुवं भवेत् ॥ ७३६ ॥
अत्र वर्षे दिशो भंगः कस्या अपि[1] भविष्यति ।
कस्यां वा सस्यनिष्पत्तिरिति प्रश्ने कृते सति ॥ ७३७ ॥
चतुर्णामपि केन्द्राणां मध्ये यत्र शुभग्रहः ।
तस्यां च सस्यनिष्पत्तिः सुभिक्षं च प्रजायते ॥ ७३८ ॥
यस्यां दिशि शनिः पुष्टः क्रूरैरेव निरीक्षितः ।
दिशि तस्यां बुधैर्वाच्यं दुर्भिक्षं त्वीतिसम्भवम् ७३९ ॥

यदि वर्षा प्रश्न में चर लग्न हो, धनस्थान में शुभग्रह हो तो एक मास तक वृष्टि होती है और जलचर राशि लग्न हो उसमें शुभ ग्रह से युक्त जल स्वभाव के ग्रह हों तो सद्यः वृष्टि होती है ॥७३४॥

वर्षा प्रश्न में पूर्वयोग में यदि स्थिर राशि लग्न हो तो चौबीस दिन में, और द्विःस्वभाव राशि लग्न में हो तो छत्तीस दिन में वृष्टि होती है ॥७३५॥

प्रश्न लग्न में चतुर्थ स्थान में यदि शनि, राहु हों तो उस वर्ष में महाघोर दुर्भित्त होता है ॥ ७३६ ॥

इस वर्ष में कब किस दिशा का मंगल होगा और किस दिशा में धान्यादि होगा ऐसा प्रश्न करने पर ॥ ७३७ ॥

चारों केन्द्रों में जहां पर शुभ ग्रह हों वहां उस दिशा में धान्य की निष्पत्ति होगी और सुभित्त होगा ॥ ७३८ ॥

जिस दिशा में क्रूर ग्रहों से दृष्ट हो कर पुष्ट शनि स्थित हो उस दिशा में ईति होने के कारण दुर्भित्त होगा ऐसा फल पंडित कहें । ईति का का लक्षण जैसे संहिता ग्रंथों में लिखा है "अतिवृष्टिरनावृष्टि र्मूषकाः शलभाः शुकाः ॥ प्रत्यासन्नाश्च राजानः षडेता ईतयः स्मृताः ॥ ७३९ ॥

1. कस्यां दिशि for कस्या अपि Bh.

दिशि यस्यां रविस्तस्यां धान्यनाशोऽतितापतः ।
यत्रापि मङ्गलः क्रूरः सस्यनाशोपि तापतः ॥ ७४० ॥
यस्यां दिशि शुभाः पुष्टाः समस्तबलगर्विताः ।
निष्पन्ना सा च विज्ञेया समस्ताःसस्यसम्पदः ॥ ७४१ ॥
अस्मदीये पुनः क्षेत्रे वृष्टिः शस्या[1] भविष्यति ।
एवं प्रश्ने बुधैश्चिन्त्यं लग्नं सव्योमतुर्यकम्[2] ॥ ७४२ ॥
लग्नस्य सबलत्वे च सस्याधिक्यं घनं स्मृतम् ।
चतुर्थस्य बलाधिक्ये क्षेत्रं सर्वं समृद्धिमत् ॥ ७४३ ॥
कर्मणः सबलत्वेन शुभग्रहबलात् पुनः[3] ।
सफलानि सुकर्माणि सस्योत्पत्तौ भवन्ति हि ॥ ७४४ ॥
चन्द्रशुक्रादितस्तुर्ये[4] महावृष्टिः प्रकीर्तिता ।
क्रूरैस्तत्राप्यनावृष्टिर्वक्तव्या हितमिच्छता[5] ॥ ७४५ ॥

---

जिस दिशा में रवि हो उस दिशा में अत्यन्त ताप होने के कारण धान्य का नाश होता है, और जिस दिशा में मंगल हो उसमें भी अत्यन्त ताप से सस्य का नाश होता है ॥ ७४० ॥

जिस दिशा में शुभ ग्रह पुष्ट तथा समस्त बल से युक्त होकर स्थित हों उस दिशा में समस्त सस्य-सम्पत्ति की निष्पत्ति करनी चाहिये ॥७४१॥

हमारे यहां वर्षा तथा धान्यादि होगा या नहीं इस प्रश्न में पंडित लोग लग्न, चतुर्थ, दशम, भावों का विचार करें ॥ ७४२ ॥

लग्न को बलवान् होने से धान्य बहुत कहना चाहिये । चतुर्थ भाव बलवान् हो तो सब क्षेत्रों को सस्यादि से समृद्ध कहना चाहिये ॥७४३॥

कर्मस्थान के बल से तथा शुभ ग्रहों के बल से क्षेत्रों में सुन्दर फल तथा कर्मों से युक्त सस्योत्पत्ति होती है ॥ ७४४ ॥

चन्द्रमा शुक्र यदि चतुर्थ स्थान में हों तो महावृष्टि होती है । वहीं पर यदि पाप ग्रह हो तो अनावृष्टि होती है । हित की इच्छा करने वाले ऐसा कहें ॥ ७४५ ॥

---

1. भव्या for शस्या A., Bh. 2. व्योमचतुर्थकम् Bh. 3. बलात्मके for बलात्पुनः A, A[1], Bh. 4. चतुर्थचन्द्रशुक्राद्यैः for चन्द्रशुक्रादितस्तुर्ये A[1]. 5. ०मिच्छताम् for ०मिच्छता A.

मूषकाः शलभा वृष्टौ तुलासिंहवृषोदये ।
मृगे मेषालिकुम्भेषु वायुवह्नी वृकादयः ॥ ७४६ ॥
युग्मे मीनधनुःस्त्रीषु शलभाः कृमिकर्त्तराः ।
कर्काख्या जलशीतेन रसौघः स्वामिदर्शनात्[1] ॥ ७४७ ॥
शालिज[2]तैलगोधूमतिलाढकीमकुष्टकाः ।
मुद्गचणकमाषाश्च [3]सकांगुः कोद्रवस्तथा ॥ ७४८ ॥
[4]चटुला इति चान्नानि द्वादशांशक्रमात्पुनः[5] ।
लग्नादेकैकलग्नेषु समसंख्यांशकैर्युतः ॥ ७४९ ॥
स्वीयेशदृष्टयवस्थाभ्यां द्वादशान्नोद्भवः स्फुटः ।
धान्योत्पत्त्यनुमानेन बुधैर्वाच्यं शुभाशुभम् ॥ ७५० ॥

---

यदि तुल, सिंह, वृष, लग्न हो तो मूषक तथा शलभ की वृष्टि होती है, और मकर, मेष, वृश्चिक, कुम्भ, इन लग्नों में वायु, अग्नि, वृक, आदि की वर्षा होती है ॥ ७४६ ।

यदि मिथुन, मीन, धनु, कन्या, लग्न हो तो शलभ तथा कृमि इत्यादिक वृष्टि होती है । कर्क लग्न हो और वह अपने स्वामी से दृष्ट हो तो जल शीत से रस बहुत होते हैं ॥ ७४७ ॥

चावल, तेल, गोधूम, तिल, आढ़की, मकुष्टक, मुद्ग, चणक, माष कंगु, कोद्रव, तन्दुल, प्रथमादि बारह द्वादशांशों को क्रम से लग्न गत होने से उसी क्रम से इन अन्नों की निष्पत्ति होती है और लग्न से एक एक राशि में लग्न संख्यक अंश-पर उसके स्वामी के योग तथा दृष्टि पर स्थित हों अन्न की उत्पत्ति होती है यह स्पष्ट है, और धान्योत्पत्ति के अनुमान से पंडित लोग शुभाशुभ फल कहें ॥ ७४८–७५० ।

---

1· सरुकस्वाम्य० for रसौघः स्वामि० A· रसौघः स्वाम्य० Bh· 2· शालिजोनल for शालिजतैल A· शालयो तिल Bh· 3. सकंगु Bh· 4. तंदुला for चटुला Bh· 5· वदेत for पुनः A, A¹

विलग्नादीतयश्चिन्त्या मण्डलैर्वृष्टिनिश्चयः ।

येन विज्ञातमात्रेण[1] ज्ञायतेऽर्थः परिस्फुटम् ॥ ७५१ ॥

धनिष्ठारोहिणी ज्येष्ठानुराधा श्रवणं तथा ।

अभीचिरुत्तराषाढा भूमिमण्डलमुत्तमम् ॥[2] ७५२ ॥

भरणी कृत्तिका पुष्यो मघा च पूर्वफाल्गुनी ।

पूर्वभद्रपदा चेति तेजोऽभिख्यं विशाखया ॥ ७५३ ॥

उत्तराफाल्गुनीहस्तचित्रा स्वाती पनर्वसु ।

अश्विनी च मृगश्चेति वातयन्त्रं चतुष्टयम्[3] ॥ ७५४ ॥

सप्तरात्रान्महीतत्त्वं फलत्येव शुभं फलम् ।

जलतत्त्वं च मासेन शुभसौख्यफलप्रदम् ॥ ७५५ ॥

अग्न्याख्यमष्टभिर्मासैर्मासयुग्मेन मारुतः ।

अशुभं द्वौ फलं दत्ते वायुवह्नी महीभुजाम् ॥ ७५६ ॥

---

लग्न से ईति का विचार करना चाहिये और मण्डल से वृष्टि का निश्चय करें जिसको जानते ही सब वस्तु का ज्ञान हो जाता है ॥ ७५१ ॥

धनिष्ठा, रोहिणी, ज्येष्ठा, अनुराधा, श्रवण, और अभिजित्, उत्तराषाढ़ा, ये भूमिमण्डल होते हैं ॥ ७५२ ॥

भरणी, कृत्तिका, पुष्य, मघा पूर्वफल्गुनी, पूर्वभाद्र, विशाखा, ये तेज मण्डल कहलाते हैं ॥ ७५३ ॥

पूर्वाषाढ़ा, अश्लेषा, मूल, आर्द्रा, रेवती, उत्तराभाद्र ये जल-संज्ञक हैं। उत्तरा फल्गुनी, हस्त, चित्रा, स्वाती, पुनर्वसु, अश्विनी, मृगशिरा, ये चौथा वातमण्डल है ॥ ७५४ ॥

पृथ्वी तत्त्व सात रात्रि में शुभ फल देता है। जल तत्त्व एक मास में शुभ, सौख्य फल को देता है ॥ ७५५ ॥

अग्नितत्त्व, आठ मास में, और वायुतत्त्व दो मास में ये दोनों अशुभ फल देते हैं ॥ ७५६ ॥

---

1. विज्ञान for विज्ञात A. 2. After this verse A[1] adds पूर्वाषाढा तथाश्लेषा मूलमार्द्रा च रेवती । उत्तरभद्रपर्यायसंज्ञं शतभिषक् समम् ७५३ 3. चतुर्थकम् Bh.

उपभुङ्क्ते नृपः सौख्यं हृष्टा भूमिर्न चेतयः ।
निर्भया मुदिता लोका उत्पाते भूमिमण्डले ॥ ७५७ ॥
बहुदुग्धयुता गावो बहुपुष्पफला द्रुमाः ।
आरोग्यं जायते भूमावुत्पाते जलतत्त्वजे ॥ ७५८ ॥
धनक्षयो भयं घोरं पीडारोगोऽल्पनीरता ।
अग्न्याह्व मण्डलोत्पाते फलदुग्धादितुच्छता[1] ॥ ७५९ ॥
आग्नेये पीडयते याम्या वायव्ये पुनरुत्तरा ।
वारुणे पश्चिमा सौख्यं पूर्वा माहेन्द्रमण्डले ॥ ७६० ॥
मीनसंक्रान्तिकाले च पौष्ण्यभोग्ये दिने यदि ।
यत्र विद्युत् शुभो वातस्तत्र गर्भो ध्रुवो मतः ॥ ७६१ ॥
मेषसंक्रान्तिकालात्तु नवस्वपि दिनेष्वपि ।
यत्राभ्रं वातविद्युत्स्याद्देवेन्द्रस्तत्र वर्षति ॥ ७६२ ॥

---

यदि भूमि मण्डल में उत्पात हो तो राजा प्रसन्न भूमि को सौख्य पूर्वक उपभोग करते हैं और ईति का उपद्रव नहीं होता है और लोक सब प्रसन्न और निर्भय रहते हैं ॥ ७५७ ॥

जल तत्त्व में उत्पात होने से गौ बहुत दुग्धवती होती है और वृक्ष बहुत फल पुष्प से संयुक्त होते हैं । आरोग्य पूर्वक सब रहते हैं ॥ ७५८ ॥

अग्निमण्डल में उत्पात हो तो धनक्षय, भय, बहुत पीड़ा, रोग, स्वल्प जल और फल, दुग्धादि में अल्पता होती है ॥ ७५९ ॥

आग्नेय मण्डल में दक्षिण दिशा में पीड़ा होती है, वायव्य मण्डल में उत्तर दिशा में पीड़ा होती है और जल मण्डल में पश्चिम दिशा में सौख्य होता है और माहेन्द्र मण्डल में पूर्व दिशा में सौख्य होता हैं ॥ ६६० ॥

मीन संक्रांति काल में उस दिन में रेवती नक्षत्र हो, उस में जहां पर विद्युत् और शुभ वायु बहे तो वहां निश्चय गर्भ समझना चाहिये ॥७६१॥

मेष संक्रांति काल से नौ दिनों में जहां पर, बादल, वायु, विद्युत् हो वहां पर इन्द्र वर्षा करते हैं ॥ ७६२ ॥

---

1. फलं पुष्पादि A[1].

किं वा नवसु यामेषु विद्युद्वाताभ्रदर्शनम्[1] ।
यस्यां दिशि च सम्पूर्णं तद्दिने तत्र वर्षति ॥ ७६३ ॥

चैत्रमासे मेषसंक्रान्तिदिने यामविद्भिरपि कालनिष्पत्तिज्ञानम् ।
आषाढीतः कालनिष्पत्तिज्ञानं कथ्यते ॥

आषाढ्या घटिकाषष्ठ्या मासद्वादशनिर्णयः ॥
द्वादश पञ्चका षष्ठिरित्येवं क्रममादिशेत् ॥ ७६४ ॥

पञ्चनाडी भवेन्मासे[2] मासि मासि फलं पृथक् ।
यत्र नाड्यां शुभो वातो विद्युदभ्राणि गर्जनम् ॥ ७६५ ॥

तत्र मासे भवेद्वृष्टिरिदं कालनिरीक्षणम् ॥
पूर्णमास्यां विनष्टायां विनष्टं वर्षमादिशेत् ॥ ७६६ ॥

---

अथवा मेष संक्राति काल से नौ प्रहरों में जिस दिशा में विद्युत, वायु, बादल, सम्पूर्ण दिखाई दें तो उस दिशा में उस दिन वर्षा होती है ॥ ७६३ ॥

ऐसा चैत्र मास में मेष संक्रांति दिन याम को भी जानने वाले काल निष्पत्ति का ज्ञान करें ।

अब आषाढ़ी पूर्णिमा पर से कालनिष्पत्ति ज्ञान को कहते हैं ।

आषाढ़ी पूर्णिमा के साठ घटी से द्वादश मासों का निर्णय करें । अब साठ घटी को द्वादश भाग करने पर पांच पांच घटी का एक भाग हुआ इसी के क्रम से फल का आदेश करें ॥ ७६४ ॥

पांच, पांच, नाड़ी का एक एक मास हुआ इस से मास मास का फल पृथक् होता है, जिस मास की नाड़ी में सुन्दर वायु, विद्युत, बादल, तथा उसका गर्जन हो ॥ ७६५ ॥

उस मास में वर्षा होगी यही काल का निरीक्षण है । पूर्णिमा यदि नष्ट हो जाय अर्थात् पूर्णिमा में बादल, वायु इत्यादिक नहीं हो तो उस वर्ष को नष्ट ही समझना चाहिये ॥ ७६६ ॥

---

1· वाताभ्रादि शुभं बहु for विद्युद्वाताभ्रदर्शनम् A· 2· भवेन्मासो for भवेन्मासे A·

चलत्यङ्गारके वृष्टिरुदये च बृहस्पतौ ।
शुक्रस्यास्तमने वृष्टिर्वक्रं याते शनैश्चरे[1] ॥ ७६७ ॥

उदयास्तमने चारे[2] वक्रं याते शनैश्चरे ।
जलनाडिगताः खेटाः महावृष्टिकरा मताः ॥ ७६८ ॥

भृगुतः सप्तमश्चन्द्रः शुभदृष्टश्च वृष्टिदः ।
त्रिकोणस्मरगो वापि शनिः[3] प्रावृषि कीर्तितः ॥ ७६९ ॥

त्रिपूर्वमूलपैत्र्यग्निरग्र्ययोगाः षडेव हि ।
अश्विनीयाम्यकर्णाश्च धनिष्ठा मैत्र[4] रेवती ॥ ७७० ॥

पुष्यो मृगकरश्चित्रा पृष्टयोगा दश स्मृताः ।
एतानि दुरतिक्रम्य भुंक्ते वारे[5] सदैव हि ॥ ७७१ ॥

---

मंगल के संचार में वर्षा होती है, और बृहस्पति के उदय होने पर तथा शुक्र के अस्त होने से, तथा शनि को वक्री होने पर वर्षा होती है ॥ ७६७ ॥

इस प्रकार ग्रहों के उदय, अस्त, चार तथा शनि के वक्री होने पर जो वर्षा का योग कहा गया है उस में यदि आषाढ़ी में नाड़ी के बल से जो वर्षा का योग कहा गया है उन दोनों का यदि एक काल में योग हो तो महावृष्टि होती है ॥ ७६८ ॥

शुक्र से सप्तम में चन्द्रमा हो और शुभ ग्रहों से देखा जाय तो वर्षा होती है वा, नवम, पञ्चम, या, सप्तम, में शनि हो तो वर्षा होती है ॥ ७६९ ॥

पूर्वफल्गुनी, पूर्वाषाढ़, पूर्वभाद्र, मूल, मघा, कृत्तिका, ये अग्नि योग है, अश्विनी, भरणी, श्रवणा, धनिष्ठा, अनुराधा, रेवती, पुष्य, मृगशिरा, हस्त, चित्रा, ये दश नक्षत्र पृष्ठ योग हैं, इन नक्षत्रों को चन्द्रमा दिन में सर्वदा क्रम से भोग करते हैं ॥ ७७०, ७७१ ॥

---

1 शनीश्चरे Bh· 2· वारे for चारे ms· चरे Bh. 3· शनैः for शनिः A·, Bh·4· मैत्र्य for मैत्र A· 5. वा for वारे Bh·

आर्द्राश्लेषाश्विनीज्येष्ठाभिजित्षष्ठं च वारुणम् ।
एतानि समयोगानि त्वेककालानि चेन्दुना ॥ ७७२ ॥

पूर्वाषाढात्समारभ्य ज्येष्ठा राकातिथेः परम् ।
कृष्णपक्षाद्यकाले चेद् वर्षत्युभययोगिषु ॥ ७७३ ॥

तदा त्रिकालधान्यानामुत्पत्तिस्तु घना भवेत् ॥
मासचतुष्टयं वृष्टिर्ज्ञातव्या वृष्टिवेदिभिः ॥ ७७४ ॥

अग्न्यायोगिषु[1] धिष्ण्येषु पुरोधान्यं घनं स्मृतम् ।
पृष्टयोगिषु[2] वृष्टौ तु स्वल्पधान्यं नवा पुनः ७७५ ॥

युज्यमानः शुभैश्चन्द्रः सुभिक्षं कुरुते घनम् ।
चन्द्रयोगानुमानेन धान्यवृष्टी घनाघने ॥ ७७६ ॥

इति दशमभावे वृष्टिप्रकरणं द्वितीयम् ।

---

और शेष आर्द्रा, अश्लेषा, रोहिणी, पुनर्वसु, तीनों उत्तर, स्वाती, विशाखा, अभिजित, शतभिषा, ज्येष्ठा, ये नक्षत्र समयोग के हैं ॥ ७७२ ॥

ज्येष्ठ, पूर्णिमा के बाद पूर्वाषाढ़ा से लेकर कृष्ण पक्ष के प्रतिपद् में उभय योग में यदि वर्षा हो ॥ ७७३ ॥

तो ग्रीष्म, वर्षा, शरद्, तीनों ऋतुओं में उत्पन्न होने वाले धान्यों की उत्पत्ति होती है और चार मास तक वर्षा भी होती है ॥ ७७४ ॥

अग्र योग के नक्षत्र में वर्षा होने से आगे बहुत धान्य होते हैं, और पृष्ठ योग में स्वल्प धान्य होता है वा नहीं भी होता ॥ ७७५ ॥

चन्द्रमा शुभ ग्रह से युक्त हो तो बहुत सुभिक्ष होता है, इस प्रकार चन्द्रमा के योग के अनुमान से धान्य, तथा वर्षा का भी फलादेश कहें ॥ ७७६ ॥

इति दशमभावे वृष्टिप्रकरणं द्वितीयम् ॥

---

1. अग्र for अग्न्या Bh. 2. पृष्ठि for पृष्ट Bh.

अर्घकाण्डं प्रवक्ष्यामि लग्नान्[1] गुरूपदेशतः ।
यथादृष्टं यथाभूतमुपकाराय धीमताम् ॥ ७७७ ॥
क्रेता लग्नपतिर्ज्ञेयो विक्रेतायपतिः स्मृतः ।
गृह्णाम्यहमिदं वस्तु सति प्रश्ने ह्यमूदृशि ॥ ७७८ ॥
बलाढ्यं प्रश्नलग्नं चेद् गृह्यते तत् क्रयाणकम् ।
तस्मात्क्रयाणकाल्लाभः सतां भवति संमतः ॥ ७७९ ॥
विक्रीणाम्यमुकं वस्तु प्रश्ने एवंविधे सति ।
आयस्थाने बलवति विक्रेतव्यं क्रयाणकम् ॥ ७८० ॥
विक्रेता लग्नपो ज्ञेयो ग्राहकस्त्वस्तभावपः ।
यो यस्य स्थानगः सोऽर्थी स दृग्योगे तयोः शुभम् ॥ ७८१
लग्नेशः स्वोच्चगेहादौ विक्रेता द्रविणेश्वरः ।
एवंविधे तु जायेशे[2] ग्राहकोऽपि धनेश्वरः ॥ ७८२ ॥

---

अब लग्न से गुरु के उपदेश के अनुसार बुद्धिमानों के उपकार के लिये जैसा मैं ने देखा, तथा अनुभव किया वैसे ही अर्घकाण्ड को मैं कहता हूं ॥ ७७७ ॥

ऐसे इस वस्तु को खरीदूंगा इस प्रश्न में लग्नेश को क्रेता, तथा आयेश को विक्रेता समझ कर विचार करें ॥ ७७८ ॥

यदि प्रश्न लग्न बलवान् हो उस समय में जो वस्तु खरीद करें तो उस से अवश्य ही लाभ होगा ऐसा सज्जनों का मत है ॥ ७७९ ॥

इस वस्तु को बेचूंगा इस प्रश्न में यदि लाभेश, बलवान् हो तो उसको बेच लेवें ॥ ७८० ॥

लग्नेश को विक्रेता सप्तमेश को ग्रह का समझ कर ये जिस के भाव में हों वह याचक होता है और दृष्टि योग होने से दोनों को शुभ होता है ॥ ७८१ ॥

लग्नेश यदि अपने उच्चादि स्थित हो तो विक्रेता बहुत धनी होता है, इस प्रकार सप्तमेश यदि उच्चादि में हो तो ग्राहक धनेश्वर होता है ॥७८२॥

---

§ लग्नाद् for लग्नान् Bh· 1· जायेशो for जायेशे A. A[1]

समर्घं वा महर्घं वा कदा धान्यं भविष्यति ।
इति प्रश्ने शुभैर्दृष्टे शुभयुक्ते बलाधिके ॥ ७८३ ॥
समर्घं सबले लग्ने महर्घमबले पुनः ।
क्रेता चेत्स्वगृहं पुष्टं पश्यति सबलं शुभः ॥ ७८४॥
तदा धान्यं समर्घं स्याच्छुभकालः प्रवर्तते ।
धनस्थानेश्वरे दुष्टे महर्घं स्यात्कणादिकम् ॥७८५॥
सबले लाभनाथेऽपि महर्घं स्यात्कणादिकम् ।
अबले तत्र लाभेशे महर्घं[1] तु वदेत्सुधीः ॥७८६॥
येन ग्रहेण लग्नस्य शुभत्वं प्रतिपद्यते ।
क्रमाद् ग्रहः समंचार्यो धर्मादिसर्वराशिषु ॥६८७॥
यावद्राशौ शुभः स स्यात्तावन्मासान् समर्घता ।
यावत्कालं भवेद्दुष्टस्तावत्कालं महर्घता ॥७८८॥

कब धान्य, समर्घ, वा महर्घ होगा इस प्रश्न में लग्न में शुभ ग्रहों का योग तथा दृष्टि हो और बलवान् हो तो समर्घ होता है ॥ ७८३ ॥

सबल लग्न में समर्घ होता है और निर्बल लग्न में महर्घ होता है। यदि क्रेता अपने सबल तथा पुष्ट घर को देखे तो शुभ होता है ॥७८४॥

और धान्य समर्घ तथा शुभ काल होता है, यदि धनेश दुष्ट हो तो कणादिक महर्घ होता है ॥ ७८५ ॥

लाभेश के सबल रहने पर भी कणादिक महर्घ होता है और लाभेश निर्बल हो तो भी महर्घ होता है ॥ ७८६ ॥

जिन ग्रहों के योग से लग्न को शुभ कहा गया है उन ग्रहों को क्रम से धर्मादि भावों में संचारित करके विचार करें ॥ ७८७ ॥

वह ग्रह जितने राशिपर्यन्त शुभ हों उतने मासों तक समर्घ होता है और जितने काल तक दुष्ट हों उतने कालों तक महर्घता होती है ॥ ७८८ ॥

1. समर्घ for महर्घं A.

ज्ञातव्या दिवसैर्मासा मासैस्तावद्भिरस्य हि ।
समर्घता वस्तुनो हि प्रतिपाद्या विचक्षणैः ॥७८९॥

प्रकारान्तरेणार्घरहस्यमाह—

शुक्लपक्षे द्वितीयायां भानोर्वामोदयः शशी ।
तस्मिन् मासे समर्घं स्यान्महर्घं दक्षिणोदये ॥७९०

बृहदृक्षेषु जायन्ते यदि द्वादश संक्रमाः ।
तत्र वर्षे समग्रेऽपि शुभः कालो भवेद् ध्रुवम् ॥७९१॥[1]

अमावास्यां यदा चन्द्रोऽप्युदयास्तं करोति चेत् ।
महदृक्षे तदा मासे भवेन्नूनं समर्घता ॥७९२॥

बृहस्पतौ बृहदृक्षे राशिगामिनि सद्बले ।
मासास्त्रयोदश तदा समर्घं जायते भुवि ॥७९३॥[2]

---

दिन से मास जानें अर्थात् जितने दिनों तक वह ग्रह शुभ अशुभ रहे क्रम से उतने मास पर्यन्त वस्तुओं को समर्घ और महर्घ कहना चाहिये ॥ ७८९ ॥

प्रकारान्तर से समर्घ और महर्घ को कहते हैं -

शुक्ल पक्ष की द्वितीया में सूर्य से चन्द्रमा का वामोदय हो तो उस मास में समर्घ होता है। दक्षिणोदय में महर्घ होता है ॥ ७९० ॥

बृहत्संज्ञक अर्थात् रोहिणी, उत्तरफल्गुनी, उत्तराषाढ़, उत्तराभाद्र, विशाखा, पुनर्वसु, नक्षत्रों में बारह राशियों की सूर्य की संक्रांति हो तो सम्पूर्ण वर्ष शुभ काल होता है ॥ ७९१ ॥

अमावास्या में बृहन्नक्षत्र में यदि चन्द्रमा का उदय अस्त हो तो उस मास में समर्घ होता है ॥ ७९२ ॥

बृहत्संज्ञक नक्षत्र में बृहस्पति किसी राशि का संचार करें तो पृथ्वी में तेरह मास पर्यन्त समर्घ होता है ॥ ७९३ ॥

---

1. A. adds ofter this verse the following:
बृहत्सुधान्यं कुरुते समर्घं जघन्यं धिष्ण्याभ्युदिते महर्घम् ।
समेषु धिष्ण्येषु समं हिमाशोर्वदन्त्यसन्दिग्धमिदं महान्तः ॥

2 The verse is missing in Bh.

ऊर्ध्वसंक्रमणे मित्रे शुभयुक्ते च पूर्वकात् ।
त्रिवारे तुर्यगे धिष्ण्ये बृहद्दक्षेऽर्कसंक्रमः ॥७९४॥
यदा भवेत्तदा वाच्यं सुभिक्षं सततं क्षितौ ।
रात्रौ सुप्ते च सक्रूरे पापविद्धेक्षितेऽपि वा ॥७९५॥
पूर्वात्तृतीयपञ्चर्क्षलघ्वर्क्षे यदि संक्रमः ।
तदा भवेन्महल्लोके दुर्भिक्षं कष्टकारकम् ॥७९६॥
मध्यर्क्षे मिश्रसंयुक्तेऽप्युपविष्टे च संक्रमः ।
अर्घसाम्यं तदा वाच्यं सूर्यसंक्रान्तिलक्षणैः ॥७९७॥
यदा धनुषि मार्तण्डः संक्रामति तदा विधुः ।
विलोक्यते बृहद्दक्षे[1] किंमध्ये किंजघन्यके ॥७९८॥

अनुराधा, तथा तीनों पूर्वा से तृतीय, चतुर्थ, तथा बृहत् संज्ञक नक्षत्र में शुभग्रह से युक्त रवि यदि ऊर्ध्व-संज्ञक संक्रान्ति करता हो ॥ ७९४ ॥

तो पृथ्वी पर सर्वदा सुभिक्ष होता है और सुप्त अर्थात् तैतिल, नाग, चतुष्पद करणों में रवि के संक्रान्ति होने से सुप्त संक्रान्ति होती है जैसे नारद का वचन है

"निविष्टो वणिजे विष्ट्यां बालवे च बवे गरे । कौलवं शकुनौ भानुः किंस्तुघ्ने चोर्ध्व संस्थितः । चतुष्पात्तैतिले नागे सुप्तः क्रान्ति करोति सः । धान्यार्घवृष्टिषु समं श्रेष्ठं हीनं भवेत्क्रमात् ॥ "

रात्रि में पाप ग्रह से युक्त वा विद्ध वा दृष्ट पूर्वा से तृतीय, पञ्चर्क्ष ( हस्त, स्वाती, अभिजित, धनिष्ठा, रेवती, भरणी, ) और लघ्वर्क्ष (अश्लेषा, शतभिषा, आर्द्रा, स्वाती, ज्येष्ठा, भरणी, ) इन नक्षत्रों में रवि की सुप्त संक्रान्ति हो तो महल्लोक में दुर्भिक्ष तथा कष्ट कारक होता है । प्रसङ्ग से बृहत् सम जघन्य नक्षत्रों की संज्ञा संक्रांति वश से जैसे नारद का वचन है "तारा जघन्याः सार्पेन्द्रा वातार्द्रान्तकतोयपाः । ध्रुवादिति द्विदैवत्यं बृहत्ताराः पराः समाः ।" इति ॥ ७९५ ॥ ७९६ ॥

मध्यम अर्थात् सम संज्ञक तथा विशाखा, कृत्तिका इन नक्षत्रों में रवि की संक्रान्ति हो तो संक्रान्ति के लक्षण से अर्घ साम्य कहना चाहिये ॥ ७९७ ॥

धनुराशि की संक्रान्ति में चन्द्रमा यदि बृहन्नक्षत्र, या मध्य नक्षत्र, या जघन्य नक्षत्र में हो ॥ ७९८ ॥

1. बृहद्धिष्ण्ये for बृहद्दक्षे A.

उत्तमर्क्षे समर्घं[1] स्यान्मध्यमे समता मता ।
जघन्येषु महर्घं स्यादेवं संक्रमधिष्ण्यतः ॥७९९॥

तिथिः षष्टिघटीमानात् त्रिभागेन विभाजिता ।
आद्यभागे ततो नाड्यः पञ्चदश प्रकीर्तिताः ॥८००॥

त्रिंशन्नाड्यो द्वितीयेऽपि पञ्चदश तृतीयके ।
एवं चन्द्रस्य धिष्ण्यं तु ततस्त्रेधा विभज्यते ॥८०१॥

[2]बृहद्धिष्ण्यस्य चाद्यांशश्चन्द्रतिथ्योरथांशकः ।
आद्यो भवेत्त्रिधा तुल्यस्ततः सूर्यः शुभेक्षितः ॥८०२॥

धनुषि याति संपुष्टस्तूत्तमार्घं तदा भवेत् ।
यदा च गुरुधिष्ण्यस्य कंटकः[3] स्याद् द्वितीयकः ॥८०३॥

---

बृहन्नक्षत्र में हो तो समर्घ होता है । मध्यम में हो तो-समता, जघन्य में महर्घ होता है ऐसा संक्रान्ति के नक्षत्र-से फल का विचार करें ॥ ७९९ ॥

तिथि के साठ घटी मान को तीन विभाग करने पर पहले भाग में पन्द्रह घटी कही हैं ॥८००॥

और द्वितीय भाग में तीस घटी, तृतीय भाग में पन्द्रह घटी, इसी तरह चन्द्र नक्षत्र के साठ घटी मान के भी तीन भाग करें ॥८०१॥

बृहत् संज्ञक नक्षत्र के तथा चन्द्र नक्षत्र के पहले घटी विभाग में सूर्य की संक्रान्ति हो और शुभ ग्रहों से दृष्ट हो तो अर्घ समान होता है ॥८०२

यदि बलवान् सूर्य बृहत् संज्ञक नक्षत्र के द्वितीय घटी विभाग में धनु राशि में जाय तो उत्तम अर्घ होता है ॥८०३॥

---

1· सुभिक्षं for समर्घं A, A[1] 2. Bh adds before this verse the following: 3. कण्टकस्य for कण्टकःस्याद् A·

बृहद्भाद्यभागश्च प्रातश्चन्द्रतिथिरपि ।
तदोत्तमजघन्यार्थपाकश्रीशास्त्रसम्मतः ॥

But this verse is repeated, see V. 806·

चन्द्रधिष्ण्ये तिथेश्चापि कण्टकोऽथ द्वितीयकः ।
तदाप्युत्तम एवार्घो विज्ञातव्यो महर्द्धिकैः[1] ॥८०४॥
यदा च गुरुधिष्ण्यस्य तृतीयः कण्टको भवेत् ।
चन्द्रधिष्ण्यतिथेश्चापि तृतीयश्चोत्तमोत्तमः ॥८०५॥
बृहदृक्षाद्यभागश्चेत् चन्द्रतिथ्योर्द्वितीयकः ।
तदाऽपि चोत्तमार्घोऽस्ति नक्षत्रस्य स्वभावतः ॥८०६॥
बृहदृक्षाद्यभागश्चेत् प्रान्तश्चन्द्रतिथेरपि ।
तदोत्तमजघन्यार्घपाकः शास्त्रसंमतः ॥८०७॥
गुर्वृक्षमध्यमो भागश्चन्द्रतिथ्योरथान्त्यगः ।
तदा मध्यो भवेदर्घो गुरुनक्षत्रवैभवात् ॥८०८॥
एवं चन्द्रतिथिभ्यां च महदृक्षं विचारितम् ।
त्रिंशन्मुहूर्तके[2] ऽप्येवमाद्यमध्यान्तकल्पना ॥८०९॥

---

यदि चन्द्र नक्षत्र तथा तिथि की भी द्वितीय घटी विभाग में संक्रान्ति हो तो भी उत्तम अर्घ होता है ॥८०४॥

यदि बृहत् संज्ञक नक्षत्र तथा तिथि की भी तृतीय घटी विभाग में संक्रान्ति हो तो अर्घ उत्तमोत्तम होता है ॥८०५॥

बृहन्नक्षत्रों का प्रथम भाग चन्द्र, तिथि, का द्वितीय भाग हों तो भी नक्षत्र के स्वभाव से उत्तमार्घ होता है ॥८०६॥

बृहन्नक्षत्र का आद्य भाग, और चन्द्र तिथि का अन्त भाग हो तो शास्त्र संमत से उत्तमाधम अर्घ पाक होता है ॥८०७॥

बृहन्नक्षत्र का मध्य भाग, और चन्द्र, तिथि का अन्त्य भाग हो तो बृहन्नक्षत्र के प्रभाव से मध्यम अर्घ होता है ॥८०८॥

इस प्रकार चन्द्रमा, तिथि पर से बृहन्नक्षत्र का विचार किया, इसी तरह तीस मुहूर्त पर से भी आद्य मध्य अन्त्य की कल्पना करें ॥८०९॥

---

1. महर्षिभिः for महर्द्धिकैः A. 2. मौहूर्तिके for मुहूर्तके A.

मध्यर्क्षस्याद्यभागश्चेच्चन्द्रतिथ्योरथादिमः ।
तदा मध्योत्तमार्घोऽपि धान्यस्य विदुषां मतः ॥८१०॥

मध्यर्क्षो[1] मध्यभागश्चेत् चन्द्रतिथ्योश्च मध्यमः ।
तदा मध्योत्तमार्घः स्यादन्तिमेऽपि च मध्यमः ८११॥

मध्यर्क्षस्यापि मध्यश्चेत् चन्द्रतिथ्योरथादिमः ।
तदा मध्यम एवार्घो द्वयोर्मध्येऽपि मध्यमः ॥८१२॥

एवं तिथिचन्द्रेण लघ्वर्क्षविचारोऽपि वाच्यः । तथा च

लघ्वर्क्षस्याद्यभागश्चेत्[2] चन्द्रतिथ्योरथादिमः ।
तदा जघन्योत्तमार्घो लघ्वर्क्षमध्यमो यदि ॥७१३॥

चन्द्रतिथ्योश्च मध्येऽस्ति[3] तदा जघन्यमध्यमः।
लघ्वर्क्षस्यान्तभागश्चेत् चन्द्रतिथ्योरथान्त्यमः[4] ॥८१४

यदि मध्यनक्षत्र का पहला भाग चन्द्र, तिथि का भी पहला भाग हो तो धान्य का मध्यम, उत्तम अर्घ होता है ॥ ८१० ॥

मध्य नक्षत्र का मध्यभाग चन्द्र, तिथि, का मध्यभाग हो तो मध्यम, उत्तम अर्घ धान्य का होता है और अन्तिम भाग में भी मध्यम होता है ॥ ८११ ॥

मध्यम नक्षत्र का मध्यभाग चन्द्र तिथि का आदिभाग हो तो मध्यम अर्घ समझना चाहिये । दोनों के मध्य में होने पर भी मध्यम होता है ॥ ८१२ ॥

इस प्रकार लघुनक्षत्र चन्द्र तिथि पर से विचार कहते हैं। लघुनक्षत्र का आद्य भाग तथा चन्द्र तिथि का भी आद्य भाग हो तो अधमोत्तम अर्घ होता है यदि लघ्वर्क्ष मध्यम में हो तो भी वही होता है ॥ ८१३ ॥

लघु नक्षत्र का मध्यभाग तथा चन्द्र तिथि का भी मध्य भाग हो तो इस तरह लघु नक्षत्र का अन्त्य भाग तथा चन्द्र तिथि का भी अन्त्य भाग होता है ॥ ८१४ ।

1 मध्यर्क्षे for मध्यर्क्षो Bh. 2. लघ्वर्क्ष० for लघ्वर्क्ष Bh. 3. मध्यास्ति for मध्येऽस्ति Bh. 4. ०रथान्तिमः for ०रथान्त्यमः for A.

तदा दुर्भिक्षमादेश्यं नक्षत्रस्य प्रभावतः ।
विकल्पैः सकलैरेवं सुभिक्षं पृच्छतां वदेत् ॥८१५॥

शुक्रो बुधकुजौ सौरिर्बृहद्धिष्ण्ये च राशिगाः।
तदा जने समर्घं स्यान्मध्यं मध्येऽधमेऽधमम् ॥८१६॥

पुनर्वसो विशाखायां रोहिण्यामुत्तरात्रये ।
नवेन्दुः कुरुते प्रोद्यत् दुर्भिक्षं दक्षिणोन्नतः॥८१७॥

समो नवेन्दुरुद्गच्छन् समर्घं कुरुतेऽशनम् ।
नवेन्दुः कुरुते प्रोद्यत्सुभिक्षमुत्तरोन्नतः ॥८१८॥

स्वात्यश्लेषा भरण्यार्द्रा ज्येष्ठा शतभिषक्सुच ।
पंच दशसु शेषेषु नक्षत्रेषु च सर्वदा ॥८१९॥

पुनर्वसू विशाखा च रोहिणी चोत्तरात्रयम् ।
एतानि पञ्चचत्वारिंशन्मुहूर्तानि संक्रमे ॥८२०॥

वेदार्को[1] याति मेषादौ विधौ सप्तमराशिगे ।
त्रिशद्येकशराम्भोधि[2]मासेष्वर्घः क्रमाद् भवेत् ॥८२१॥

---

तो नक्षत्र के प्रभाव से दुर्भिक्ष कहना चाहिये इस के विकल्प में सुभिक्ष कहना चाहिये ॥ ८१५ ॥

शुक्र, बुध, मंगल, शनि यदि बृहन्नक्षत्र के राशि में हों तो समर्घ होता है । मध्यम में मध्यम; तथा अधम में अधम होता है ॥ ८१६ ॥

पुनर्वसु, विशाखा, रोहिणी, उत्तरफल्गुनी, उत्तराषाढ़, उत्तरभाद्र, इन नक्षत्रों में चन्द्रमा का दक्षिणोन्नत शृङ्ग उदित हो तो दुर्भिक्ष होता है ॥ ८१७ ॥

पूर्व के नक्षत्रों में यदि चन्द्रमा का सब शृङ्ग उदित हो तो समर्घ होता है, उत्तरोन्नत शृङ्ग उदित हो तो सुभिक्ष होता है ॥ ८१८ ॥

स्वाती, अश्लेषा, भरणी, आर्द्रा, ज्येष्ठा, शतभिषा, इन, नक्षत्रों में संक्रान्ति होने से पन्द्रह मुहूर्त होते हैं, पुनर्वसु, विशाखा, उत्तरात्रय, इन नक्षत्रों में संक्रान्ति होने से ४५ मुहूर्त होता है और शेष नक्षत्रों में तीस ३० मुहूर्त होता है ॥ ८१९ ॥ ८२० ॥

यदि सूर्य के मेष संक्रम काल में चन्द्रमा सप्तम राशि में हो तो क्रम से तीन, दो, एक, पांच, चार, मासों में जाकर अर्घ होता है ॥८२१॥

---

1· वेद को for वेदार्को A. चेदर्को Bh. 2· त्रिशद्येकषट्शरभो for त्रिशद्येकशराम्भोधि A. A[1]

आर्द्रा च भरणी स्वातिरश्लेषा शततारका ।
ज्येष्ठा च रविसंक्रान्तौ पञ्चदश मुहूर्तिका ॥८२२॥
धनिष्ठा रेवती पुष्योऽनुराधा कृत्तिकाश्विनी ।
हस्तः पूर्वात्रयं चित्रा श्रुतिर्मूलं मृगो मघा ॥८२३॥
एतानि पञ्चदश च नक्षत्राणि मनीषिभिः ।
त्रिंशन्मुहूर्तकानीति प्रोक्तानि रविसंक्रमे ॥८२४॥

इत्यायेऽर्घकाण्डम् ।

अथ लाभप्रकरण एवार्घकाण्डं निरूप्य स्त्रीलाभप्रकरणम् ।
मूर्तौ सुरे ज्ये ऽस्तगते शशाङ्के बुधेऽथवा स्वर्क्षगते तु शुक्रे ।
संप्राप्यते व्योमगते च सूर्ये कन्या नरैः पार्थिववल्लभेव ॥८२५॥
कर्कोदये सप्तमगे शशाङ्के चतुष्टये पापविवर्जिते च ।
अवाप्यते भूरिधनादियुक्ता नयप्रधाना विजितारिपक्षा ॥८२६॥
आयस्थिते तीव्रकरे स्वतुंगे मूर्तौ शशाङ्के परिपूर्णदेहे ।

---

आर्द्रा, भरणी, स्वाती, अश्लेषा, शतभिषा, ज्येष्ठा, इन नक्षत्रों में संक्रान्ति होने से पन्द्रह मुहूर्त होता है ॥८२२॥

धनिष्ठा, रेवती, पुष्य, अनुराधा, कृत्तिका, अश्विनी, हस्त, पूर्व फल्गुनी, पूर्वाषाढ़, पूर्वभाद्र, चित्रा, श्रवण, मूल, मृगशिरा, मघा, ॥८२३॥

इन पन्द्रह नक्षत्रों में रवि संक्रान्ति हो तो पन्द्रह मुहूर्त होता है, ऐसा मुनियों का वचन है ॥८२४॥

लाभ प्रकरण में ही अर्घकाण्ड को कहकर अब स्त्रीलाभ प्रकरण कहते हैं ॥

जिसको जन्म में बृहस्पति लग्न में हो, सप्तम में चन्द्रमा वा बुध हो, शुक्र अपने राशि में हो और सूर्य दशम स्थान में हो तो वह मनुष्य रानी के समान कन्या का लाभ करता है ॥८२५॥

जन्म समय में जिसको कर्क लग्न हो, सप्तम में चन्द्रमा हो और केन्द्र में एक भी पापग्रह नहीं हो वह बहुत धनादि से युक्त और नीति को जाननेवाली, तथा शत्रु पक्ष को पराजित करने वाली स्त्री का लाभ करता है ॥८२६॥

सौम्येम्बरस्थे सुभगा सुरूपा संप्राप्यते स्त्री बहुपुत्रपौत्रा ॥८२७

छिद्रे स्थिते चन्द्रयुते च शुक्रे लग्ने गुरौ सौम्ययुते च सूर्ये ।
लाभेऽथ दुश्चिक्यगतेशनौतु प्राप्नोतिकन्यां सुरसां सुरूपाम्॥८२८

शुक्रे मूर्तौ सुरूपा स्त्री साहंकारा च भूमिजे ।
बुधे वक्रा गुरौ सश्रीश्चतुरस्राखिलैः शुभैः ॥८२९॥

शुद्धे शनौ दरिद्रा तु दुर्भगा युवती मता ।
शुक्रे लग्ने गुरौ घने सेवते न पतिं निजम् ॥ ८३० ॥

तुर्ये तुंगाश्रिते चन्द्रे जीवदृष्टे महोदया ।
विद्याधरीसमा प्राप्या जितारिश्च बहुप्रजा ॥ ८३१ ॥

चन्द्रो लग्नेश्वरो वापि कन्यालाभाय सप्तगौ ।
सप्तपो मूर्तिगः शीघ्रं स्त्रीलाभो निश्चितो भवेत् ॥ ८३२ ॥

---

सूर्य उच्च का होकर लाभ स्थान में हो, पूर्ण चन्द्रमा लग्न में हो, शुभग्रह दशम स्थान में हो तो वह बहुत सुन्दरी सुभगा तथा बहुत पुत्र पौत्र को उत्पन्न करने वाली स्त्री का लाभ करता है ॥८२७॥

चन्द्रमा से युक्त, शुक्र, अष्टम स्थान में हो, लग्न में गुरु हो, बुधसे युत सूर्य लाभ में हो और शनि तृतीय में हो तो वह सुन्दर रस वाली सुन्दरी स्त्री को प्राप्त करता है ॥ ८२८ ॥

लग्न में शुक्र हो तो सुन्दर स्त्री का लाभ होता है। यदि मंगल, लग्न में हो तो अहंकारयुक्ता स्त्री, और बुध हो तो वक्रा स्त्री, गुरु हो तो लक्ष्मी रूपा, सब शुभग्रह हों तो सब गुणों से युक्ता स्त्री का लाभ होता है ॥ ८२९ ॥

शनि हो तो दरिद्रा, दुर्भगा, स्त्री होती है, यदि शुक्र लग्न में हो, और बृहस्पति सप्तम भाव में हो तो उसकी स्त्री अपने पति की सेवा नहीं करती ॥ ८३० ॥

चन्द्रमा उच्च का होकर चतुर्थ में हो, उस पर बृहस्पति की दृष्टि हो तो वह महोदया, तथा विद्याधरी के समान शत्रु को जीतने और बहुत पुत्रादिक उत्पन्न कर वाली स्त्री को प्राप्त करता है ॥ ८३१ ॥

चन्द्रमा, लग्नेश, दोनों, सप्तम में हों तो कन्या का लाभ होता है, और सप्तमेश लग्न में हो तो शीघ्र स्त्रीलाभ होता है ॥ ८३२ ॥

तुलावृषभकर्केषु शुक्रेन्दुयुतदृष्टिषु ।
वधूलाभो भवत्येव द्यूने वा सबले रवौ ॥ ८३३ ॥

शुभा केन्द्रत्रिकोणस्था बुधर्क्षं स्मरगेहगम् ।
कनीलाभाय[1] पश्यन्तस्त्र्यंश[2]स्त्रीगेहगास्तथा ॥ ८३४ ॥

कनीद्रेष्काणगोलग्ने कन्यालग्ने नवांशके ।
वीक्षिते सोमशुक्राभ्यां कन्यालाभो ध्रुवो मतः ॥ ८३५ ॥

शुक्रेन्दू समराशिस्थौ स्त्रीद्रेष्काणनवांशकौ ।
सवीर्यौ मूर्तिधी[3]स्वस्थौ कन्यालाभाय निश्चितौ ॥ ८३६

स्मरस्वोपचये चन्द्रे कन्याप्तिर्गुरुवीक्षिते ।
प्राप्या कन्या समे भानौ पतिलाभोऽन्यथा स्त्रियाम् ॥ ८३७॥

---

तुल, वृष, कर्क, लग्नों में शुक्र, चन्द्रमा दोनों का योग तथा दृष्टि हो वा सबल रवि सप्तम में हो तो स्त्री का लाभ होता है ॥ ८३३ ॥

बुध की राशि ( मिथुन, कन्या, ) सप्तम भाव में हों और इस भाव के त्रिशांश पर, केन्द्र, और त्रिकोणस्थित शुभ ग्रहों की दृष्टि हो तो कन्या का ही लाभ होता है ॥ ८३४ ॥

कन्या लग्न में कन्या का ही द्रेष्काण तथा नवमांश लग्न में हो और चन्द्रमा, शुक्र दोनों से देखे जाते हों तो ध्रुव कन्या का लाभ होता है ॥ ८३५ ॥

शुक्र, चन्द्रमा, सम राशि का हो कर कन्या राशि का द्रेष्काण, नवमांश में हो तथा बल से युक्त होकर लग्न पंचम, धन, स्थान में हो तो कन्या का लाभ होता है ॥ ८३६ ॥

चन्द्रमा, सप्तम तथा उपचय में हो उस पर गुरु की दृष्टि हो तो कन्या की प्राप्ति होती है, सम राशि में सूर्य हो तो कन्या की प्राप्ति होती है, और स्त्री की कुण्डली में विषम राशि में सूर्य हो तो पति प्राप्त होता है ॥ ८३७ ॥

---

1. So Bh. कन्या mss 2. पश्यन्तः स्त्रीशा Bh. 3. ०श० for ०स्व० Bh.

केन्द्रत्रिकोणगैः सौम्यैर्दृष्टिद्युने गमागमः ।
स्त्रीराशिमूर्तिगैस्तैस्तु दृष्टे वा स्त्रीगृहांशके ॥ ८३८ ॥
स्त्रीप्राप्तिर्न्यस्तयोगैस्तु लाभस्तासां वरस्य च ।
लग्नेश्वरो वरश्चिन्त्यो नारी च द्युनपा मता ॥ ८३९ ॥
लग्ने पुष्टे वरः श्रीमान् द्युने पुष्टे च कन्यका ।
वित्ते पुष्टे स्वयं भर्ता दत्ते पत्न्यै धनं बहु ॥ ८४० ॥
छिद्रे पुष्टे वधूर्दत्ते स्वभर्त्रे स्नेहतो धनम् ।
समृद्धौ छिद्रवित्तौ द्वावुभौ दत्तो वधूवरौ ॥ ८४१ ॥
सक्रूरे वित्तगेहे तु समृद्धौ वधूवरौ ।
ससौम्ये वित्तगेहे तु समृद्धौ तौ परस्परम् ॥ ८४२ ॥
मित्रक्षेत्रे च तौ प्रीतौ यावज्जीवं क्रियापरौ ।
शत्रुक्षेत्रगतौ द्वौ तु बद्धवैरौ निरात्मकौ ॥८४३॥

---

शुभ ग्रह केन्द्र त्रिकोण स्थान में होकर सप्तम स्थान को देखते हों तो स्त्री का आगमन होता है. यदि कन्या लग्न हो उस में शुभ ग्रह का योग अथवा दृष्टि हो वा कन्या राशि के नवमांश में हो ॥ ८३८ ॥

तो स्त्री की प्राप्ति होती है और स्त्री की कुण्डली में इसका विपरीत योग हो तो उसको वर का लाभ होता है। लग्नेश को वर और सप्तमेश से स्त्री का विचार करें ॥ ८३६ ॥

लग्न पुष्ट हो तो वर लक्ष्मीवान होता है, और सप्तम भाव पुष्ट हो तो कन्या लक्ष्मीरूपा होती है और धन भाव पुष्ट हो तो स्वामी अपनी स्त्री को बहुत धन देता है ॥ ८४० ॥

यदि अष्टम भाव पुष्ट हो तो स्त्री अपने स्वामी को प्रेम से बहुत धन देती है, और अष्टम, तथा धनभाव दोनों बलवान् हों तो दोनों परस्पर धन देते हैं ॥ ८४१ ॥

धन स्थान में पाप ग्रह हो तो स्त्री पुरुष दोनों को धन की इच्छा रहती है, और धन स्थान में शुभ ग्रह हो तो वधूवर दोनों परस्पर समृद्ध होते हैं ॥ ८४२ ॥

यदि लग्नेश, सप्तमेश, दोनों मित्र के घर में हों तो स्त्री पुरुष अपनी क्रिया में यावज्जीवन प्रेम पूर्वक रहते हैं, और दोनों यदि शत्रु के घर में हों तो दोनों का परस्पर वैर भाव रहता है ॥ ८४३ ॥

तुर्ये पुष्टे[1] पतिःस्वीयो[2] दत्ते परस्त्रिया धनम् ।
पदे सौम्ये निजा भार्या दत्ते जाराय सम्पदम् ॥ ८४४ ॥

तृतीयैकादशे ख्यातः प्रीतिर्वाच्या परस्परम् ।
अन्योन्यक्षेत्रगामित्वे तयोः प्रीतः समानता ॥ ८४५ ॥

लग्ने गुरौ स्मरे शुक्रे नोढेन सुरतं मतम् ।
सुरूपाः पतयो बाह्याः सम्भवन्ति स्त्रियस्तदा ॥८४६॥

पतिप्राप्तिस्तु कन्यानां पुंलग्नैः पुंग्रहैरपि ।
द्रेष्काणैर्नरसंज्ञैस्तु स्यात्पुंग्रहनवांशकैः[3] ॥ ८४७॥

सप्तमे चन्द्रशुक्राभ्यां कन्याप्तिः स्याद्वरस्य च ।
सप्तमे सितचन्द्राभ्यां वरलाभोऽपि योषिताम् ॥ ८४८ ॥

---

यदि चतुर्थ स्थान पुष्ट हो तो स्वामी दूसरे की स्त्री को धन देता है और शुभ ग्रह पद स्थान में हो तो स्त्री जार को सम्पत्ति देती है ॥८४४॥

यदि लग्नेश, अष्टमेश, दोनों तृतीय, एकादश में हों तो बहुत ख्यात होता है और आपस में परस्पर प्रेम रहता है, और दोनों परस्पर एक दूसरे के घर में हों तो स्त्री पुरुष को परस्पर समान प्रेम होता है ॥ ८४५ ॥

यदि लग्न में गुरु हो और सप्तम में शुक्र हो तो नवोढ़ा के साथ सुरत कहना चाहिये । उस में स्त्री तथा पुरुष दोनों को बहुत सुन्दर कहना चाहिये ॥ ८४६ ॥

यदि पुरुष राशि लग्न हो तथा पुरुष ग्रह हो और पुरुष संज्ञक राशि का द्रेष्काण तथा नवमांश हो तो कन्या को पति की प्राप्ति होती है ॥ ८४७ ॥

वर की कुण्डली में सप्तम में चन्द्रमा, शुक्र हो तो वर को कन्या प्राप्ति होती है और स्त्री की कुण्डली शुक्र, चन्द्रमा, यदि सप्तम में हो तो वर लाभ होता है ॥ ८४८ ॥

---

1. तुष्टे for पुष्टे A. 2. पतिः स्वीयो Bh पतिस्त्रियो mss. 3. ०के for ०कैः A.

लाभे शुक्रेन्दुदेवेज्ययुक्ते कन्या स्वहस्तगा ।
कन्यायाा रमणो रम्यो लाभे सौम्ययुतेक्षिते ॥ ८४९ ॥
दौस्थ्यं[1] कन्यावरादीनां तत्क्षेत्रेशोदयादिभिः ।
उच्चकेन्द्रस्वमित्रस्थैः सौम्ययुक्तेक्षितैः शुभम्[2] ॥ ८५० ॥

इत्याये कन्यालाभप्रकरणम् ।

अथ नष्टलाभप्रकरणं द्वितीयवारं कथ्यते ।

लाभवन्नष्टलाभस्य सम्यग् ज्ञानं प्रकाशितम् ।
निजानुभावसंवादाद्विशेषः कोऽपि कथ्यते ॥ ८५१ ॥
पुष्टश्चन्द्रः शुभो वापि दृष्टः शीर्षोदये शुभैः ।
गतप्राप्तिं करोत्येवं लाभे वा सबलैः शुभैः ॥ ८५२ ॥
वित्ते तुर्येऽनुजे पुत्रे षष्ठे वा शुभदः खगः ।
विधत्ते गतलाभं तु क्रूरैस्तत्र विपर्ययः ॥ ८५३ ॥

---

लाभ स्थान में शुक्र, चन्द्रमा, बृहस्पति हो तो कन्या को अपने हाथ में समझना चाहिये, लाभ स्थान में शुभ ग्रह का योग तथा दृष्टि हो तो कन्या का सुन्दर रमण होता है ॥ ८४९ ॥

लग्नेश और सप्तमेश का उदय हो तो कन्या वर को स्वस्थ कहना चाहिये, और वे यदि उच्च, केन्द्र, या मित्रादि गृह में स्थित हों तथा शुभ ग्रहों से देखे जाते हों तो दोनों को शुभ कहना चाहिये ॥८५०॥

इत्याये कन्यालाभप्रकरणम् ॥

अथ नष्ट लाभप्रकरण द्वितीयवारं कथ्यते ।

लाभ की तरह नष्ट लाभ का ज्ञान सम्यक् प्रकाश किया । अब अपने भावों के अनुसन्धान से कुछ विशेष कहते हैं ॥ ८५१ ॥

पुष्ट चन्द्रमा या शुभ ग्रह शीर्षोदय में हो और शुभ ग्रहों से देखे जाँय वा लाभ स्थान में बलवान् शुभ ग्रह हो तो नष्ट वस्तु का लाभ होता है ॥ ८५२ ॥

धन, तृतीय, चतुर्थ, पञ्चम, वा षष्ठ भाव में शुभ ग्रह हों तो नष्ट वस्तु का लाभ होता है, यदि इन स्थानों में पाप ग्रह हो तो लाभ नहीं होता है ॥ ८५३ ॥

---

1 सौस्थ्यं for दौस्थ्यं Bh, 2. शुभैः for शुभम् Bh.

लग्नद्यूनांशयोः[1] संगे नष्टं कष्टेन लभ्यते ।
लग्नेशे शुभसंयुक्ते लब्धिः क्रूरयुतेन हि ॥ ८५४॥
लग्ने लग्नेशसंयुक्ते द्यूनपो नष्टलाभदः ।
स्मरं गते तु लग्नेशे नष्टलाभो न दृश्यते ॥ ८५५॥
शुभयुक्ते विधौ पूर्णे तुर्ये वित्ते च लभ्यते ।
सार्के चन्द्रे स्मरे लाभे वक्रिणि द्यूनपे नहि ॥ ८५६ ॥
द्यूनपे लग्नमायाते नष्टं चौरः प्रयच्छति ।
चन्द्रे क्रूरयुते नष्टं चौरेभ्योऽपि प्रणश्यति ॥ ८५७ ॥
अस्तपे शुभसंयुक्ते केन्द्रे नष्टस्य लब्धयः ।
द्यूनस्वामिप्रणाशे तु चौर्येशोऽपि मरिष्यति ॥ ८५८ ॥
वक्रिणि द्यूनपे प्राप्तिः स्वस्थे मार्गस्थिते नहि ।
लग्नास्तपयुते नष्टं भूपायत्तं पदेश्वरे ॥ ८५९ ॥

---

लग्न, तथा सप्तम, भाव के नवमांश का योग हो तो नष्ट वस्तु का कष्ट से लाभ होता है, लग्नेश शुभ ग्रह से युक्त हो तो लाभ होता है और क्रूर ग्रह से युक्त हो तो लाभ नहीं होता है ॥ ८५४ ॥

सप्तमेश से युक्त लग्नेश लग्न में हो तो नष्ट वस्तु का लाभ होता है, और लग्नेश, सप्तम में हो तो नष्ट वस्तु का लाभ नहीं होता है ॥ ८५५ ॥

शुभ ग्रह से युक्त पूर्ण चन्द्रमा चतुर्थ, तथा धन भाव में हो तो नष्ट वस्तु का लाभ होता है, और सूर्य से युक्त चन्द्रमा सप्तम भाव में हो तो लाभ होता है इस में यदि द्यूनेश वक्री हो तो नहीं होता है ॥ ८५६ ॥

यदि द्यूनेश लग्न में हो तो नष्ट वस्तु चोर दे देता है, और चन्द्रमा पाप ग्रह से युक्त हो तो वह नष्ट वस्तु चोर के पास से भी नष्ट हो जाती है ॥ ८५७ ॥

सप्तमेश शुभ ग्रहों से युक्त होकर केन्द्र में हो तो नष्ट वस्तु का लाभ होता है, और सप्तमेश नष्ट हो तो चोर भी मर जाता है ॥ ८५८ ॥

सप्तमेश वक्री हो तो नष्ट वस्तु का लाभ नहीं होता है और वह स्वस्थ तथा मार्गी हो तो उस वस्तु का लाभ होता है यदि पद स्थान के स्वामी लग्नेश, अष्टमेश से युक्त हों तो वह नष्ट वस्तु राजा के अधीन होती है ॥ ८५९ ॥

---

1· द्यूनांशसंयोगे for ०द्यूनांशयोः संगे A.

स्वामी नष्टस्य लग्नेशश्चौरो द्यूनपतिर्भवेत् ।
चन्द्रार्कौ नष्टवित्तस्य ततस्तेभ्यो विनिर्णयः ॥ ८६० ॥
स्थिरषड्वर्गबाहुल्ये सौम्ययोगे विलोकिते ।
प्रपश्यति न तन्नष्टं नष्टं चेत्स्वामिना हृतम् ॥ ८६१ ॥
लग्ने मृगाख्यो मिथुनः स मेषः शुभाश्रयोऽसौ दशमोपगश्च ।
नष्टस्य लाभं कुरुते सदैव बलाद्वियुक्तो[1] बलदृष्टिपुष्टः ॥८६२॥
शुभेक्षिता वृश्चिकमेषकन्याकर्का भवेयुर्यदि कर्मसंस्थाः ।
प्रनष्टलब्धिः प्रथमश्चरो रो (?) शुभोदया वा भवनाय जन्तोः
छिद्रे चौरो धने वस्तु सप्तमे वस्तुसंस्थितिः ।
एवंगत[2]परिज्ञाने गत[3]स्थानविनिश्चयः ॥ ८६४

---

लग्नेश, नष्ट का स्वामी, और द्यूनेश चोर के स्वामी और चन्द्रमा, सूर्य, नष्ट वस्तु का, इस लिये इन सब के बलाबल के अनुसार नष्ट वस्तु का निर्णय करें ॥ ८६० ॥

प्रश्न काल में स्थिर राशि के षड्वर्ग की विशेषता हो और शुभ ग्रहों का योग तथा दृष्टि हो तो उस वस्तु को नष्ट नहीं कहना चाहिये यदि नष्ट भी हो तो उसके मालिक ने उस वस्तु को हरया कर लिया है ऐसा कहना चाहिये ॥ ८६१ ॥

यदि मकर, मिथुन, वा मेष लग्न हो और उसका शुभ ग्रहों से सम्बन्ध हो, तथा शुभ ग्रह दशम स्थान में हों तो बलवान् तथा शुभ ग्रहों की दृष्टि से पुष्ट हो तो नष्ट वस्तु का लाभ होता है ॥ ८६२ ॥

यदि दशम भाव में वृश्चिक, मेष, कन्या, कर्क, राशि हो और शुभ ग्रह से दृष्ट हो, चर राशि लग्न हो और शुभ ग्रह से सम्बन्ध हो तो नष्ट वस्तु का लाभ होता है ॥ ८६३ ॥

अष्टम, भाव से चोर, धन भाव से वस्तु, सप्तम से वस्तु की संस्थिति, इन स्थानों के परिज्ञान से गत स्थान का निश्चय करें ॥ ८६४ ॥

---

1. शुभाद् for बलाद् A. 2. गति for गति Bh. 3. वस्तु for गत Bh.

स्थिरलग्ने स्थिरे भागे वर्गोत्तमनवांशके ।
स्थितं तत्रैव तद् द्रव्यं स्वकीयेनैव चोरितम् ॥ ८६५ ॥
द्विशरीरे गृहबाह्ये गृहनिकटनिवासिना हृतं द्रव्यम् ।
स्थिरराशौ तत्रस्थं चरराशौ निर्गतं बहिर्भवनात् ॥ ८६६ ॥
धिषणादष्टमे सौम्ये नष्टप्रश्नेऽथ धिष्ण्यके ।
वेगेन लभ्यते नष्टं दीप्तत्वेन विशेषतः ॥ ८६७ ॥

इति लाभे नष्टलाभप्रकरणम् ॥

अथ लाभप्रकरणम् ॥

त्रयं त्रयं दिवारात्रावन्धं द्वयं द्वयं पुनः ।
बधिरं चैककं पंगुर्मेषाद्येवं विचारयेत् ॥ ८६८ ॥
चन्द्रलग्नेशवित्तेशा युतदृष्टाः परस्परम् ।
वित्तलग्नत्रिकोणस्थाः सद्यो लाभकरा मताः ॥ ८६९ ॥
एवं केन्द्रे शुभाः सर्वे सद्यो लाभकरा मताः ।
क्रूराः कुर्वन्ति दारिद्र्यं त्रिकोणे कण्टके स्थिताः ॥ ८७० ॥

---

स्थिर लग्न हो स्थिर राशि का अंश हो और वर्गोत्तम नवमांश में हो तो वहीं पर उस वस्तु को स्थित कहना चाहिये वा स्वयं उसकी चोरी करवा दिया हो ऐसा फल कहना चाहिये ॥ ८६५ ॥

द्विः स्वभाव राशि लग्न हो तो घर के बाहर उसके समीपवर्त्ती लोगों ने धन हरण किया ऐसा कहना चाहिये, स्थिर राशि में वहीं पर चर राशि में घर से बाहर द्रव्य कहना चाहिये ॥ ८६६ ॥

नष्ट प्रश्न में सूर्य से अष्टम शुभ ग्रह हो तो शीघ्र नष्ट वस्तु का लाभ होता है । दीप्त अवस्था में विशेष करके लाभ होता है ॥ ८६७ ॥

इति लाभे नष्टलाभप्रकरणम् ॥

अहोरात्रि में मेषादि क्रम से तीन तीन राशि अन्ध, तथा दो दो राशि बधिर एक, एक राशि पंगु, होता है ऐसा विचार करें ॥ ८६८ ॥

चन्द्रमा, लग्नेश, और धनेश, ये परस्पर युत या दृष्ट होकर धन, लग्न, पञ्चम, नवम, में हों तो सद्यः लाभ होता है ॥ ८६९ ॥

इस प्रकार केन्द्र में सब शुभ ग्रह हों तो सद्यः लाभ होता है और पाप ग्रह यदि केन्द्र, त्रिकोण, स्थित हों तो दरिद्र होता है ॥ ८७० ॥

शुभः स्वोच्चादिगो मूर्तौ धने राज्येऽथवा स्थितः ।
कुर्याल्लाभं क्षणादेवमेवं पुण्यं शुभेक्षितम् ॥ ८७१ ॥
गुरौ लग्ने रवौ राज्ये द्यूने सौम्येऽथवाऽम्बरे ।
लाभो लाभास्तगैः सौम्यैः पापैस्त्रिमध्यगैस्तथा ॥ ८७२ ॥
उच्चगेहे धनेऽप्युच्चे लग्ने तुंगे शुभेक्षिते ।
पुष्टे त्वायगते चन्द्रे लाभो भवति तत्क्षणात् ॥ ८७३ ॥
लग्ने लग्नेशसंयुक्ते लाभेशेऽभ्युदिते तदा ।
स्वोच्चे वा यातुकामे वा लाभो भवति सम्पदाम् ॥ ८७४ ॥
लाभे लाभेशसंहृष्टे लाभे शुक्रे गुरौ विधौ ।
लाभो भवति तत्कालं स्वस्यान्यस्य श्रिया समम् ॥ ८७५ ॥
लग्ने तुंगे सुखे तुंगे तुंगे पुत्रे शुभेक्षिते ।
तुंगे च लाभगे शुक्रे ग्रामदेशादि लभ्यते ॥ ८७६ ॥

---

शुभ ग्रह स्वोच्चादि में स्थित होकर लग्न धन, वा राज्य, स्थान में स्थित हों तो उसी तरा लाभ कहना चाहिये यदि पुण्य स्थान शुभ ग्रह देखे तो भी लाभ होता है ॥ ८७१ ॥

गुरु लग्न में हो रवि राज्य स्थान में हो और शुभ ग्रह सप्तम वा दशम में हो तो लाभ होता है, और शुभ ग्रह यदि लाभ, तथा सप्तम में हो तथा पाप ग्रह तृतीय, मध्य में हो तो लाभ होता है ॥ ७७२ ॥

शुभ ग्रह उच्च का होकर, धन में तथा लग्न में हो, और शुभ ग्रहों की दृष्टि हो तथा पुष्ट चन्द्रमा लाभ स्थान में हो तो उसी समय लाभ होता है ॥ ८७३ ॥

लग्नेश लग्न में हो, तथा लाभेश अभ्युदित होकर उच्च में स्थित हो वा उस में जाने वाला हो तो सम्पत्ति का लाभ होता है ॥ ८७४ ॥

लाभ स्थान लाभेश से युक्त हो तथा लाभ स्थान में शुक्र, गुरु, चन्द्रमा, हो तो उसी समय अपना या दूसरे का धन से लाभ होता है ॥ ८७५ ॥

शुभ ग्रह उच्च का होकर लग्न, चतुर्थ, तथा पञ्चम भाव में और शुक्र उच्च का होकर लाभ स्थान में हो इन पर शुभ ग्रहों की दृष्टि हो तो देश अथवा ग्राम का लाभ होता है ॥ ८७६ ॥

मिथुने लाभगेहे तु चन्द्रे तत्रैव संस्थिते ।
बुधस्यात्यन्तवैरित्वाल्लाभो भवति वाल्पकः[1] ॥ ८७७ ॥

स्वगृहे मित्रगेहे च तुंगे गेहे तदोदिते ।
चन्द्रदृष्टे भवेल्लाभो लाभगेहे तु संपदाम् ॥ ८७८ ॥

मकबूले महायोगे मुंथसिलार्कमिश्रिते ।
ग्रहैः सर्वेषु योगेषु लाभो भवति पृच्छताम् ॥ ८७९ ॥

चरलग्ने शुभैर्युक्ते लाभे चन्द्रबलाधिके ।
त्रिकोणकेन्द्रगैः खेटैर्लाभो भवति निश्चितः ॥ ८८० ॥

यत्रान्यलाभयोगो न भवति नच संभवति[2] शुभदृष्टम् ।
न तत्रान्वितलाभः प्रष्टुर्गणकेन निर्देश्यः ॥ ८८१ ॥

यो यो भावो भवेत्पुष्टो द्वादशक्षेत्रमध्यगः ।
तस्माद्धनादिपुत्रादिलाभो भवति तद्विधः ॥ ८८२ ॥

---

मिथुन लाभ स्थान में उस में चन्द्रमा स्थित हो तो बुध के अत्यन्त शत्रु के कारण लाभ वा अल्प लाभ होता है ॥ ८७७ ॥

कोई भी शुभ ग्रह स्वगृह, वा मित्र के घर, उच्च, का होकर लाभ स्थान में हो और उदित हो, और उस पर चन्द्रमा की दृष्टि हो तो सम्पत्तियों का लाभ होता है ॥ ८७८ ॥

मकबूल महायोग में, तथा सूर्य से युक्त मुथसिल हो, इसतरह सब ग्रहों के योग में प्रश्न कर्त्ता को लाभ होता है ॥ ८७९ ॥

चर लग्न हो उस में शुभ ग्रह स्थित हो और बलवान् चन्द्रमा लाभ स्थान में हो और ग्रह केन्द्र त्रिकोण में स्थित हो तो निश्चय लाभ होता है ॥ ८८० ॥

जहां पर और प्रकार का लाभ योग नहीं हो तथा शुभ ग्रहों की दृष्टि भी नहीं हो वहां लाभ नहीं कहे हैं ॥ ८८१ ॥

द्वादश भावों में जो जो भाव बलवान् हो उसी भाव के द्वारा उस प्रकार धनादि पुत्रादि का लाभ होता है ॥ ८८२ ॥

---

1. चालकः for वाल्पकः Bh· 2. नवसंस for A. नचसं नवमंच Bh·

क्रियते केवलादर्शस्त्रैलोक्यस्य प्रकाशकः ।
श्रीमद्देवेन्द्रशिष्येण श्रीहेमप्रभसूरिणा ॥ ८८३ ॥

इति लाभप्रकरणम् ॥

दिनचर्याफलं वच्मि दुर्बोधं विदुषां सदा ।
अंशकस्थैर्ग्रहैः सर्वैः क्षणे क्षणे सकौतुकम्[1] ॥ ८८४ ॥
मदीयस्यास्य शास्त्रस्य यो नाम चोरयिष्यति ।
गोहत्यादिकृतं पापं तस्य सर्वं भविष्यति ॥ ८८५ ॥
दिनफले ग्रहाः सर्वे सुसंचार्या नवांशकाः ।
मासफले नवांशस्था रविशुक्रबुधा अपि ॥ ८८६ ॥
दृग् वाच्या दिनचर्यायां त्रिंशतिश्च विंशोपकाः[2] ।
दिने मासे फले चैवं नान्या दृष्टिर्विलोक्यते ॥ ८८७ ॥
दिनेन्दौ तुर्यगे सौमे तद्दिने भव्यभोजनम् ।
चन्द्रे पुष्टे मुखं[3] पुष्टं क्रूरयुक्ते विपर्ययः ॥ ८८८ ॥

श्रीमान् देवेन्द्र के शिष्य हेमप्रभसूरि ने त्रैलोक्य प्रकाश का केवलादर्श किया ॥ ८८३ ॥

अंशो में स्थित ग्रह पर से क्षण क्षण में आश्चर्ययुक्त दिनचर्या फल को कहते हैं। जो कि पंडितों के लिये भी सर्वदा दुर्बोध है ॥ ८८४ ॥

जो मनुष्य हमारे इस शास्त्र को चुरायगा उसको गोहत्याकृत सब पाप होगा ॥ ८८५ ॥

दिन फल में सब ग्रहों को नवमांश में संचारण करके फल कहें एवं मासफल में नवांश में स्थित रवि, शुक्र, बुध का भी विचार करें ॥ ८८६ ॥

दिनचर्या फल में विंशोपक दृष्टि कहनी चाहिये। दिन तथा मास के फल में अन्य दृष्टि का विचार नहीं करते हैं ॥ ८८७ ॥

सोम दिन में चन्द्रमा चतुर्थ में हो तो सुन्दर भोजन कहना चाहिये। चन्द्रमा पुष्ट हो तो मुख पुष्ट कहें और पाप ग्रह के योग से विपरीत होता है ॥ ८८८ ॥

1. नवफलम् for सकौतुकम् Bh. 2. विशापकाः mss. 3. सुखं for मुखं Bh.

प्रातः प्रश्नेषु संचार्यो नवांशेऽभ्युदितः शशी ।
धनांशे शुभदे दृष्टे धनं दत्ते सुभोजनम् ॥ ८८९ ॥
सहजांशे वरं वक्ति भोज्यं दत्ते न किञ्चन ।
तुर्यांशके महाभोज्यं सुतांशे तनयान् धनान् ॥ ८९० ॥
षष्ठांशे रोगसंतापं सप्तमे प्रमदासुखम् ।
अकस्मान्निर्वृतेःकर्त्री वार्ता पतति कर्णयोः ॥ ८९१ ॥
दिनेन्दौ सप्तमे शुक्रे गुरुज्ञसहिते वदेत् ।
वरस्त्रीभिर्महासौख्यं पञ्चदशघटीलयम् ॥ ८९२ ॥
दिनेन्दावष्टमे कस्माद्[1]रोगोद्धरणकं मृतिः ।
क्रूरद्वयस्य मध्यस्थे बन्धनं निविडं वदेत् ॥ ८९३
राहौ वाथ कुजे क्रूरे परस्मिन्नपि खेचरे ।
अष्टमे स्वगृहेत्रैव दिनचन्द्रेऽसिना वधः ॥ ८९४ ॥

प्रातःकाल के प्रश्न में अभ्युदित चन्द्रमा को नवांश में संचार करके फल कहें, यदि चन्द्रमा धन भाव के नवांश में और शुभ दृष्टि हो तो धन और सुन्दर भोजन देता है ॥ ८८९ ॥

सहज भाव के अंश में सुन्दर बात कहें किन्तु भोजन कुछ नहीं मिले, और चतुर्थभाव के अंश में खूब सुन्दर भोजन मिले, पुत्र भाव के अंश में पुत्र और धन की प्राप्ति हो ॥ ८९० ॥

षष्ठ भाव के अंश में रोग, संताप, होता है, सप्तम भाव के अंश में स्त्रीसुख होता है, और अकस्मात् निर्वृत्तिक करने वाली बात कान में सुनाई दे ॥ ८९१ ॥

दिन चर्या में चन्द्रमा, शुक्र, गुरु, बुध, के साथ होकर सप्तम में हो तो सुन्दरी स्त्री से पन्द्रह घटी तक बहुत सुख होता है ॥ ८९२ ॥

दिनचर्या में चन्द्रमा अष्टम में हो तो अकस्मात् रोग हो जिस से मरण हो जाय, यदि दो पापग्रह के मध्य में हों तो दृढ़ बन्धन कहें ॥ ८९३ ॥

अष्टम में राहु, या मंगल, वा और कोई पाप ग्रह स्वगृही में हों इसी में चन्द्रमा हो तो शस्त्र से वध कहें ॥ ८९४ ॥

1. कन्या स्या० for कस्मा A, A[1],

सिंहे सिंहांशके सूर्ये चन्द्रे तत्रैव संस्थिते ।
मृगलग्नोदये जाते तद्दिने चासिना वधः ॥ ८९५ ॥
मृगे मृगांशके सौरे चन्द्रे तत्रैव संस्थिते ।
प्रश्ने च मिथुने जाते दिनचन्द्रेऽसिना वधः ॥ ८९६ ॥

दिनेन्दौ सिंहपूजादि तीर्थस्नानं च दक्षिणा[1] ।
पुण्यांशे जायते पुंसामकस्माद्विभवोदयः ॥ ८९७ ॥

दिनेन्दौ दशमेऽकस्मात्पुंसां भवेत् पदं महः[2] ।
गुरौ शुक्रे पदेशे च रवियुक्ते नृपात्पुनः ॥ ८९८ ॥
दिनेन्दौ लाभगे वाच्यं पञ्चदशघटीलयम् ।
सकलैः खेचरैर्युक्ते निधिवस्त्रादिसम्पदम्[3] ॥८९९॥

व्ययगे च शुभैर्युक्ते विवाहादौ च सद् व्ययम् ।
दिनेन्दौ पृच्छतां क्रूरै धने व्यये च लग्नतः ॥९००॥

---

सिंह और सिंह के अंश में सूर्य, चन्द्रमा हो और मृगशिरा लग्न हो तो उसी दिन शस्त्र से वध कहना चाहिये ॥ ८९५ ॥

प्रश्न काल में मिथुन लग्न हो उस में चन्द्रमा स्थित हो या मृगशिरा, या मृगशिरा के अंश में शनि हो उस में चन्द्रमा हो तो शस्त्र से वध कहना चाहिये ॥ ८९६ ॥

दिनचर्या प्रश्न में चन्द्रमा सिंह में हो तो उस दिन पूजा, पाठ, तीर्थ स्नान, दक्षिणा, इत्यादि करते हैं। और यदि पुण्य भाव के अंश में हो तो अकस्मात् विभव का उदय होता है ॥ ८९७ ॥

चन्द्रमा यदि दशम में हो तो पुरुष को अकस्मात् पद का लाभ होता है। गुरु, शुक्र और पदेश, यदि रवि से युक्त हो तो राजा से पद का लाभ होता है ॥ ८९८ ॥

चन्द्रमा लाभ में हो तो पन्द्रह घटी लय होता है और सब शुभ ग्रहों से युक्त हो तो निधि, तथा वस्त्रादि सम्पत्ति प्राप्त होती है ॥ ८९९ ॥

---

1. दक्षिणं for दक्षिणा Bh. 2. महत for महः Bh. 3. सम्पदः for सम्पदम् Fh.

तत्कालं जायते रोधो बन्धार्थं वैरतोऽपि वा ।

अनाथे क्रूरगे लग्ने लाभे क्रूरयुतेक्षिते ॥९०१॥

दिनेन्दौ शस्त्रघातेन मृत्युयोगेन जीवति ।

यदीन्दुर्दिनचर्यायां शुभः स्यादुदयास्तयोः ॥९०२॥

श्रेयांस्तदापि वक्तव्यः समस्तोऽपि हि वासरः ।

लग्ननाथे शुभैर्युक्ते लाभस्थाने सिते गते ॥९०३॥

दिनेन्दौ शस्त्रघातेन मृत्युयोगेऽपि जीवति ।

यत्रांशेऽभ्युदितो भास्वान् स संचार्यो नवोदिते ॥९०४॥

अथ रविवशात्फलम् ।

विबुधैः सग्रहे लग्ने ततो मासफलं वदेत् ।

मासफले च संचार्यो रविर्द्वादशभावतः ॥९०५॥

---

व्यय स्थान में शुभ ग्रह हो तो विवाहादि शुभ कार्यों में सद् व्यय होता है, और प्रश्न काल में चन्द्रमा क्रूर ग्रहों के साथ धन, व्यय, लग्न, में हो ॥ ९०० ॥

तो उस काल में शत्रु से बन्धन के लिये अवरोध होता है, अपने स्वामी को छोड़ कर और पाप ग्रह लग्न में हो, तथा लाभ स्थान में पाप ग्रह का योग या दृष्टि हो ॥ ९०१ ॥

पूर्वोक्त योग में चन्द्रमा भी लाभ भवन में हो तो शस्त्र के घात से मृत्यु योग होने पर बच जाता है, यदि दिनचर्या में चन्द्रमा, उदय अस्त में शुभ हो ॥ ९०२ ॥

तो भी सम्पूर्ण दिन श्रेष्ठ कहना चाहिये, लग्नेश, शुभ ग्रहों से युक्त हो और शुक्र, लाभस्थान में हो ॥ ९०३ ॥

उस पूर्वोक्त योग में चन्द्रमा भी लाभ स्थान में हो तो शस्त्र घात से मृत्यु योग होने पर भी जीता है। जिस अंश में सूर्य उदित हो उस उस नवोदित अंश से सूर्य का संचार करें ॥ ९०४ ॥

यदि लग्न ग्रह से युक्त हो तो उस से पंडित लोग मास फल को कहें, मास फल के लिये सूर्य को द्वादश भाव में संचार करें ॥ ९०५ ॥

रवेरंशे च जायन्ते सत्रिभागा दिनास्त्रयः ।
यत्रांशेऽभ्युदितो भास्वान् तदंशकपते रवेः ॥९०६॥
मित्रता चेद् द्युतिदृष्टिर्भवेत्तदा शुभं बहु ।
एवं सर्वग्रहैर्योज्यमुच्चस्वमित्रसङ्गमः ॥९०७॥
तदनुसारेण सर्वत्र फलं वाच्यं शुभाशुभम् ।
मूर्तौ रवौ प्रतापाढ्योप्यधृष्यो द्विषतां पुनः ॥९०८॥
धने च धननाशं च तृतीये क्रूरभाषकः ।
तुर्ये भोजनदौस्थ्यं तु सुते पुत्रस्य पीडनम् ॥९०९॥
षष्ठे शत्रुविनाशः स्यात्सप्तमे न[1] धृतिर्भवेत् ।
आधिव्याधिधने छिद्रे नवमे पुण्यविप्लवः ॥९१०॥
महत्पदं भवेद्राज्ये स्वल्पो लाभो हि लाभगे ।
भूपाद्दण्डो व्यये वाच्योंऽशकादिकविचारणा ॥९११॥
द्वादशराशिगो भास्वान् भ्रमे वर्षफलंस्फुटम् ।

---

रवि के अंश में त्रिभाग युक्त तीन दिन होते हैं, जिस अंश में सूर्य का उदय हो उस अंश के स्वामी से यदि सूर्य की मित्रता या द्युति दृष्टि हो तो अनेक प्रकार का शुभ होता है इस प्रकार सब ग्रहों का उच्च, स्वगृह, तथा मित्रादि योगों का विचार करें ॥ ६०६—७

और उसके अनुसार सब जगह शुभाशुभ फल कहें, यदि लग्न में सूर्य हो तो वह प्रतापी भी हो तो धृष्ट तथा शत्रुता का भाव उसमें होता है ॥ ६०८ ॥

यदि धन स्थान में हो तो धन का नाश करने वाला होता है, और तृतीय में दुष्ट बात बोलने वाला होता है, और चतुर्थ में हो तो भोज्न में दुःस्थिति होती है, पुत्र स्थान में हो तो पुत्र को पीड़ा होती है ॥ ६०६ ॥

और षष्ठ स्थान में शत्रु का नाश होता है, और सप्तम में हो तो अधैर्य्य वाला होता है. अष्टम में हो तो मानसिक व्याधि तथा धन होता है, नवम में पुण्य की हानि होती है ॥ ६१० ॥

राज्य स्थान में विशिष्ट पद की प्राप्ति होती है. और लाभ में हो तो स्वल्प लाभ होता है, व्ययस्थान में राजा से दण्ड होता है ऐसे अंशादिक विचार करें ॥ ६११ ॥

---

1. च for न Bh·

## अथ गुरुफलम् ।

गुरुणा भावगे नैवं द्वादशाब्दफलं वदेत् ।
प्रतिवर्षं स संचार्यो बुधैर्द्वादशराशिषु ॥९१२॥
बृहस्पतिर्धनुर्मीने कर्के सिंहेऽन्त्यजेऽलिनि ।
कुरुतेऽप्युत्तमं लाभं मासत्रयोदशावधि ॥९१३॥
गुरुर्मूर्तौ जयं दत्ते धनवृद्धिं धनस्थितः ।
तृतीये मधुरं ब्रूते तुर्ये भोज्यं धनं घनम् ॥९१४॥
कान्तासुखं धनावाप्तिर्वाटिका भूमिकर्षणम् ।
कुटुम्बं मित्रसौख्यं च कुरुते हायनावधि ॥९१५॥
सुतेऽवश्यं सुतं दत्ते प्रतापं बुद्धिवैभवम् ।
षष्ठे रोगं रिपोर्वृद्धिं कुरुते स्वफलावधि ॥९१६॥
सप्तमे ललनासौख्यं शुक्रज्ञेन्दुयुते बहु ।
अष्टमे निश्चिता रोगाः पुण्ये[1] सत्रादि[2] कारयेत् ॥९१७ ॥

---

द्वादश राशियों में सूर्य के वश स्पष्ट वर्ष फल कहते हैं, इसी तरह द्वादश भावों में गुरु के वश द्वादशाब्द का फल कहते हैं ॥ ९१२ ॥

प्रतिवर्ष पंडित लोग द्वादश राशियों में गुरु का संचार करके फल कहें ॥

बृहस्पति यदि धनु, मीन, कर्क, सिंह, मेष, बृश्चिक, इन राशियों में हो तो त्रयोदश मास पर्यन्त उत्तम लाभ होता है ॥ ९१३ ॥

बृहस्पति, लग्न में हो तो जय, धन में हो तो धन की वृद्धि, तृतीय में हो तो मधुर वाक्य होता है । चतुर्थ में सुन्दर भोजन और बहुत धन होता है ॥ ९१४ ॥

और स्त्री सुख, धन की प्राप्ति, वाटिका, भूमिकर्षण तथा कुटम्ब, मित्रों का सौख्य वर्षपर्यन्त होता है ॥ ९१५ ॥

सुत स्थान में अवश्य ही पुत्र, प्रताप, तथा बुद्धि वैभव होता है. और षष्ठ में रोग, शत्रु की वृद्धि अपने फल पर्यन्त करते हैं ॥ ९१६ ॥

सप्तम में स्त्री का सौख्य और वह शुक्र, बुध, चन्द्रमा से युक्त हो तो उस से विशेष सौख्य होता है, अष्टम में निश्चित रोग होता है और पुण्य भाव में हो तो सत्रादिक कराता है ॥ ९१७ ॥

---

1. पुण्ये for पुण्ये A. 2. पुण्ययात्रादि for पुण्ये सत्रादि Bh.

पदेऽवश्यं पदाधिक्यं सर्वलाभं तु लाभगः ।
धर्माद् व्ययं व्यये दत्ते नीचादौ[1] स्वल्पकं फलम् ॥९१८॥

इति गुरुफलम् ।

सौभाग्यं स्यत्सिते मूर्तौ सविभागमहस्त्रयम् ।
धने ध्रुवं धनाधिक्यं तृतीये भ्रातृपोषणम् ॥९१९॥
तुर्ये परस्त्रिया भोगो भोज्यं च सुरसं घृतात् ।
पञ्चमे बुद्धिसम्पत्तिः षष्ठे कुटुम्बविग्रहः ॥९२०॥
सप्तमे स्त्रीद्वयाश्लेषोऽप्यष्टमे श्लेषसंभवः ।
धनोत्पत्तिः स्वपत्नीभ्यः सविभागमहस्त्रयम् ॥९२१॥
पुण्ये[2] सत्रप्रपादानमकस्माद् धनलब्धयः ।
पदे स्वोच्चे शुभैर्युक्ते राज्यं प्राज्यं ध्रुवं मतम् ॥९२२॥

पद स्थान में यदि गुरु हो तो पद का आधिक्य होता है और लाभ में हो तो सब तरह का लाभ होता है, और व्यय स्थान में हो तो धर्म मार्ग में व्यय होता है, और वह गुरु यदि नीचादि में हो तो अल्प फल होता है ॥ ९१८ ॥

यदि शुक्र, लग्न में हो तो अपने विभागों के तीन दिन सौभाग्य होता है, और धन स्थान में हो तो धन का आधिक्य होता है तृतीय में हो तो भाई का पालन करता है, ॥ ९१९ ॥

चतुर्थ में शुक्र हो तो दूसरी स्त्री के साथ भोग करे और घृत आदि के सुन्दर रस युक्त भोजन मिले, यदि पञ्चम में हो तो बुद्धि, सम्पत्ति, होती है, और षष्ठ में हो तो कुटुम्ब का विग्रह होता है ॥ ९२० ॥

सप्तम में हो तो दो स्त्री से आश्लेष होता है और अष्टम भाव में भी श्लेष का सम्भव तथा अपनी स्त्री से धन की उत्पत्ति, विभाग से युक्त तीन दिन पर्यन्त ये फल होते हैं ॥ ९२१ ॥

यदि शुक्र पुण्य भाव में हो तो यज्ञ तथा जलशाला दान इत्यादि से धन का लाभ होता है । यदि उच्च का शुक्र शुभ ग्रहों से युक्त हो कर पद स्थान में हो तो विशिष्ट राज्य अवश्य मिले ॥९२२॥

1. नीचे गुरौ for नीचादौ Bh. 2· पुण्ये for पुष्ये A., पुण्यो A.

लाभे शुक्रे महालाभः प्रतिवेश्म निधेरपि ।
व्यये तत्र महारंगात्स्त्रीरंगाच्च महाव्ययः ॥९२३॥

इति शुक्रफलम् ।

बुधे मूर्तौ सकौटिल्यो धने च कपटाद्धनम् ।
तृतीये कुटिला वाणी तुर्ये शिल्पिषु कौशलम् ॥९२४॥
पञ्चमे कुटिला बुद्धिः षष्ठे कुलादिविग्रहः ।
द्यूने कुटिलसंग्रामस्त्वष्टमे भोजनाद्रुजा ॥९२५॥
नवमे कपटाद् धर्मो दशमे शिल्पिनां पदम् ।
एकादशे भवेल्लाभः अन्ते पूर्वधनव्ययः ॥९२६॥

इति बुधफलम् ।

भौमः पञ्चदिनान्मूर्तौ स्वक्षेत्रे चोच्चगः शुभः ।
स्वहानिं तनुते वित्ते भौमः पञ्चदिनावधि ॥९२७॥

---

यदि लाभ स्थान में शुक्र हो तो निधि का भी महान लाभ होता है, प्रत्येक घर में विचार करें , यदि व्यय स्थान में हो तो महान् रंग से या स्त्री के रंग से धन का व्यय होता है ॥६२३॥

इति शुक्रफलम्

यदि लग्न में बुध हो तो कुटिल होता है, और धनस्थान में हो तो कपट से धन प्राप्त करता है, तृतीय में हो तो उसकी कुटिल बात होती है, चतुर्थ में हो तो शिल्पकला में कुशल होता है ॥६२४॥

पञ्चम में हो तो उसकी कुटिल बुद्धि होती है, षष्ठ में हो तो विग्रह हो, सप्तम में हो तो कुटिलता से संग्राम होता है, अष्टम में हो तो भोजन से रोग होता है ॥६२५॥

नवम में हो तो कपटता से धर्म हो, दशम में हो तो शिल्पियों का पद प्राप्त करे, और एकादश में हो तो लाभ होता है, द्वादश में हो तो पूर्व धन का व्यय होता है ॥६२६॥

इति बुधफलम् ।

मंगल, यदि उच्च तथा स्वगृही का होकर लग्न में हो तो पांच दिनों में शुभ होता है, और वह यदि धन में हो तो पांच दिन पर्यन्त अपनी ही हानि करता है ॥६२७॥

तृतीये बन्धुभिर्युद्धं चतुर्थे भूमिकर्षणम् ।
पञ्चमे बुद्धिहानिं च षष्ठे स्वातन्त्र्यमुत्कटम् ॥९२८॥

सप्तमे ललनायुद्धमष्टमे तनुपातनम्[1] ।
नवमे पुण्यपीडां च दशमे मन्त्रिविग्रहम् ॥९२९॥
एकादशे निहन्त्यायुर्द्वादशे हठतो व्ययम् ।
स्वक्षेत्रे मित्रगेहे च स्वोच्चे च तनुते शुभम् ॥९३०॥

इति भौमफलम् ।

शनेर्मासत्रयं त्र्यंशे दारिद्र्यं कुरुते गृहे ।
धने हन्ति धनं गेहे तृतीये भ्रातृसम्पदम् ॥९३१॥
तुर्ये भोज्यश्रियं हन्ति पञ्चमे सुतपीडनम् ।
षष्ठे दुष्टान् रिपून् हन्ति सप्तमे हन्ति निर्वृतिम् ॥९३२॥

---

तृतीय में हो तो बन्धुओं के साथ युद्ध करता है, चतुर्थ में भूमि कर्षण करता है, पञ्चम में हो तो बुद्धि की हानि होती है, षष्ठ में हो तो स्वतन्त्र तथा उत्कट होता है ॥६२८॥

सप्तम में हो तो स्त्री का युद्ध, अष्टम में हो तो शरीर का पतन, नवम में पुण्य और पीड़ा होती है, और दशम में मन्त्री से विग्रह होता है ॥६२६॥

एकादश में हो तो आयु का नाश करता है, द्वादश में हो तो हठ से व्यय करता है, अपने घर, तथा मित्र के घर, या उच्च का मंगल हो तो शुभ फल देता है ॥६३०॥

इति भौमफलम् ॥

यदि शनि लग्न में हो तो तीन मास पर्यन्त दरिद्र करता है, और धन में हो तो धन का नाश होता है, तृतीय में हो तो भ्रातृ सम्पत्ति का लाभ होता है ॥६३१॥

चतुर्थ में हो तो भोज्य और लक्ष्मी दोनों का नाश करता है, पञ्चम में हो तो पुत्र की पीड़ा, षष्ठ में हो तो दुष्ट शत्रुओं का नाश करता है, और सप्तम में हो तो वृत्ति का नाश करता है ॥६३२॥

---

1. तापनम् for पातनम् Bh.

अष्टमे तु सुखं हन्ति पुण्ये कुर्याज्जिनव्रतम् ।
पदेऽपि राजविध्वंसं लाभे हन्ति धनागमम् ॥९३३॥

व्ययेऽनिष्टव्ययं दत्ते स्वक्षेत्रे शुभकारकः ।
स्वोच्चे च मित्रभावे च शुभोऽयं तनुते शनिः ॥९३४॥

इति शनिफलम्

दिनेन्दौ तनुते राहुर्मासद्वयं तनोर्घनाम्[1] ।
पीडां करोति शस्त्राद्यैर्धने स्वं हन्ति तत्क्षणात् ॥९३५॥

तृतीये भ्रातरं हन्ति तुर्ये भोज्यकुटुम्बके ।
सुतेऽवश्यं घनान् पुत्रान् षष्ठे हन्ति रिपून् ध्रुवम् ॥९३६॥
धृतां च परिणीतां च प्रेयसीं हन्ति सप्तमे ।
अष्टमे च सुखं हन्ति मालिन्यं याति भाग्यगे ॥९३७॥

---

अष्टम में हो तो सुख का नाश करता है, और नवम में हो तो जैन मत का अवलम्बन करने वाला होता है, पद स्थान में हो तो राज्य का विध्वंस करता है। लाभ स्थान में हो तो धनागम का नाश करता है ॥९३३

व्यय स्थान में हो तो अनिष्ट मार्ग में व्यय कराता है, और वही स्वक्षेत्र तथा स्वकीय उच्च में, मित्र भाव में हो तो शुभ फल को देता है॥९३४

इति शनिफलम्।

यदि राहु लग्न में हो तो दो मास पर्यन्त शस्त्रादि से बहुत कठिन पीड़ा होती है, और धन भाव में हो तो उसी क्षण धन को नाश करता है ॥९३५॥

तृतीय में हो तो भ्राताओं का नाश करता है, और चतुर्थ में हो तो भोज्य तथा कुटुम्ब का नाश करता है, पुत्र भाव में हो तो बहुत पुत्रों का, और षष्ठ में हो तो शत्रुओं का नाश करता है, ॥९३६॥

राहु सप्तम में हो तो विवाहिता स्त्री, धृता, तथा प्रेम युक्ता का भी नाश होता है, अष्टम में हो तो सुख का नाश करता है, और भाग्य स्थान में हो तो उसको मालिन्य करता है ॥९३७॥

---

1. तनोऽर्थनाम् for तनोर्घनाम् Bh·

दशमे राज्यपदं हन्ति लाभौघं लाभगः पुनः ।
व्यये महाव्ययं हन्ति राहुः सर्वत्र बाधकः ॥९३८॥

इति राहुफलम् ।

वर्षफलं गुरोर्वाच्यं रवेर्मासफलं पुनः ।
पञ्चदशघटीनां च चन्द्राद् वाच्यं दिने फलम् ॥९३९॥
त्र्यंशांशकात्फलं चन्द्राद् घटीसार्द्धचतुष्टयम् ।
ग्रहाणामंशकं ज्ञात्वा फलं वाच्यं दिनोद्भवम् ॥९४०॥
दिनचर्याफले पुंसां क्षीणचन्द्रो न दृश्यते ।
दृष्टौ योगे समं चैव फलमंशगतं भवेत् ॥ ९४१ ॥
जन्मलग्ने च तद्राशौ नामलग्नदिशांशके ।
तत्कालकेऽथवा लग्ने दिनचर्याफलं वदेत् ॥ ९४२ ॥
अथ ग्रहान्ते षड्वर्गांशकुण्डलिकाः कथ्यन्ते ।
त्रिंशद्भागे दिनं चैकं बुधस्य रविशुक्रयोः ।
सार्द्धं चतुष्टयं नाड्यः शशिनश्च सतां मताः ॥ ९४३ ॥

---

राहु दशम में हो तो राज्य पद का नाश करता है, और लाभ स्थान में हो तो लाभ नहीं होता है, और, व्यय स्थान में हो तो बहुत व्यय कराता है, बाधक राहु सब जगह नाश ही करता है ॥९३८॥

इति राहुफलम् ।

गुरु से वर्ष फल, तथा रवि से मास फल और दिन में चन्द्रमा से पन्द्रह घटी का फल कहें ॥ ९३९ ॥

चन्द्रमा से त्रिंशांश के वश साढ़े चार घटी का फल कहें, और ग्रहों का अंश जान कर दिन का फल कहें ॥ ९४० ॥

दिनचर्या फल में क्षीण चन्द्र का विचार नहीं करें, और पूर्ण चन्द्र का दृष्टि तथा योग से समान फल होता है, वह जिस अंश में गत हो उस से फल का विचार करें ॥ ९४१ ॥

जन्म लग्न से, और नाम राशि से या प्रश्नकालिक लग्न से दिन चर्या फल कहना चाहिये ॥ ९४२ ॥

अब ग्रह के बाद षड्वर्गांश कुण्डली को कहते हैं—

बुध, रवि, और शुक्र, इन ग्रहों के त्रिंशांश पर से एक दिन का फल तथा चन्द्रमा से साढ़े चार घटी का फल कहें ॥ ९४३ ॥

मङ्गलस्य दिनं सार्द्धं मासमेकं शनेर्मतम् ।
अष्टादश दिनान्याहुः सिंहिकायाः सुतस्य च ॥ १४४ ॥

गुरोस्त्रिंशांशभागाः स्युस्त्रयोदश दिनान्यहो[1] ।
निश्चितं श्रीमताप्युक्तं श्रीहेमप्रभसूरिणा ॥ १४५ ॥

इति त्रिंशांशकुंडलिकाः ।

श्यामांगरविशुक्राणामुक्तं सार्द्धदिनत्रयम्[2] ।
सपादैकादशेन्दोश्च घटिका द्वादशांशके ॥ १४६ ॥
मासमेकं विजानीहि सार्द्धं दिनद्वयं गुरोः ।
सार्द्धं मासद्वयं चैव मन्दस्य कथितं बुधैः ॥ १४७ ॥

सपक्षं मासमेकं च राहोस्तु कथितं सदा ।
त्रिभागसहितं विद्धि मंगलस्य दिनत्रयम् ॥ १४८ ॥

इति द्वादशांशकुण्डलिकाः ।

---

और मंगल से डेढ़ दिन, शनि से एक मास, और राहु से अठारह दिन का फल कहें ॥१४४॥

गुरु से त्रिंशांश के वश तेरह दिन का फल कहें इस प्रकार श्रीमान् हेमप्रभसूरि भी निश्चित फल कहे हैं ॥ १४५ ॥

इति त्रिंशांशकुण्डलिकाः ।

बुध, रवि, शुक्र, इन ग्रहों से द्वादशांश के वश साढ़े तीन दिन का शुभाशुभ फल कहें, और चन्द्रमा से सवा ग्यारह घटी का फल कहें ॥ १४६ ॥

गुरु से एक मास अढ़ाई दिन का फल जानें और शनि से अढ़ाई मास का फल कहें ॥ १४७ ॥

राहु से द्वादशांश के वश डेढ़ मास का फल, और, मंगल से सवा तीन दिन पर्यन्त शुभाशुभ फल का द्वादशांश पर से विचार करें ॥ १४८ ॥

इति द्वादशांशकुण्डलिकाः ॥

---

1. दिनानि च for दिनान्यहो Bh. 2. द्वयम् for त्रयम् Bh.

नवांशेऽर्कसितज्ञानां सत्रिभागमहस्त्रयम् ।
नाड्यः पञ्चदशेवेन्दोर्भौमे पञ्चदिनानि च ॥ ९४९ ॥

मासो जीवे दिनानि स्युस्त्रिभागोन[1]चतुर्दश ।
शनेर्मासत्रयं त्र्यंशो राहोर्मासद्वयं पुनः ॥ ९५० ॥

इति नवांशकुंडलिकाः ।

श्रीहेलाशालिनां योग्यमप्रभीकृतभास्करम् ।
सूक्ष्मेक्षिकया चक्रेऽरिभिः शास्त्रमदूषितम् ॥ ९५१ ॥
क्रियते केवलादर्शस्त्रैलोक्यस्य प्रकाशकः ।
श्रीमद्देवेन्द्रशिष्येण श्रीहेमप्रभसूरिणा ॥ ९५२ ॥

अथार्घकाण्डः ।

शुक्रास्ते भाद्रमासे शुभभगणगते वाक्पतौ सौख्यहेतौ
ज्येष्ठाद्याहे सुवारे शशिसुतधिषणे सूदिते निश्यगस्त्ये ।
क्रूरे भूपादिवर्गे विघटति[2] समये मङ्गले वक्रिते वा

सूर्य, शुक्र बुध, इन ग्रहों से नवांश के वश तृतीयांश तीन दिन का फल कहें, और चन्द्रमा से नवांश वश पन्द्रह घटी और मंगल से पांच दिन का फल कहें ॥ ६४६ ॥

गुरु से एक मास तृतीयांश ऊन चौदह दिन का फल विचार करें, और शनि से तृतीयांश युक्त तीन मास, तथा राहु से नवांश के वश दो मास का फल विचार करें ॥ ६५० ॥

इति नवांशकुण्डलिकाः ।

श्रीमान हेलाशालिकायोग्य जो कि सूर्य को भी निस्तेज करते हैं, ऐसे वे श्रीमान् देवेन्द्र के शिष्य श्री हेमप्रभसूरि सूक्ष्म दृष्टि से शत्रु से अदूषित त्रैलोक्यप्रकाश नामक शास्त्र में केवलादर्श करते हैं ॥ ६५१-६५२ ॥

भाद्रमास में शुक्र अस्त हो, बृहस्पति शुभ राशि में हो तो सौख्य का कारण होता है, और ज्येष्ठ मास का पहला शुभ दिन बुध या गुरु का हो उस रात्रि में अगस्त्य का उदय हो और पाप ग्रह राजा आदि के

1. ०गा for ०गो A[1]. 2. विघटित for विघटति Bh.

चाषाढ्यां पूर्वधिष्ण्ये प्रहरवसुगते जायते दिव्यकालम्[1] ९५३
भौमे[2]ऽमात्येऽन्ननाथे कुशलकृतिरवेः संक्रमे वृश्चिके स्यात्
आषाढ्यां सौम्यपूर्वे प्रसरति पवने दुर्दिने सर्वयामान् ।
रात्रावार्द्राप्रवेशे वृषभतनुगते सौम्ययुक्ते च सूर्ये
चिह्नैरेतैः सुकालो जगति शुभकरो वर्षणे कृत्तिकायाम् ॥९५४॥
रात्रौ संक्रान्तिरार्द्रायामप्यगस्त्योदयो भवेत् ।
तदा वर्षे सुभिक्षं स्याद् विपरीते विपर्ययः ॥ ९५५ ॥
सौम्यादौ पञ्चके स्यात्सुरगुरुरुदितो दुःखदौर्गत्यकर्ता
पित्र्यादौ वा चतुष्के भवति समुदितः सौख्यसद्भिक्षदाता ।
चित्राद्यैर्वाष्टधिष्ण्यैः[3] तृणसिहिभयं संततं संविधत्ते
कर्णादौ धिष्ण्यपंक्तौ जगति वितनुते सौस्थ्यसम्पत्तिसौख्यम्

वर्गों में हो वा मंगल वक्री हो, और आषाढी पूर्णिमा में पूर्वाषाढ़ नक्षत्र हो और आठों प्रहर सुन्दर काल हो ॥ ९५३ ॥

राजा, मन्त्री, तथा अन्नाधिप ये रवि के संक्रान्ति काल में वृश्चिक में हो, आषाढ़ी पूर्णिमा में उत्तरा, पूर्वा वायु चले और सब प्रहरों में दुर्दिन हो, और रात्रि में आर्द्रा का प्रवेश हो, सूर्य शुभ ग्रह से युक्त हो कर वृष लग्न में हो और कृत्तिका में वर्षा हो तो इन चिन्हों से संसार में शुभ कर समय होता है ॥ ९५४ ॥

रात्रि में आर्द्रा नक्षत्र म सूर्य की संक्रान्ति हो और अगस्त्य का उदय भी हो तो उस वर्ष में सुभिक्ष समय होता है और विपरीत होने पर विपरीत ही फल कहें ॥ ९५५ ॥

मृगशिरा, आर्द्रा, पुनर्वसु, पुष्य, अश्लेषा, इन नक्षत्रों में बृहस्पति उदित हो तो दुःख और दुर्गति करता है, और मघा, पूर्वफल्गुनी, उत्तर फल्गुनी, हस्त, इन नक्षत्रों में उदित हो तो सौख्य और सुभिक्ष होता है ।

चित्रा, स्वाती, विशाखा, अनुराधा, ज्येष्ठा, मूल, पूर्वाषाढ़, उत्तराषाढ़, इन नक्षत्रों में गुरु उदित हो तो तृणा, शीतादि का भय सतत होता और श्रवण, धनिष्ठा, शतभिषा पूर्वभाद्र, उत्तरभाद्र, रेवती, इन नक्षत्रों में उदित हो तो स्वस्थता सौख्य, और सम्पत्ति का विस्तार करता है ॥९५६

1. कालः for कालम् Bh. 2. भूपे for भौमे Bh. 3. ०ष्ण्येप्य-क्याामहि for ०ष्ण्यैः तृणासिहि Bh.

उदग्वीथीं चरन् जीवः सुभिक्षक्षेमकारकः ।

मध्यमे मध्यमं चार्घमेवमन्येऽपि खेचराः ॥ ९५७ ॥[1]

इति गुरुवारः ।

उत्तरेण ग्रहाणां तु चन्द्रचारो भवेद् यदि ।

सुभिक्षं विग्रहाभावो जायते तत्र वत्सरे ॥ ९५८ ॥

पञ्च तारा ग्रहा यत्र सोमं कुर्वन्ति दक्षिणे ।

भौमे च राजमारी च जनमारी च भार्गवे ॥ ९५९ ॥

बुधे रसक्षयं कुर्याद् गुरौ कुर्यान्निरोदकम् ।

शनावर्थक्षयं कुर्यान्मासे मासे निरीक्षयेत् ॥ ९६० ॥

चित्रानुराधा ज्येष्ठा च कृत्तिका रोहिणी तथा ।

मघा मृगशिरा मूलं तथाषाढाविशाखयोः ॥ ९६१ ॥

एतेषामुत्तरे मार्गे यदा चरति चन्द्रमाः

क्षेमं सुभिक्षमारोग्यं सुवृष्टिर्जायते तदा ॥ ९६२ ॥

---

यदि गुरु उत्तर वीथी से संचार करें तो सुभिक्ष और क्षेम कारक होते हैं, और मध्य वीथी से मध्यम अर्घ करते हैं इस तरह और ग्रह का भी विचार करें ॥९५७॥

इति गुरुवारः ।

जब चन्द्रमा ग्रहों के उत्तर मार्ग से जाते हैं तो, सुभिक्ष, विग्रह का अभाव उस वर्ष में होता है ॥९५८॥

पञ्चतारा ग्रह जहां पर चन्द्रमा को दक्षिण करते हैं, वहां यदि मंगल करे तो राजमारी अर्थात् कोई ऐसा उपद्रव जिससे राजा के तरफ से लोग मारे जाँय और शुक्र करे तो बहुत लोग मरें, ॥९५९॥

बुध करे तो रसों का क्षय, बृहस्पति करें तो पानी नहीं मिले, और शनि करे तो धन का क्षय होता है, इस प्रकार मास मास का फल विचार करें ॥९६०॥

चित्रा, अनुराधा, ज्येष्ठा, कृत्तिका रोहिणी, मघा, मृगशिरा, मूल, पूर्वाषाढ, उत्तराषाढ, इन नक्षत्रों के उत्तर मार्ग से यदि चन्द्रमा संचरण करे तो कल्याण सुभिक्ष, आरोग्य, सुवृष्टि होते हैं ॥९६१-९६२॥

---

1. ०चार्थं० for ०चार्घ Bh.

एतेषां दक्षिणे मार्गे यदा चरति चन्द्रमाः ।

क्षयं गच्छन्ति भूतानि दुर्भिक्षं च भयं[1] भवेत् ॥९६३ ॥

शुक्रोस्तमयते मासे फाल्गुने यदि निश्चितः ।

तदा दुर्भिक्षमादेश्यं षण्मासावधि धीमता ॥ ९६४ ॥

चैत्रे तु स्याद्बले तुल्यो वैशाखेन चतुष्पदम् ।

ज्येष्ठे करोति वृष्टिं वा प्याषाढे जलशोषणम् ॥ ९६५ ॥

श्रावणे दधिदुग्धैस्तु भुवं सिञ्चति मेघतः ।

भाद्रपदे धनधान्यै मेघो हर्षात्प्रमोदते ॥ ९६६ ॥

आश्विनेऽपि सुखैर्भव्यो वृष्टिं करोति कार्तिकः ।

मार्गे च विग्रहो घोरो निश्छत्रं पौषमाघयोः ॥ ९६७ ॥

इति शुक्रास्तफलम् ।

समर्घयोगा एते ।

---

इन पूर्वोक्त नक्षत्रों के दक्षिण मार्ग से चन्द्रमा यदि संचरण करे तो प्राणियों का क्षय, दुर्भिक्ष और भय होता है ॥९६३॥

यदि शुक्र फाल्गुन मास में अस्त को प्राप्त करे तो छः मास पर्यन्त दुर्भिक्ष होगा ऐसा बुद्धिमान आदेश करें ॥९६४॥

यदि चैत्र में शुक्रास्त हो तो बल का आधिक्य होता है, वैशाख में हो तो चतुष्पद की वृद्धि, और ज्येष्ठ में शुक्रास्त हो तो वर्षा होती है, आषाढ़ में हो तो जल को सुखाता है ॥९६५॥

श्रावण मास में यदि शुक्रास्त हो तो मेघ से दधि दुग्धों की वर्षा से पृथ्वी का सेचन होता है, और भाद्रपद मास में हो तो बहुत धन धान्य होता है। जिस से लोग हर्षित होकर आनन्द से रहते हैं ॥९६६॥

आश्विन में हो तो बहुत सुख पूर्वक आनन्द से लोग रहते हैं, और कार्त्तिक में शुक्रास्त होने से वर्षा होती है अगहण में हो तो घोर विग्रह होता है, और पौष माघ में होने से निश्छत्र होता है ॥९६७॥

इति शुक्रास्तफलम् ।

---

1 क्षयो for भयं Bh.

तुलाषट्कविपर्यये ज्ञातिवारोऽपि संतते ।
ज्येष्ठे शुक्लद्वितीयेन्दोर्ब्राह्मीयोगे महर्घकः ॥ ९६८ ॥
बुधश्चेत्प्रथमो वारः सर्वमासाद्यवासरे ।
भवेत्तदा त्रिभिर्मासैर्महर्घं जायते ध्रुवम् ॥ ९६९ ॥
मासाद्यदिवसे वारो बुधो भवति चेद् यदा ।
मासत्रये महर्घं स्याद् भावे वर्षं विनश्यति ॥ ९७० ॥
अमावास्यातिथौ धिष्ण्यं यदा भवति कृत्तिका ।
ईतिर्घना क्षितौ नूनं वर्षे तत्र भविष्यति ॥ ९७१ ॥
पूर्वभद्रपदाधिष्ण्ये यदा क्रूरा भवन्ति वा ।
तदा सर्वं भवेद्वाच्यं महर्घं भूतले तदा ॥ ९७२ ॥
सप्तम्यां सोमवारः स्यान्माघे पक्षे सिते यदा ।
दुर्भिक्षं जायते रौद्रं विग्रहोऽपि च भूभुजाम् ॥ ९७३ ॥
वारे चतुर्थे यदि पञ्चमे वा धिष्ण्ये तृतीये यदि पञ्चमे वा ।
पूर्वक्रमात्संक्रमणं यदा स्यात्तदा च दौःस्थ्यं नृपविग्रहं च ॥९७४

---

तुलादि षट् राशियों में बुध का अतिचार हो, और ज्येष्ठ शुक्ल द्वितीया में चन्द्रमा से रोहिणी का योग हो तो महर्घ होता है ॥९६८॥

सब मासों के प्रथम बुध का ही वार हो तो तीन मास तक निश्चय महर्घ होगा ॥९६९॥

यदि मासों का दिन बुध का ही दिन हो तो तीन मास में महर्घ होता है और वर्ष पर्यंत उसका भाव नष्ट ही रहता है ॥९७०॥

यदि अमावास्या तिथि में कृत्तिका नक्षत्र हो तो उस वर्ष में ईति का उपद्रव पृथ्वी पर बहुत होता है ॥९७१॥

यदि पूर्वभाद्र नक्षत्र में पापग्रह हो तो पृथ्वी में सब वस्तु को महर्घ ही कहना चाहिये ॥९७२॥

यदि माघशुक्ल सप्तमी को सोमवार हो तो बहुत कठिन दुर्भिक्ष होता है, और राजाओं का विग्रह भी होता है ॥९७३॥

बुध, या बृहस्पतिवार में और कृत्तिका या, मृगशिरानक्षत्र में पूर्व क्रम से यदि संक्रान्ति हो तो दुःस्थिति होती है, और राजाओं का विग्रह भी होता है ॥९७४॥

---

[1] वारे for वारो Bh.

सङ्क्रान्तिधिष्ण्याद्यदि[1] षष्ठसंख्ये जायेत धिष्ण्ये रविसंक्रमोऽपि
तदापि दौस्थ्यं नृपविग्रहैश्च त्रिभागतुच्छा भवति हि पृथ्वी१७५
तुर्ये धिष्ण्ये च पूर्वस्माद्यदि वारे तृतीयके ॥
संक्रमो यदि[2] सूर्यस्य सुभिक्षं स्यात्तदोत्तमम् ॥ १७६ ॥
सूर्यस्यान्यग्रहाणां वा गुरुभेऽभ्युदयास्तमौ[3] ।
शशिदृष्टौ सुभिक्षं स्याद्दुर्भिक्षं लघुभे पुनः ॥ १७७ ॥
तिथिदिनोडुलग्नानामाद्यकण्टे रविस्थतौ ।
सुभिक्षं जायतेऽवश्यं दुर्भिक्षं तु त्रिकण्टके ॥ १७८ ॥
मित्रस्वगृहतुंगस्थः शुभदृष्टियुतो रविः ।
पूर्णचन्द्र महाधिष्ण्ये पूर्वसङ्क्रान्ति तुर्यके ॥ १७९ ॥
तृतीयवारसम्बद्धः सुभिक्षः क्षेमदः स्मृतः ।
सुप्तोऽरिभिर्युतो दृष्टो विद्धः क्रूरैस्तु नीचगः ॥१८०॥

बुध के संक्रान्ति नक्षत्र से छठे नक्षत्र में यदि रवि की भी संक्रान्ति हो तो भी लोगों की दुःस्थिति होती है, तथा राजाओं के विग्रह से त्रिभाग शून्य पृथ्वी हो जाती है।१७५॥

उस संक्रान्ति से चतुर्थ नक्षत्र में मंगल दिन यदि सूर्य की संक्रान्ति हो तो उत्तम रूप से सुभिक्ष होता है ॥१७६॥

सूर्य का या अन्य ग्रहों का गुरुनक्षत्र में उदय, वा अस्त हो उस पर चन्द्रमा की दृष्टि हो तो सुभिक्ष होता है, और लघुसंज्ञक नक्षत्र में उदयास्त हो तो दुर्भिक्ष होता है ॥१७७॥

तिथि, दिन, नक्षत्र, राशि, इनके प्रथम कण्टक रवि स्थित हों तो अवश्य ही सुभिक्ष होता है, और त्रिकण्टक में हों तो दुर्भिक्ष होता है ।१७८॥

मित्र स्वगृह, उच्च, आदि में स्थित सूर्य शुभ ग्रहों की दृष्टि से युक्त हो और पूर्ण चन्द्रमा पूर्व के संक्रान्ति से चतुर्थ नक्षत्र बृहत् संज्ञक में हो और मंगलवार भी हो तो, सुभिक्ष, और कल्याण करता है, और वही सूर्य शत्रु ग्रहों से युक्त हो, तथा पापग्रहों से विद्ध होकर

1. धिष्ण्यं for धिष्ण्याद् Bh. 2. निशि for यदि Bh. 3. ०गौ for ०मौ Bh.

तुच्छमुहूर्तसङ्क्रान्तिः पूर्वस्माद् द्विक[1]पञ्चके ।
सप्तविकल्पसङ्क्रान्तौ दुर्भिक्षं जायते ध्रुवम् ॥ ९८१ ॥

[पूर्णिमाचन्द्रयोगेनाप्यर्घवृद्धिहानी]

तुल्यार्घं पूर्णिमायां तु मृगादिधिष्ण्यपञ्चके ।
मघाचतुष्के दुर्भिक्षं चित्राद्येऽष्टसु[2] दुस्तटम् ॥ ९८२ ॥
कर्णादौ दशके धिष्ण्ये सुभिक्षं सततं भवेत् ।
अमावास्यादिने योगे पुनर्वस्वादिपञ्चके ॥ ९८३ ॥
समर्घमर्घ[3]दुर्भिक्षमुत्तरादिचतुष्टये ।
विशाखाज्येष्ठ[4]के रौद्रं दुर्भिक्षं तु विजायते ॥ ९८४ ॥

नीच में हो और सुम संक्रान्ति करता हो, पूर्व के संक्रान्ति से द्वितीय या पञ्चम, तुच्छ मुहूर्त में इन सातों की विकल्पक संक्रान्ति में ध्रुव ही दुर्भिक्ष होता है ॥ ९७६-९८१ ॥

पूर्णिमा में, मृगशिरा आर्द्रा, पुनर्वसु, पुष्य, अश्लेषा, इन नक्षत्रों का योग हो तो अर्थ की समता रहती है, और मघा, पूर्वफल्गुनी, उत्तरफल्गुनी, हस्त, इन नक्षत्रों के योग होने से दुर्भिक्ष होता है, और चित्रा, स्वाती, विशाखा, अनुराधा, ज्येष्ठा, मूल, पूर्वाषाढ, उत्तराषाढ, इन नक्षत्रों के योग में भी दुर्भिक्ष होता है ॥९८२॥

श्रवण आदि दश नक्षत्रों के योग होने से सर्वदा सुभिक्ष होता है । अमावास्या के दिन, पुनर्वसु, पुष्य, अश्लेषा, मघा, पूर्वफल्गुनी, इन पांच नक्षत्रों का योग हो ॥९८३॥

तो समर्घ होता है, और उत्तरफल्गुनी, हस्त, चित्रा, स्वाती इन चार नक्षत्रों का योग हो तो दुर्भिक्ष होता है और विशाखा, आदि के आठ नक्षत्रों में बहुत कठिन दुर्भिक्ष होता है ॥९८४॥

1. त्रिक for द्विक A¹ 2. ज्येष्ठासु for ०द्येऽष्टसु Bh. 3. ०मथ for ०मर्घ Bh. 4 ०षा० for ०ज्ये० A.

भवेच्छतभिषक्[1]दश नक्षत्रेषु सुभिक्षकम् ।
एवं पक्षद्वये प्रोक्तं योगे योगे फलं वदेत् ॥ ९८५ ॥
तिथिनक्षत्रयोः सौम्यमृगादिधिष्ण्यपञ्चके ।
पूर्णिमायां विधेर्योगे तुल्याघंशमनं[2] भवेत् ॥ ९८६ ॥
सौम्यैकवक्रोऽप्यशुभोऽतिचार : करोति सर्वं विफलं समर्घम् ।
क्रूरैकवक्रः शुभदोऽतिचारो धान्यं विधत्ते भुवने महर्घम् ॥९८७
सुभिक्षं च तदैव स्याद्वक्रत्वं सितसौम्ययोः ।
वक्रत्वे तु गुरोर्नूनं राशिप्रान्ते समर्घकम् ॥ ९८८ ॥
कन्यायां बुधवक्रत्वे सुभिक्षं निश्चितं मतम् ।
वर्षाकालेऽप्यतीचारे समर्घं भुवि जायते ॥ ९८९ ॥
भौमार्क्योरप्यतीचारे सुभिक्षं भवति स्फुटम् ।
सौम्यानामप्यतीचारे धिष्ण्यहानौ च निष्फलम् ॥ ९९० ॥

---

शतभिषा से दश नक्षत्रों में सुभिक्ष होता है, इस प्रकार दोनों पक्षों में कहा और योग योग में ऐसे फल कहे ॥९८५॥

इस प्रकार शुभ तिथि नक्षत्रों के योग से सुभिक्ष होता है, पूर्णिमा में मृगशिरा आदि के पांच नक्षत्रों में चन्द्रमा का योग हो तो तुल्यार्घ तथा शान्ति होती है ॥९८६॥

एक शुभग्रह वक्र हो, और अशुभग्रह अतिचार हो तो वह सब समर्घ को नष्ट करता है, और एक पापग्रह वक्र हो और शुभग्रह अतिचार हो तो वह धान्य को महर्घ करता है ॥९८७॥

बुध, शुक्र, वक्र हो तो सुभिक्ष होता है, और, गुरु यदि वक्र हो तो राशि के अन्त में समर्घ होता है ।९८८॥

कन्याराशि बुध वक्री हो तो निश्चय सुभिक्ष होता है, और वर्षा काल में भी अतिचार हो तो भी पृथ्वी में समर्घ होता है ॥९८९॥

भौम, शनि के भी अतिचार में सुभिक्ष होता है । शुभ ग्रहों के अतिचार में भी यदि नक्षत्र की हानि हो तो निष्फल होता है ॥९९०॥

---

1. भावदश for भवेच्छतं A[1]. . 2. ०र्घ्यमशनं for र्घशमनं A, Bh.

मेषादित्रितये सूर्ये शुभयुक्ते तिथिक्षये ।
कर्णादौ पूर्णिमायोगे महर्घं तु हठाद्भवेत् ॥[1] ९९१ ॥
स्वातिमुख्याष्टमे जीवे अश्विन्यादित्रिकेऽपि वा ।
शनिराहुकुजैश्चैवं प्रत्येकं सहितो भवेत् ॥ ९९२ ॥
सञ्चरन्ति यदा काले सुभिक्षं जायते क्षितौ ।
मृगादिदशके जीवे धनिष्ठापञ्चकेऽपि वा ॥ ९९३ ॥
भौमादिसहितो गच्छेद् दुर्भिक्षं तत्र जायते ।
एकराशिगत[2] चैवमेकर्क्षं च महद् भवेत् ॥ ७९४ ॥
त्रिकपञ्चकयोगौ विस्तरतो व्याख्यायेते ।
स्वात्याद्यष्टकसंयुक्तमश्विन्यादित्रिकं पुनः ।
त्रिकसंज्ञं बुधैर्वाच्यमर्घकाण्डे विशारदैः ॥ ९९५ ॥

मेषादि, तीन राशि में शुभ युक्त सूर्य हो और तिथि क्षय हो और पूर्णिमा में श्रवण आदि नक्षत्रों का योग हो तो हठात् महर्घ होता है ॥९९१॥

स्वाती आदि के आठ नक्षत्रों में वा अश्विन्यादि तीन नक्षत्रों में बृहस्पति हो और शनि, राहु, मंगल इन प्रत्येक से युक्त हो ॥९९२॥

पूर्वोक्त योग विशिष्ट गुरु जब सञ्चार करें उस काल में पृथ्वी में सुभिक्ष होता है, मृगशिरा आदि के दश नक्षत्र में वा धनिष्ठा, आदि के पांच नक्षत्रों में बृहस्पति ॥९९३॥

मंगल, शनि, राहु से युक्त गुरु पूर्व नक्षत्र में संचार करें तो दुर्भिक्ष होता है, यदि ये एक राशि में हों तो एक वर्ष पर्यन्त महान् भय होता है ॥९९४॥

अथ त्रिकपञ्चकयोगौ विस्तरतो व्याख्यायेते—

स्वाती, विशाखा, अनुराधा, ज्येष्ठा, मूल, पूर्वाषाढ, उत्तराषाढ श्रवण, अश्विनी, भरणी, कृत्तिका, इन नक्षत्रों का त्रिक संज्ञक, अर्घकाण्ड में निपुण पंडित कहते हैं ॥९९५॥

1. A. adds:—धनुर्मकरकुंभेषु यत्क्रीतं धान्य जीवनम् ।
तत्कर्के मिथुने देयं पतिता सितपंचमी ॥
2. ०मेवर्षं for ०मेकर्क्षं Bh.

